राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, नई दिल्ली द्वारा प्रकाशित **प्राइमरी शिक्षक** एक त्रैमासिक पत्रिका है।

इस पत्रिका का अभीष्ट केन्द्रीय सरकार की शिक्षा नीतियों से सम्बन्धित आधिकारिक जानकारी को शिक्षकों और सम्बद्ध प्रशासकों तक पहुंचाना है। इसका उद्देश्य कक्षा में इस्तेमाल की जा सकने वाली सार्थक और सम्बद्ध सामग्री प्रदान करना भी है। भारत के विभिन्न केन्द्रों में चल रहे पाठ्यक्रमों और कार्यक्रमों आदि के बारे में समय-समय पर इसमें सूचनाएं प्रकाशित होती रहेंगी। शिक्षा जगत में होने वाली हलचलों पर विचार-विमर्श करने के लिए यह एक मंच का भी काम करेगी।

इस पत्रिका के प्रमुख स्तम्भ होंगे :

(१) प्राथमिक शिक्षा से सम्बन्धित शैक्षिक नीतियां

(२) प्रश्न और उत्तर

(३) राज्यों के शैक्षिक समाचार

(४) कक्षा में इस्तेमाल की जा सकने वाली सचित्र-सामग्री

एक प्रति का मूल्य एक रुपया और वार्षिक चन्दा मय डाक खर्च चार रुपए है।

स्कूल शिक्षकों की रचनाएं प्रकाशनार्थ आमन्त्रित है। हर प्रकाशित रचना पर पारिश्रमिक देने की व्यवस्था है। लेख हिन्दी या अंग्रेजी में कागज के एक ओर लिखा होना चाहिए। सुविधा के लिए कृपया टाइप की गई या साफ-सुन्दर अक्षरों में लिखी गई रचना की दो प्रतियां भेजें।

इस पत्रिका के मुखपृष्ठ और पाठ्य-सामग्री के लिए प्रयोग किया गया कागज यूनीसेफ से भेंट में प्राप्त हुआ है।


**प्रधान सम्पादक** : प्रो० राजेन्द्र पाल सिंह

**सहायक सम्पादक** : प्रमोद कुमार यादव

**सम्पादन सहायक** : अर्चना सूद

**मुख्य उत्पादन अधिकारी** : सी० एन० राव

**उत्पादन सहायक** : कल्याण बनर्जी

**चित्रकार** : वाघ

: के० के० नैनानी





कृपया अपना चन्दा निम्न पते पर भेजें

बिजनेस मैनेजर,

प्रकाशन विभाग, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली 110016

# प्राइमरी शिक्षक

वर्ष ५ अंक १ जनवरी १९८०









मुखपृष्ठ सज्जा : कल्याण बनर्जी

जीवन के प्रथम दो वर्षों में बालक अपने भावी जीवन की नींव रखता है। यह सत्य है कि किसी भी आयु में परिवर्तन हो सकता है परन्तु प्रारम्भिक प्रवृत्तियां और प्रतिमान सदा विद्यमान रहते है।

· स्ट्रंग

बिना शारीरिक उन्नति के अध्यात्मिक उन्नति असम्भव है।

—रामकृष्ण परमहंस

अध्यापक को बालक के मस्तिष्क का अच्छा ज्ञान प्राप्त करना चाहिए।

--पेस्टालाजी

## स्वस्थ जीवनयापन के लिए शिक्षा

शिक्षा के जाने-माने उद्देश्यों में से एक महत्वपूर्ण उद्देश्य स्वस्थ जीवन भी है। यदि अच्छा स्वास्थ्य एक व्यक्ति के जीवन में अर्थपूर्ण है तो उतनी ही महत्वपूर्ण वो आदतें और अभ्यास भी हैं जिनकी आधारशिला पर मनुष्य का स्वास्थ्य निर्भर करता है। परम्परागत रूप से हम खेल-कूद को इस उद्देश्य की पूर्ति का साधन मानते हैं। निश्चय ही खेल-कूद के महत्व की उपेक्षा नहीं की जा सकती। किन्तु इसके अतिरिक्त स्वस्थ जीवन के लिए निरोग शरीर और स्वच्छ प्रदूषण-मुक्त वातावरण भी आवश्यक होता है। निरोग शरीर के लिए उत्तम स्वास्थ्य का बहुत महत्व है। जो बालक शाला में जाते हैं उनके लिए शाला कार्यक्रम में स्वास्थ्य शिक्षा को भी उचित स्थान देना चाहिए, जिससे कि उनका स्वास्थ्य अच्छा बन सके। वस्तुस्थिति यह है कि विद्यालयों में ऐसा कुछ नहीं होता। प्रायः बालकों को सैद्धान्तिक रूप से कहा जाता है कि वह स्वस्थ रहें और खेल-कूद से प्रेम करें। लेकिन वास्तविकता इस प्रकार के विश्वास के विरोध में है। केवल एक या दो अध्यापकों के अतिरिक्त शायद ही और अध्यापक इस ओर विशेष ध्यान देते हों।

शारीरिक शिक्षण खेल-कूद से कहीं अलग है। वह तो पूरे मस्तिष्क और शरीर की शिक्षा है। यूनान के प्रसिद्ध दर्शनिक प्लेटो ने जितना शरीर के महत्व को दर्शाया उतना किसी अन्य ने नहीं। यूनानी कहावत है कि "अच्छा स्वस्थ मस्तिष्क एक स्वस्थ शरीर में ही रह सकता है"। इसको प्रसिद्धि देने वाला भी प्लेटो ही था। यह केवल कोरी नारे-बाजी नहीं थी। आज हम राष्ट्रीय स्वास्थ्य रिर्पोर्टों में लिखे हुए तथ्यों को देखकर इसकी महत्ता को महसूस करते हैं। एक

अस्वस्थ बालक शिक्षा पद्धति के लिए एक मुसीबत है। एक स्वस्थ चलता-फिरता बालक एक अस्वस्थ बालक की अपेक्षा अधिक ज्ञान आसानी से अर्जित कर सकता है। शारीरिक शिक्षा के लिए बहुत पैसे की आवश्यकता नही होती। सामान्य प्रकार के आसन और पी० टी० भी वही सब कुछ कर सकते है जो खेलों से सम्भव होता है। यदि शारीरिक शिक्षण को किसी एक अध्यापक की ही जिम्मेवारी न माना जाए और सारे स्कूल के अध्यापक इसमें सहयोग दें तो यह काम अधिक सुविधा से हो सकता है। इस सदर्भ में आशा की जा सकती है कि अध्यापकों को उनकी व्यावसायिक जिम्मेवारी समझने में अधिक समय नही लगेगा। यह एक ऐसी जिम्मेवारी है जिसे सभी को मानने के लिए आगे आना चाहिए। □



# शिक्षा और प्राथमिक पाठ्यक्रम



सतीश कुमार यादव
शोधछात्र
राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान
और प्रशिक्षण परिषद, नई दिल्ली

**शिक्षा** का प्रमुख उद्देश्य बच्चे का बहुमुखी विकास है। इस उद्देश्य की पूर्ति करने में शारीरिक शिक्षा का स्थान अत्यन्त महत्वपूर्ण है। शारीरिक शिक्षा का अर्थ केवल शारीरिक-प्रशिक्षण, ड्रिल या औपचारिक क्रियाकलाप ही नही हैं बल्कि मानसिक, शारीरिक, संवेगात्मक और सामाजिक विकास का विस्तृत रूप भी है। यह सर्वमान्य तथ्य है कि मानसिक, सामाजिक, संवेगात्मक शारीरिक विकास एक दूसरे से सम्बन्धित और आश्रित है। मानसिक और संवेगात्मक विकास शारीरिक विकास पर आधारित है। शारीरिक विकास द्वारा सामाजिक विकास भी प्रभावित होता है। शारीरिक विकास कठिन समस्याओं को सफलतापूर्वक सुलझाने और ज्ञान की वृद्धि करने में भी सहायता करता है। स्वीकारात्मक विचारधारा, निश्चयात्मकता, आशावाद, प्रसन्नता और इसी प्रकार के सभी सद्गुण प्रमुख रूप से शारीरिक सुन्दरता से सम्बन्धित होते हैं। बच्चों के अन्दर मानसिक परिपक्वता, सतुलन, आकर्षक व्यक्तित्व और इसी प्रकार के अन्य गुण उसके शारीरिक विकास की समयोचित देखभाल द्वारा ही प्राप्त किए जा सकते है।

प्लेटो ने कहा है कि "जीवन के प्रथम दस वर्षो मे शारीरिक शिक्षा सर्वाधिक प्रभावी रूप से दी जाएगी। प्रत्येक विद्यालय में जिमनैजियम और एक खेल का मैदान होगा तथा पूरा पाठ्यक्रम खेल और खेल-कूद पर आधारित होगा जिससे कि पहले दशक में इस प्रकार का स्वास्थ्य बनेगा कि किसी प्रकार की औषधि की आवश्यकता नहीं होगी।"

भारतवर्ष मे शारीरिक शिक्षा और खेल-कूद की परम्परा बहुत दिनों से चली आ रही है। सन् १९५६ में केन्द्रीय शिक्षा मन्त्रालय द्वारा प्राथमिक और माध्यमिक स्कूलों के शारीरिक शिक्षा पाठ्यक्रम के लिए कुछ "उपयोगी निर्देशकाएं' तैयार की गई थी। शिक्षा आयोग (१९६४-६६) ने भी शारीरिक शिक्षा को एक आवश्यक विषय के रूप में लागू करने की सिफारिश की थी। सन् १९६५ में भारत सरकार ने देश के माध्यमिक विद्यालयों में शारीरिक शिक्षा को कार्यान्वित करने के लिए एक बहुउद्देश्यीय कार्य-क्रम बनाया था। देश में प्रचलित १०+२+३ शिक्षा के ढांचे के अन्तर्गत सभी राज्यों द्वारा यह सहमति व्यक्त की गई है कि स्कूल पाठ्यक्रम के सात अनिवार्य विषयो में से शारी-

रिक शिक्षा भी एक विषय होना चाहिए और यह शिक्षा के ढाचे मे ठीक प्रकार से समायोजित किया जाए। दस वर्षीय स्कूल पाठ्यक्रम पर श्री ईश्वर भाई पटेल की अध्यक्षता में कायम हुई मूल्यांकन समिति (१९७७) ने विशेषतः *प्राथमिक स्तर पर विद्यालय* पाठ्यक्रम मे इसके लिए एक निश्चित समय का प्रावधान रखने और शिक्षकों को शारीरिक शिक्षा के क्षेत्र मे विशेष मार्गदर्शन देने की आवश्यकता पर जोर दिया है। समिति ने यह भी विचार व्यक्त किया कि हम यह देखते हैं कि प्राथमिक स्तर पर बच्चों को शारीरिक शिक्षा के क्षेत्र मे उचित निर्देशित कार्य-*कलाप नहीं बताए जाते जिसके कारण जब बच्चे* आगे के स्तरों मे आते है तो उनके शरीर की क्षमता विशेषज्ञ अध्यापक द्वारा दी जाने वाली शारीरिक शिक्षा के लिए उपयुक्त रूप से विकसित नहीं हुई होती। समिति ने यह सुझाव दिया कि प्राथमिक स्तर पर दी जाने वाली शारीरिक शिक्षा में निम्नलिखित विषयों को सम्मिलित किया जाना चाहिए :

१. नृत्य
२. प्रशिक्षण सहित खेल-कूद
३. योग
४. जिमनास्टिक और तैराकी

मूल्याकन समिति की संस्तुतियों के आधार पर राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और प्रशिक्षण परिषद, नई दिल्ली के विद्यालय शिक्षा विभाग ने कक्षा १ से १० के लिए शारीरिक शिक्षा पाठ्यक्रम पर एक मसौदा तैयार किया है।

प्राथमिक स्तर पर शारीरिक शिक्षा को पढ़ाने का उद्देश्य बच्चे को शारीरिक, संवेगात्मक और मानसिक रूप से ठीक विकसित करना है। इसके अतिरिक्त बच्चों के अन्दर व्यक्तिगत और सामाजिक गुणों का भी विकसित करना है। ये गुण जिस समाज या समुदाय मे वे रहते हैं उनमे योगदान देते हैं और स्वास्थ्यवर्द्धक और आनन्द-दायक जीवन बिताने में उनकी सहायता करते हैं।



इसीलिए प्राथमिक स्तर पर शारीरिक शिक्षा के पाठ्यक्रम को विकसित करने की आवश्यकता है। शारीरिक शिक्षा के अन्तर्गत—नृत्य, योग, खेल, जिमनास्टिक और तैराकी पर मूल्याकन समिति की सिफारिशें अधिकांशत. उपर्युक्त उद्देश्यों को समाहित किए हुए हैं। अब तक प्राथमिक स्तर पर इस विषय को उपेक्षित रूप में रखा गया है लेकिन १०+२ शिक्षा पद्यति लागू हो जाने के बाद इस विषय की आवश्यकता को अनेक राज्यों द्वारा स्वीकार कर लिया गया है। पाठ्यक्रम को प्रभावी रूप से कार्यान्वित करने के लिए कुछ सुझाव निम्नलिखित है :

१. विद्यालय में प्रार्थना के समय कक्षाध्यापक को बाल, दांत, नाखून, कपड़े, जूते, कान, आंखे, बस्ता और दैनिक स्नान आदि की स्वच्छता देखनी चाहिए। अध्यापक स्वच्छता पर एक भाषण भी दे सकता है।

२. अध्यापक को शारीरिक शिक्षा, स्काउटिंग, गार्इडिंग, एन० सी० सी० आदि पर ऐसे सुनियोजित कार्यक्रम तैयार करने चाहिए जिससे बच्चों के अन्दर साहस, निर्णय-शक्ति, सहन-शीलता, दूसरों के प्रति आदर, सत्यवादिता, आज्ञाकारिता, कर्त्तव्य-निष्ठता और सामान्य भलाई जैसे मूल गुणों को पैदा करने में सहायता मिले।

३. अध्यापक द्वारा बच्चों को रूमाल के सही उपयोग, कूड़े-करकट को कूड़ेदान में फेंकने, स्लेट को थूक से साफ न कर स्पंज या कपड़े से साफ करने की अच्छी आदतें बतानी चाहिए।

४. अध्यापक द्वारा बच्चों को कक्षा में बैठने, चलने, खड़े होने, लिखने, स्कूल में पानी पीने और मध्यान्ह में ठीक स्थान पर खाना खाने और खाना खाने के पहले और बाद में हाथ और मुंह को ठीक तरह से स्वच्छ रखने की आदतों को विकसित करने पर जोर देना चाहिए।

५. कक्षा एक और दो के बच्चों को पहले रुकने के लिए लम्बी सीटी के संकेत को बताना चाहिए और इसके बाद सीटी के अन्य संकेतों का प्रशिक्षण देकर बच्चों के अन्दर सीटी के संकेतों को समझने की आदत को विकसित करना चाहिए।

६. अध्यापक को शारीरिक खेल-कूद जैसे—चलना, फिरना, भागना, कूदना, फेंकना, लटकना, लम्बी कूद, ऊंची कूद, दौड़ना और रस्सी पर अपने आप कूदने का अभ्यास कराना चाहिए। क्योंकि ये अभ्यास आनन्द, प्रसन्नता, खुशी और शारीरिक उपयुक्तता को समन्वित और सन्तुलित रखने में योगदान देते हैं।

७. अध्यापक द्वारा एकाग्रता और जीवन के परवर्ती मूल्यों के प्रति आस्था पैदा करने के लिए चार्ट में दिखाए गए योग के विभिन्न आसनों का अभ्यास कराना चाहिए और कुछ अवसरों पर स्वयं भी अनेक खेलों, जिमनास्टिक आदि का प्रदर्शन करना चाहिए।

८. अध्यापक द्वारा गति के अभ्यास के लिए स्थानीय नृत्यों का वर्णन और प्रदर्शन करना चाहिए। प्राथमिक स्तर पर नृत्य के लिए विभिन्न सहयोगी तरीके जैसे मुंह से आवाज निकालना, तालियां बजाना, ड्रम बजाना और प्रदर्शन जैसे दिखाई देने वाले तरीकों का प्रयोग करना चाहिए।

९. शिक्षक द्वारा बच्चों में रचनात्मक आत्म-अभिव्यक्ति, भाषा-अभिव्यक्ति, आनन्द और प्रसन्नता को विकसित करने के लिए निम्न मूकाभिनय एकाभिनय और प्रहसन आदि सिखाने चाहिए, यथा भिखारी, वृद्ध पुरुष, सैनिक, डाक्टर, भैंस, बन्दर, तितली, रीछ, शेर, बस, मोटर, कार, रेल आदि तथा तालाब या नदी में जल यात्रा, लोमड़ी और अंगूर, लोमड़ी और मगर, यात्रा और सर्कस आदि पर खेल और कहानियां बतानी चाहिए।

१०. आनन्द और प्रसन्नता, सहयोग की भावना, शक्ति और मासपेशीय समन्वय के लिए शिक्षक द्वारा कुछ खेल और अन्य कार्य-कलापों का प्रबन्ध करना चाहिए यथा खो-खो, कबड्डी, फुटबाल, रस्सा-कसी, रस्से पर चढ़ना, बिल्ली और कुत्ता, ऊंट की चाल,



बन्दर की चाल, बिल्ली और चूहा, आख-मिचौनी, शेर और चूहा आदि ।

११. बच्चो में आत्मविश्वास पैदा करने, पानी से डर भगाने और तैरना आदि सिखाने के लिए उन्हे नजदीक के तालाब या नदी या तैरने की जगह पर ले जाना चाहिए ।

१२. प्राथमिक स्तर पर अन्तिम घंटा नियमित रूप से शारीरिक शिक्षा के लिए होना चाहिए । इस घंटे में बच्चों की रुचि के अनुसार खेल या अन्य शारीरिक क्रियाकलाप सभी बच्चों के लिए अनिवार्य होने चाहिए। इसके लिए प्रतियोगिताओं का भी आयोजन होना चाहिए ।

१३ शारीरिक शिक्षा के पाठ्यक्रम को प्रभावी ढग से कार्यान्वित और मूल्यांकित करने के लिए अध्यापक द्वारा दैनिक जीवन मे प्रयोग आने वाले प्रमुख शारीरिक शिक्षा के क्रियाकलापो की जांच के उद्देश्य से कुछ जाच बिन्दु तैयार करने चाहिए और इन जांच बिन्दुओ का नियमित रूप मे रिकार्ड रखना चाहिए जिससे बच्चों में अच्छी आदतें विकसित की जा सकें । □





नीरजा शुक्ला
प्रवक्ता
रा० शै० अ० प्र० परिषद
नई दिल्ली

व्यायाम तथा शारीरिक शिक्षा भारतीय समाज की एक स्वस्थ परम्परा रही है। प्राचीन काल की ऋचाओं में जीवन पर्यन्त स्वस्थ रहने की बात कही गई है। यहाँ तक कि प्रत्येक अंग प्रत्यंग के स्वास्थ्य की कामना करना भारतीय परम्परा का भाग रहा है। ग्रामीण वातावरण में जहाँ नागरी प्रदूषण का प्रकोप बहुत कम हो पाया है और जहाँ नियमित रूप से शरीर के प्रत्येक अवयव का प्रयोग सहज प्रकार से ही होता रहता है, वहां इस प्रकार की शिक्षा-व्यवस्था की अलग से बात करना ही अजीब सा लगता है। शिक्षण-प्रशिक्षण के पाठ्यक्रम में स्वास्थ्य शिक्षा से सम्बन्धित अनेक सैद्धान्तिक बाते पढाई जाती है। परन्तु जीवन मे उनका उपयोग कुछ कम ही होता है। वास्तव में बात मात्र इतनी है कि शारीरिक शिक्षा के महत्व को कोई भी इनकार नहीं करता परन्तु जब कुछ करने की बात आती है तो हमारी अपनी उदासीनता सहज ही उभर कर ऊपर आ जाती है। सामान्य विषय का अध्यापक यह काम किसी अध्यापक विशेष के कर्त्तव्य क्षेत्र मे मान कर पीछे हटना चाहता है। वस्तुस्थिति यह है कि केवल बड़े स्कूलों में अथवा सम्पन्न शालाओ में शारीरिक शिक्षा का अतिरिक्त अध्यापक होना सम्भव है अन्यथा यह काम सभी का है और पीछे हटने से काम चलने वाला नहीं है।

प्राय: व्यय के कारण भी अनेक उपयोगी काम स्कूलों में नहीं होते। हमारी प्राथमिक शालाओं में धनाभाव रहता ही है जिससे वहां अत्यन्त आवश्यक वस्तुओं पर भी व्यय नहीं हो पाता। इसलिए यह मान लिया जाना कोई आश्चर्यजनक बात नहीं कि प्राथमिकता की दृष्टि से खेल के लिए पैसा व्यय करना उचित नहीं होगा। परन्तु वास्तव मे जिन बातों पर अधिक ध्यान देना है वह है अध्यापकों में खेल के प्रति उचित रुझान उत्पन्न करना तथा बिना अधिक व्यय किए खेल को अधिक महत्व देना।

शारीरिक शिक्षा केवल खेल नहीं है और न बैठने या चलने के उपयुक्त तौर-तरीके ही। यह शिक्षा शरीर के प्रत्येक अवयव को स्वस्थ तथा निरन्तर काम में लाने योग्य बनाए रखने के लिए दी जाती है। खेल मात्र एक साधन है जिससे

शारीरिक चुस्ती, प्रत्युत्पन्न मति, सहज निर्णय लेने की क्षमता आदि का विकास होता है। शारीरिक शिक्षा के अन्तर्गत खेल के अतिरिक्त अन्य व्यायाम भी महत्वपूर्ण होते हैं। वैसे यहां वह भी कहना अनावश्यक न होगा कि शारीरिक शिक्षा पुस्तकीय ज्ञान की अपेक्षा कम महत्वपूर्ण नहीं होती।

शारीरिक शिक्षा के निम्नलिखित उद्देश्य हैं:

(क) शारीरिक चुस्ती

(ख) अच्छे नागरिक के गुण उत्पन्न करना जैसे मिल-जुल कर रहना, दूसरों की बात सुनना आदि

(ग) संवेदनात्मक परिपक्वता उत्पन्न करना

(घ) प्रसन्न रहना

(ङ) सन्तुलित व्यक्तित्व का विकास

इन समस्त गुणों के विकास करने की क्षमता के बावजूद शारीरिक शिक्षा का उचित विकास नहीं हो पाया है। जैसा पहले भी संकेत दिया जा चुका है कि एक तो सभी अध्यापक इसमें समान रुचि नहीं लेते और दूसरे उनके दृष्टिकोण भी बहुत अधिक स्वस्थ नहीं है। उनकी जानकारी भी इस विषय में इतनी कम है कि कोई सुधार आसान काम नहीं है। पाठ्यक्रम का बोझ, परीक्षा पद्धति का दोष आदि भी इस सन्दर्भ में काफी महत्वपूर्ण है। इसलिए कदाचित् यह बहुत ही आवश्यक है कि प्रधानाध्यापक इसे शाला कार्य का ही अभिन्न अंग माने और अन्य कामों के साथ इसे समान आदर दे। साथ-साथ वह इसके प्रबन्ध का योजनाबद्ध तरीके से विकास करे। यदि शारीरिक शिक्षा को शाला-कार्य का अंग न माना गया तो इसकी उपेक्षा सदैव ही होती रहेगी।

यह सही है कि आज की दुनिया में शारीरिक विकास की दृष्टि से भी भारत विकसित देशों से काफी पीछे है। यहां सामाजिक रूप से इस विषय को न कोई बहुत अधिक प्रोत्साहन ही मिलता है और न ही इसके लिए उपयुक्त वातावरण ही। शाला की स्वच्छता तथा शारीरिक व्यायाम के प्रति यदि थोड़ा भी ध्यान दिया जाय तो यह सम्भव ही नहीं कि इस दिशा में हमारी प्रगति उपेक्षित रह जाए।

खेल-कूद जैसा हम पहले भी कह चुके हैं, शारीरिक विकास के लिए आवश्यक है। साथ-साथ यह भी सत्य है कि प्रत्येक खेल-कूद के लिए बहुत धन की आवश्यकता नहीं होती। आज भी भारतीय ग्रामीण अंचल में अनेक ऐसे खेल खेले जाते हैं जो शारीरिक शिक्षा की दृष्टि से बड़े ही महत्वपूर्ण होते हैं। वही खेल हमारी दृष्टि से अधिक उपयुक्त हैं जिनमें अधिकांश छात्र-छात्राएं भाग ले सकें और वह बहुत खर्चीले भी न हों। खेल के मैदान पर सभी बालकों को आना जरूरी है। हाकी, फुटबाल, क्रिकेट आदि खेल अच्छे होते हैं किन्तु इनके खेल के मैदान के





लिए कुछ अतिरिक्त व्यय भी करना पड़ता है। साथ-साथ इनमें सारे बच्चे एक साथ भाग नही ले सकते। इसका अर्थ यह बिलकुल भी नही कि ये खेल अवांछित हैं किन्तु जहां सम्भव हो कुछ अन्य प्रकार के सुरुचिपूर्ण खेल खिलवाए जा सकते है, शारीरिक व्यायाम कराए जा सकते है तथा शारीरिक शिक्षा दी जा सकती है।

कम खर्च और अधिक उपयोगी शारीरिक शिक्षा के लिए हम कई काम कर सकते हैं।

छात्रों को आसानी से आसनों का ज्ञान कराया जा सकता है। इस प्रकार की शिक्षा सभी को एक साथ एक ही समय पर दी जा सकती है। इसके लिए प्रत्येक अध्यापक का उपयोग करना सम्भव है। दौड़ तथा पी० टी० भी शारीरिक शिक्षा के लिए उपयोगी हो सकते है।



जहां तैरने की सुविधा हो तथा जहाँ तैराकी सिखाने वाले अध्यापक हों वहाँ शारीरिक शिक्षा के अन्तर्गत तैराकी को भी उपयुक्त माध्यम बनाया जा सकता है।

ठीक से बैठना, आसन करना आदि भी शारीरिक शिक्षा के लिए उपयुक्त साधन हो सकते हैं।

ग्रामीण तथा नागरी आंचल में कबड्डी, खो-खो आदि खेल भी खिलवाए जा सकते हैं।

इन सब बातो से स्पष्ट हो गया होगा कि शारीरिक शिक्षा के लिए धन से अधिक आवश्यकता शाला के कार्यक्रम में इसके लिए उपयुक्त स्थान दिलाने की है। हमें अध्यापकों के दृष्टिकोण में परिवर्तन करना होगा। शारीरिक शिक्षा को शाला कार्यक्रम का अभिन्न अंग बनाना होगा कदाचित इसी में सभी का हित है।

सभी चाहते हैं कि प्रत्येक देश के नागरिक निरोग हों तथा स्वास्थ्य की दृष्टि से अच्छे हों। इस दिशा में निरन्तर प्रयास की आवश्यकता है, तभी जाकर हम लोग भी अपने राष्ट्र की पताका अन्तर्राष्ट्रीय जगत में फहरा पाएंगे। □



# बच्चों के लिए एक

जी० एस० संधा
शोध छात्र (विस्तार शिक्षा)
पंजाब कृषि विश्वविद्यालय
लुधियाना

बचपन की उम्र खेलने और प्रसन्न रहने की होती है। पहले की अपेक्षा इन दिनों बच्चों को खेलने के लिए कम समय मिलता है। वे पुस्तकों के भारी बोझ के साथ स्कूल जाते हैं और अत्यधिक गृहकार्य के साथ स्कूल से लौटते हैं, अतः उन्हें खेलने के लिए समय कम ही मिलता है। जो बच्चे पब्लिक स्कूलों में पढ़ रहे है वे तो घर हो या स्कूल अपनी पढ़ाई में ही अत्यधिक व्यस्त रहते हैं। आजकल का प्रतियोगात्मक समय बचपन को और अधिक तनावपूर्ण और डरावना बनाता है। विश्व बाल वर्ष में बच्चों के कल्याण पर अधिक ध्यान दिया जा रहा है। बच्चों के लिए बढते हुए तनाव प्राथमिक शिक्षा को रुचिकर, मनोरंजक और आनन्ददायक बनाते हैं। आजकल खेल और चिन्हों द्वारा शिक्षा अधिक प्रसिद्ध होती जा रही है। खेल द्वारा शिक्षा देने से

सम्बन्धित एक योजना को ब्रिटिश काउंसिल की मदद द्वारा केन्द्र शासित क्षेत्र चण्डीगढ़ के १४ स्कूलों में लागू किया गया है। बच्चे जब खेल रहे हों तब अंकगणित सीखने और दुहराने का उपयुक्त अवसर देने के लिए अंकगणितीय प्रकृति का एक रुचिकर शैक्षणिक खेल तैयार किया गया है।

बच्चो के लिए यह अंकगणितीय खेल 'साप और सीढी' खेल जो कि 'लूडो' नाम से जाना जाता है और आधुनिक बच्चो के लिए काफी दुरूह है, उसे सुधार कर बनाया गया है। इस नए खेल में साप को अंकगणित चिन्हों–बाकी, भाग, वर्गमूल मे बदल दिया जाता है जबकि सीढी को जोड और गुणा मे बदला जाता है। इस खेल को खेलने का ढंग सांप और सीढी खेल के खेलने जैसा ही है जो कि खेल के चार्ट को देखकर स्पष्ट हो जाता है। इस खेल को दो से लेकर छः खिलाडी एक साथ खेल सकते हैं।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 100 | 99-19 | 98 | 97 | 96÷3 | 95 | 94-7 | 93 | 92 | 91-9 |
| $\sqrt{81}$ | 82 | 83-6 | 84+5 | 85 | 86 | 87 | 88-8 | 89 | 90÷2 |
| 80 | 79-3 | 78 | 77 | 76 | 75 | 74+8 | 73 | 72+10 | 71 |
| 61x0 | 62 | 63 | $\sqrt{64}$ | 65+6 | 66 | 67 | 68 | 69÷3 | 70 |
| 60 | 59 | 58+5 | 57 | 56 | 55+8 | 54 | 53 | 52 | 51-10 |
| 41 | 42-5 | 43 | 44+9 | 45 | 46x2 | 47 | 48 | $\sqrt{49}$ | 50 |
| 40x2 | 39 | 38x2 | 37 | $\sqrt{36}$ | 35 | 34÷2 | 33 | 32 | 31x3 |
| 21 | 22x3 | 23 | 24 | $\sqrt{25}$ | 26 | 27 | 28÷4 | 29 | 30-15 |
| 20 | 19 | 18+8 | 17 | $\sqrt{16}$ | 15 | 14x4 | 13 | 12+9 | 11-2 |
| 1 | 2 | 3+3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10+5 |

खेल एक गोटी द्वारा खेला जाता है जिसकी सतह में एक से लेकर छः तक निशान होते हैं। मान लो एक खिलाड़ी खेल प्रारम्भ करने पर तीन नम्बर के खाने पर पहुचता है तो उसे तीन और खानो का लाभ मिलेगा। इस प्रकार वह छ. नम्बर के खाने पर पहुच जाएगा क्योंकि ३ नम्बर के खाने पर + ३ अंकित है। उसे साप और सीढ़ी के खेल की भाति दुबारा गोटी फेंकने का भी एक और मौका मिलेगा क्योंकि पहले गोटी फकने मे उसे लाभ प्राप्त हुआ है। एक खिलाड़ी जब खेलते हुए ३० नम्बर के खाने पर पहुचता है तो वह शीघ्र ही १५ नम्बर के खाने पर वापिस चला जाएगा क्योंकि ३० नम्बर के खाने में –१५ अंकित है और उसे इस प्रकार १५ खाने कम करने का दण्ड मिलेगा। यदि एक खिलाड़ी जब खेलते हुए ४६ नम्बर के खाने पर पहुचता है तो वह शीघ्र ही ९२ नम्बर के खाने पर पहुच जाएगा क्योंकि ४६ नम्बर के खाने मे × २ अंकित है और ४६ × २ = ९२ होता है, उसे गोटी फेंकने का एक अतिरिक्त मौका भी मिलेगा। जो खिलाड़ी खेलते हुए ६१ नम्बर के खाने पर पहुचेगा तो उसे अपना खाता पुन खोलना होगा क्योंकि ६१ नम्बर के खाने मे × ० लिखा है और ६१ को ० मे गुणा करने पर ० आएगा। जब एक खिलाड़ी खेलते हुए ६९ नम्बर के खाने पर पहुचता है तो वह शीघ्र ही २३ नम्बर के खाने पर वापिस आ जाएगा क्योंकि ६९ नम्बर के खाने पर ÷ ३ अंकित है और ६९ को ३ से भाग देने पर २३ आता है। मान लो एक खिलाड़ी खेलते हुए ८१ नम्बर के खाने पर पहुचता है तो वह शीघ्र ही ९ नम्बर के खाने पर वापिस चला जाएगा क्योंकि ८१ नम्बर के खाने मे वर्गमूल ८१ अंकित है। ८१ का वर्गमूल ९ होता है। जो खिलाड़ी सबसे पहले १०० पर पहुचेगा वही विजयी होगा।

इस खेल को खेलने से साधारण अंकगणित का ज्ञान बढ़ता है। दूसरी से अधिक ऊंची कक्षा में पढने वाले छात्र प्रारम्भ में थोड़े से मार्गदर्शन के बाद इस खेल को आसानी से खेल सकते हैं। जो बच्चे इस खेल को खेलेंगे वे निश्चय ही अंकगणित में अपनी क्षमता को सुधारेंगे। □



# बालक का विकास एवं उपयुक्त वातावरण

सरला राजपूत
क्षेत्रीय शिक्षा महा विद्यालय
भोपाल

शैशवावस्था बालक के व्यक्तित्व की आधार शिला है। इस समय उसका विकास इस प्रकार होना चाहिए ताकि भावी जीवन में उसका व्यक्तित्व एक उचित स्वरूप ग्रहण कर सके। उसकी आदतों, रुचियो क्षमताओ आदि को इसी समय एक निश्चित दिशा एवं गति देने की आवश्यकता होती है। उनके विकास के लिए घर एव स्कूल में स्वस्थ वातावरण की आवश्यकता है जो मां-बाप तथा शिक्षक के अपेक्षित व्यवहार से ही बन सकता है। अधिकतर देखा यह जाता है कि उनका व्यवहार बच्चे के विकास को अनुकूल दिशा प्रदान करने में सहायक नही होता। सम्भवत: वे बच्चे के विकास से सम्बन्धित कुछ महत्वपूर्ण तथ्यो से अवगत नही होते है जिसके कारण यह गम्भीर स्थिति उत्पन्न होती है। नीचे हम उन्ही तथ्यो पर विचार कर रहे है :

१. बालक के विकास की निश्चित क्रमिक एव निरन्तर प्रक्रिया
२. बालक एव वयस्क के व्यवहार मे अन्तर
३. बालक के अन्दर छिपी प्रतिभाओं के लिए उचित अवसर एव वातावरण की आवश्यकता

१ बच्चे का विकास वैसे तो १७-१८ वर्ष तक अनवरत होता रहता है परन्तु प्रारम्भिक ६-७ वर्षों का विकास अधिक ध्यान देने योग्य है। प्रारम्भ मे विकास तीव्र गति से होता है। गति की तीव्रता शारीरिक विकास एव मानसिक विकास पर लागू होती है। शारीरिक विकास तो बच्चे के वजन एव हाथ पैरों की लम्बाई के बढ़ने से दिखाई देता है परन्तु मानसिक विकास ही समझना मुश्किल होता है। शारीरिक विकास की दृष्टि से बच्चे का वजन ५ महीने में दुगुना एव १ वर्ष में तिगुना हो जाता है। इसी प्रकार मस्तिष्क १ वर्ष में १३ प्रतिशत तथा दूसरे वर्ष में २५ प्रतिशत तथा तीसरे वर्ष मे १० प्रतिशत बढ़ता है। स्नायुविक तंतु भी ६ वर्ष के अन्दर ९० प्रतिशत तक विकसित हो जाते है, बाद में उसका विकास धीमी गति से निरन्तर होता रहता है।

**परिपक्वता**

मानसिक विकास की प्रक्रिया मे परिपक्वता की प्राप्ति अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थिति है। यह मानसिक विकास का वह स्तर है जिसके बाद बच्चा सम्भावित क्रियाए कर सकता है और विभिन्न कौशल सीख सकता है। जब वह किसी क्रिया को ठीक ढग एव कुशलता से करता है तो यह पता चल जाता है कि उसमें परिपक्वता (मैच्युरिटी) का विकास हो गया है। यहा यह बात ध्यान देने योग्य है कि यदि बच्चे मे यह परिपक्वता विकसित नहीं हुई है तो वह कोई कौशल नही सीख सकता। भले ही उसे उचित अवसर, वातावरण एवं प्रशिक्षण प्रदान किया जाए। परिपक्वता प्राप्त होते ही कौशलों को वह कम समय में तथा अधिक परिष्कृत ढग से



विकसित कर सकता है। उदाहरण के लिए 'चलना' यह एक ऐसा कौशल है जिसे वह निश्चित उम्र एक या डेढ वर्ष में ही सीखता है। इसी प्रकार शब्द बोलने के कौशल के लिए भी परिपक्वता आवश्यक है। आगे चलकर विद्यालय में अध्यापक को तो इसके प्रति सदैव सचेत रहने की आवश्यकता होती है। अधिकतर अध्यापक इस परिपक्वता को ध्यान में न रखते हुए बच्चे की क्षमता से अधिक बातें सिखाने का प्रयत्न करते हैं जिसे बच्चे नहीं सीख पाते। इस समय वे सोचते है कि बच्चा ध्यान से सीखने का प्रयत्न नही कर रहा है और वे अनायास ही उस पर झुंझलाते है तथा दण्ड देते हैं।

**विकास क्रम**

बच्चे के विकास का एक निश्चित क्रम होता है तथा यह सभी बच्चों के लिए समान होता है। इस क्रम में निश्चित नियम एवं प्रक्रियाएं होती हैं। ये नियम गर्भावस्था से लेकर पूर्ण विकास तक लागू होते हैं। इन नियमों में प्रमुख यह है कि विकास साधारण से विशेष की ओर होता है। गर्भावस्था में पहले हाथ बनता है फिर पैर। जन्म के बाद बच्चे की क्रियाओं को देखने से पता चलता है कि पहले वह आंख हिलाता है फिर सिर। यदि बच्चे के पैर के अंगूठे में चोट है तो वह पूरे शरीर को हिलाएगा सिर्फ पैर को नहीं। बाद में २-३ वर्ष का होने पर जब वह अपने पैर की मांसपेशियों पर नियन्त्रण करना सीख जाता है तो सिर्फ पैर को हिलाता है। इसी प्रकार प्रारम्भ में बच्चे को यदि कुछ दिया जाए तो वह पूरे हाथ में पकड़ता है। धीरे-धीरे चार अंगुलियों या अंगूठे के प्रयोग से पकड़ना सीखता है। बच्चा पहले अक्षर बाद में शब्द बोलता है। शब्दों का

उच्चारण पहले गलत तथा निरर्थक होता है। स्वयं शब्द की रचना करता है जिनका प्रचलित शब्दो से कोई मेल नही होता है जैसे पानी को 'मम-मम', बिल्ली को 'म्याऊ' आदि। धीरे-धीरे परिपक्वता आने पर सही शब्द और उनका सही प्रयोग सीखता है।

**सामाजिक विकास**

बच्चे के विकास के विभिन्न पहलू शारीरिक, मानसिक, सामाजिक रूप से एक-दूसरे से संबंधित है। यदि बच्चे का ठीक से शारीरिक विकास नहीं हुआ है तो मानसिक विकास भी कम होगा तथा उचित सामाजिक वातावरण न मिलने से सामाजिक विकास भी अवरुद्ध होगा। यदि बच्चे को केवल जानवरो के बीच जगल में छोड दिया जाए तो उसकी भाषा एव व्यवहार भी जानवरों की भांति हो जाएगा। वातावरण के द्वारा प्रस्तुत की गई विभिन्न परिस्थितियो मे किस प्रकार बच्चा व्यवहार करता है, उनमें किस प्रकार अपने आपको ढालता है और क्या सीखता है, इसे ही बच्चे का सामाजिक विकास कहते हैं।

शारीरिक एव मानसिक विकास की भांति सामाजिक विकास भी विभिन्न स्तरो पर होता है। प्रारम्भ में बच्चा स्वार्थी होता है एवं अपनी शारीरिक आवश्यकताओ की पूर्ति का इच्छुक होता है। २ या ३ वर्ष की उम्र मे उसमें नकारात्मक विरोध या जिद् करने जेसी प्रवृत्तिया विशेष रूप से उभरती हैं। यह व्यावहारिक परिवर्तन उसकी प्रारम्भिक आदत तथा सामाजिक-निषेध के बीच तनाव की वजह से है। बच्चा पूरी चीज स्वय लेना चाहता है, दूसरों को बाँटना नही चाहता, जैसे ही वह दूसरे लोगों को दे दी जाए वह विरोध करने लग जाता है। कभी-कभी बीमारी या आवश्यकता-पूर्ति न होने पर वह जिद् भी करता है। ३ वर्ष के बाद बच्चा सामाजिक होना प्रारम्भ करता है और उसका प्रारम्भिक व्यवहार अब बदलने लगता है। वह दोस्ती करना शुरू कर देता है। उसे खेलने में आनन्द आने लगता है और उसके अन्दर अकेले खेलने के स्थान पर और बच्चा के साथ खेलने की प्रवृत्ति विकसित होती है। ५ वर्ष की अवस्था मे दोस्तों के साथ अधिक रहने की इच्छा बढती है। अब वे अपने खेल मे भिन्न-भिन्न परिस्थितियों का अभिनय करना प्रारम्भ करते है। घर में बच्चे के सामाजिक विकास पर कई बातों का प्रभाव पडता है जैसे घर में अन्य बच्चो की सख्या, खेल के उपकरण तथा खेल के साथी आदि। घर में अकेला बच्चा होने की वजह से या बहुत प्रतीक्षा के बाद बच्चे का जन्म होने से उसे अत्यधिक प्यार प्राप्त होता है ऐसे बच्चे स्कूल में भी अपने अध्यापक से अधिक प्यार की कामना करते हैं। इसके अतिरिक्त अभिभावको द्वारा अवहेलना, दूसरो के सामने उनकी आलोचना, दूसरों से तुलना, कड़े दण्ड देना, कठोर नियन्त्रण आदि बच्चों के व्यक्तित्व पर प्रतिकूल असर डालते है। मा-बाप के आपसी सम्बन्धों मे भी प्यार की कमी बच्चो के व्यक्तित्व को प्रभावित करती है। इन असाधारण परिस्थितियो मे विकसित हुए बच्चे सामाजिक वातावरण मे अपने आपको ढाल पाने में सुचारु रूप से सफल नही हो पाते।

बच्चा हम उम्र बच्चों से ही दोस्ती करता है। अपनी भाषा बोलने वाले लोगो से वह जल्दी दोस्ती करता है। लेकिन भिन्न भाषा-भाषी लोगो के बीच में रहकर भी वह दोस्ती करता है तथा विभिन्न भाषाएं सीख जाता है। उत्तर

प्रदेश के निवासी अभिभावकों का बच्चा उडीसा में रहकर हिन्दी, उड़िया, बंगला एक साथ सीखता है। यहा उसके विकास में सामाजिक सम्पर्क का विशेष योगदान है। आदते, आचार-विचार, रहन-सहन आदि जैसा वह देखता है उसे सीखने का प्रयत्न करता है। उसका सामाजिक दायरा घर, पडोस के बाद स्कूल में जाकर और व्यापक हो जाता है।

२ बालक के विकास का क्रम, प्रक्रिया तथा स्वरूप जानने के पश्चात दूसरी महत्वपूर्ण जानकारी यह आती है कि बच्चा वयस्क की तरह व्यवहार नहीं कर सकता। बच्चा स्वभाव से चंचल, कल्पनाशील, अनुकरणशील होता है। उसकी सोचने, समझने तथा विश्लेषण करने की क्षमता वयस्क की भांति पूर्ण तथा परिपक्व नहीं होती। अधिकतर यह शिकायत सुनी जाती है कि बच्चे बड़े उदण्डी हैं, एक मिनट भी चैन से नही बैठते। यह बात सही है कि ५-६ वर्ष का बच्चा बहुत देर तक एक स्थान पर शात होकर नहीं बैठ सकता। इसका कारण उसके छुटपन की हाथ-पैर हिलाने की प्रक्रिया दुहराना है। दूसरे अपनी कल्पनाओं में वह किसी की नकल कर रहा होता है। ७-८ वर्ष के बच्चे जिन्होंने क्रिकेट की थोड़ी बहुत जानकारी हासिल कर ली है, वे बिना बल्ले या गेंद के भी उसी तरह की मुद्राएं बनाते रहते है मानो खेल रहे हों। यही नही अकेले ही बोलते भी रहते हैं, मानो किसी से बातें कर रहे हों। ये क्रियाएं अटपटी लगती हैं। मां-बाप या शिक्षक उन्हें देखकर बच्चो को डांटते या दण्ड देते हैं। परन्तु बच्चा समझ नहीं पाता कि उसे क्यों दण्ड दिया जा रहा है। हो सकता है कि बच्चा किसी मनपसन्द क्रिकेटर की नकल कर रहा हो या खेलने के कौशल का अभ्यास कर रहा हो। बच्चे के व्यवहार की तुलना वयस्को के व्यवहार से करना गलत है। बार-बार टोकने, मना करने से बच्चे की कल्पनाशीलता को ठेस पहुंचती है तथा उसकी रुचियो का भी उचित विकास नही हो पाता।

नकल करना भी बच्चे की प्रवृत्ति है। २-३ वर्ष से ही बच्चे बिना सोचे-समझे बहुत सी क्रियाएं देख कर करते हैं। वे जानवरों की बोलियों की नकल तथा बड़ों के बोलने, हंसने तथा चलने की नकल करते हैं। वास्तव मे भाषा तथा सामाजिक व्यवहार बच्चा करके ही सीखता है। यदि उसकी इस क्षमता की ओर समुचित ध्यान दिया जाए तो वे उत्साहित होकर बार-बार करने का प्रयत्न करते हैं। बहुधा अभिभावकों को पूछते देखा गया है कि कुत्ता कैसे बोलता है या बिल्ली कैसे बोलती है। नकल करने की प्रवृत्ति ६-७ वर्षों के बच्चों में उनके खेलों में दिखाई देती है। वे अपने वातावरण के आधार पर उन पात्रों को अभिनीत करते है जिन्हें अपने आस-पास देखते हैं। बच्चों के अत्यन्त प्रिय खेल 'घर-घर', 'स्कूल-स्कूल', 'डाक्टर-डाक्टर' आदि हैं।

अच्छा या बुरा समझने तथा मान्यताओं एवं नैतिकताओं के बारे में बच्चों की समझ ५-६ वर्ष के बाद ही विकसित होनी प्रारम्भ होती है। जब कोई बात उन्हें समझाई जाती है तो वे पूर्णतः या उतनी जितनी कि एक वयस्क समझ सकता है, नहीं समझ पाते। ऐसी स्थिति में वे क्यों और कैसे जैसे प्रश्न करते हैं लेकिन समझाने वाला खीझने लगता है और सोचता है कि बच्चा मूर्ख है। यहां वह यह भूल जाता है कि बच्चे की समझने की शक्ति की तुलना वह अपने आपसे कर

रहा है। इस प्रकार बालक के व्यवहार को बालक के ही स्तर का मानकर स्वीकार करने से बालकों के साथ न्याय किया जा सकता है।

३. तीसरी ध्यान देने योग्य जानकारी यह है कि बच्चे के अन्दर विभिन्न रुचिया, प्रतिभाए, क्षमताएं छिपी रहती है जिन्हें उचित वातावरण प्रदान करके उभारा जा सकता है। रुचियों एवं प्रतिभाओं की विभिन्नता ही हर बच्चे को एक ईकाई बना देती है। इस दृष्टि से सब बच्चे समान नही होते। यही नहीं सभी बच्चों के सीखने की क्षमता और उसकी गति भी भिन्न-भिन्न होती है। अधिकतर ७ वर्ष में बच्चे धारणाओं को समझने एव क्रिया-विधि को करने की क्षमता का विकास कर लेते हैं। इस समय वे वर्गीकरण एवं वस्तुओं को क्रमांक के अनुसार रखने की प्रक्रिया सीख सकते हैं। इसे बहुत कम बच्चे ५ या ६ वर्ष की उम्र में सीखते हैं और कुछ बच्चे तो ९ या १० वर्ष में भी सीखते है। इसी के आधार पर बच्चो को सामान्य, सामान्य से ऊपर असाधारण प्रतिभा वाले तथा सामान्य से नीचे या धीमी गति से सीखने वाले बच्चों में बाटा गया है। सिखाते समय बच्चों की सीखने की क्षमता के स्तर को अवश्य ध्यान में रखना होगा अन्यथा धीमी गति से सीखने वाला कठोर प्रशिक्षण के बाद भी सामान्य बच्चे के समान नही सीख सकता। इस बच्चे को दड देना अन्यायपूर्ण होगा। वास्तव में ऐसा बच्चा सहानुभूतिपूर्ण व्यवहार का पात्र होता है।

बच्चों की प्रतिभाएं आनुवंशिकता एव वातावरण पर निर्भर करती है। आनुवंशिकता का तात्पर्य शारीरिक बनावट, मानसिक स्वरूप एव स्नायुविक सरचना है, जबकि वातावरण में जलवायु, खान-पान, रहन-सहन तथा सामाजिक स्थितियां आती है। घर में तथा स्कूल में उप-

लब्ध उपयुक्त वातावरण उनकी आदतों, अभिरुचियों और प्रतिभाओं के विकास में महत्वपूर्ण भूमिका निभाता है। स्वभावतः बच्चा सरल एवं नेक होता है, उसका वातावरण ही उसे गलत काम करना या गंदी आदतें सिखाना है। घर में अभिभावक तथा स्कूल में प्राथमिक स्तर के शिक्षक विशेष रूप से बच्चे के विकास के महत्वपूर्ण चरण में विशेष भूमिका निभाते है। उनके ऊपर ही स्वस्थ एवं उचित वातावरण बनाने की जिम्मेवारी है। बच्चो के व्यक्तित्व को उभारने के लिए उचित परिस्थितियां और साधन उपस्थित करना तथा उन्हे सही दिशा प्रदान करना उनका ही काम है। उनकी रुचियो एवं क्षमताओं को परखने तथा उन्हें बढ़ावा देने अथवा सवारने में उनका विशेष योगदान होता है। जिस क्षेत्र में बच्चे की रुचि नहो है उस पर वह लादा नहीं जा सकता या उसे धमका कर नही सिखाया जा सकता। प्राथमिक शिक्षक को तो कभी-कभी अभिभावकों को भी परामर्श देने का काम करना पड़ता है जिससे बच्चे की अभिरुचियों के विकास में अभिभावकों की ओर से बाधा न आए। कुछ अभिभावक बच्चों को क्रिकेट, फुटबाल जैसे खेल खेलने से रोकते है क्योंकि बच्चो को चोट लग सकती है। ऐसो स्थिति में बच्चे की जिस खेल मे रुचि है उस ओर अध्यापक बढ़ावा दे सकते है।

यदि बच्चा गलत काम कर रहा है तो उसकी उस क्रिया से उसकी रुचि को परखकर उसे सही दिशा देने का काम भी अध्यापक कर सकता है। यदि कोई बच्चा कक्षा अध्यापक का कार्टून बोर्ड पर बना देता है तो अध्यापक को दण्ड देने के स्थान पर बच्चे के रेखा चित्र बनाने के कौशल की ओर ध्यान दिलाना चाहिए। इस प्रकार यदि बच्चों को उनकी रुचियों एवं योग्यताओं के अनुसार विभिन्न क्रियाकलापो में व्यस्त कर दिया जाए तो वे अपने अनुभव के आधार पर कई बातें सीख सकते है तथा अध्यापक के लिए अनुशासन की समस्या भी कम हो सकती है।

ये बाल-मनोविज्ञान सम्बन्धी कुछ जानकारियां हैं जो अभिभावकों एवं अध्यापकों के लिए लाभकर सिद्ध हो सकती हैं। इनके द्वारा बच्चों को स्वस्थ्य वातावरण प्राप्त हो सकता है तथा बहुत से बच्चे बिगड़ने से बच सकते हैं। समाज बाल-अपराधों, टूटते घरों तथा बिगड़ते बच्चो के तनाव से बच सकता है। जो मा-बाप या शिक्षक अनजाने मे व्यवहारगत गलतियां कर रहे है वे अपने व्यवहार में अपेक्षित संशोधन कर सकते है। ☐

एन० के० जंगीरा
राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और
प्रशिक्षण परिषद, नई दिल्ली

हमारे प्राथमिक विद्यालयों में लाखो बच्चे पढ़ने जाते है। इन बच्चो को पढाने के लिए लाखो शिक्षक लगे हुए हैं। इन्हे विद्यालयों मे पढ़ाने के लिए लाखो घण्टे व्यतीत किए जाते हैं। हमारे देश मे ही नही बल्कि सारे संसार में प्राथमिक स्कूलों के सचालन पर लाखों रुपया खर्च किया जाता है।

हमारे प्राथमिक विद्यालयों में प्रवेश लेने वाले बच्चे क्या वह सब कुछ सीख लेते हैं जो उन्हे कक्षा में बताया जाता है। यदि नही, तो क्यो ? क्या हम इस तथ्य की उपेक्षा कर सकते हैं ? क्या इस प्रकार की पढ़ाई व्यवस्था करना सम्भव है कि बच्चों को कक्षा मे जो कुछ भी बताया जाता है उसे वह सीख सकें। यदि यह सम्भव हो तो क्यों नही इस सम्भवता को एक वास्तविकता में बदल दिया जाता है। इस अत्यन्त महत्वपूर्ण उद्देश्य की प्राप्ति के लिए वास्तव में जो कुछ भी किया जा सके वही हमारा अभीष्ठ है।

उपर्युक्त प्रश्नों के जो भो उत्तर हों परन्तु आप मुझसे इस बात पर सहमत होंगे कि हमारे प्राथमिक विद्यालयो का प्रत्येक बच्चा इस योग्य होना चाहिए कि उसे जो कुछ सिखाया जाता है वह उस वास्तविक सदर्भ के प्रत्येक अंश को समझ ले। यह उद्देश्य महत्वाकांक्षी और यहां तक कि प्रशसनीय दिखाई पडता है। लेकिन उसी समय यह अनिवार्य भी दिखाई पड़ता है। क्योंकि इस स्तर पर प्राप्त किया गया ज्ञान और कौशल चरित्र की नींव है। यदि इस स्तर पर बच्चों द्वारा उन पर अधिकार प्राप्त नही किया जाता तो उनकी बाद की पढाई विपरीत रूप से प्रभावित होती है। वास्तव में प्रारम्भिक स्तर पर प्राप्त किया गया ज्ञान और कौशल आगे की पढ़ाई में माध्यम का कार्य करता है। इसी उद्देश्य के साथ सार्वभौमिक शिक्षा नीति को अभिकल्पित किया गया है।

सार्वभौमिक शिक्षा नीति लगभग शत-प्रतिशत पढ़ाई पर ध्यान देती है, जो इस ओर संकेत करती है कि लगभग सभी बच्चे जो कुछ उन्हें बताया जाता है उसका लगभग शत-प्रतिशत सीखते

हैं। शारीरिक और मानसिक अपग बच्चे जिन्हें विशेष विद्यालयों में मदद के लिए ले जाया जाता है को असम्मिलित कर बच्चो के साथ 'लगभग' शब्द का प्रयोग किया गया है। सीखने के स्तर पर प्रयोग किया गया 'लगभग' शब्द इस ओर सकेत करता है कि जो कुछ बताया जाता है उसको अधिकांश शत-प्रतिशत सीख लेते हैजबकि कुछ में यह स्तर ८५ से १०० प्रतिशत तक घटता-बढता रहता है। लेखक द्वारा यह योजना प्राथमिक विद्यालय के बच्चों को पढ़ाने और वहां शिक्षकों के साथ काम करने के अपने अनुभव और पढ़ाई और शिक्षा के क्षेत्रों में हुई खोजों के अध्ययन के आधार पर विकसित की गई है।

आपने शायद यह देखा होगा कि एक ही चीज को सीखने में विभिन्न बच्चे अलग-अलग समय लेते है। अतः यदि बच्चों को जो कुछ सिखाया जाए उसे सीखने के लिए हम उन्हें पर्याप्त समय दें तो इसकी सम्भावना है कि प्रत्येक उसे सीख सकता है। इससे हमारे प्राथमिक विद्यालयों में विशेषतया कक्षा शिक्षण पद्धति में अनेक संगठनात्मक समस्याएं प्रस्तुत होती हैं। दूसरे विभिन्न बच्चों के सीखने का ढंग भी अलग-अलग होता है। यह इस ओर संकेत करता है कि जो बच्चे प्रथम प्रयास में जो कुछ उन्हें सिखाया जाता है उसे सीखने योग्य नहीं होते तो यदि शिक्षक अपने शिक्षण में थोड़ा सा सुधार कर लें तो इसकी सम्भावना है कि वे सीखने योग्य होंगे। संशोधित शिक्षण निश्चय ही बच्चों की कठिनाइयों के निदान पर आधारित होगा। ये दोनों कथन सार्वभौमिक शिक्षा नीति के आधार हैं।

सार्वभौमिक शिक्षा नीति अनेक उपायों पर विचार करती है जो कि निम्ननिलिखित हैः

आनुक्रमिक शिक्षण इकाइयों को विकसित करना

सुविधाजनक आनुक्रमिक शिक्षण इकाइयां तैयार की गई हैं। शिक्षण इकाइयों के साथ-साथ इकाई परीक्षणों को भी विकसित किया गया है। यह कार्य कुछ अभियाचित है लेकिन इतना कठिन नही। ये इकाइयां राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद, एस. आई. ई., एस. सी. ई. आर. टी. के विस्तार केन्द्रो, शिक्षक अनुवर्तन शिक्षा केन्द्रों और कुछ शिक्षक प्रशिक्षण संस्थानों में विभिन्न योजनाओं के एक अंग के रूप में विकसित की गयी हैं। ये इकाइयां तुम्हारी स्वयं की इकाइयों को विकसित करने में सहायक हो सकती है। विभिन्न टीचर गाइड्स भी इस कार्य को सम्पादित करने के अच्छे स्रोत हैं। नियोजित अभ्यास के लिए यह उत्तम होगा कि ज्ञान और कौशलों के मदों को अलग-अलग सूचीबद्ध कर लें।

2 शिक्षा के स्तर को निश्चित करना

प्रत्येक इकाई के शिक्षा के स्तर को निश्चित किया जाना चाहिए। यह बच्चों में विषय वस्तु के शिक्षण प्रतिशत में सीखने के प्रतिशत के आधार पर निश्चित किया जा सकता है। बहुत से विचारों, संख्या—सिद्धान्त, अंक, मौलिक क्रियाओं, मूल भाषा प्रवीणता के सिखाने के बारे में बच्चों के सीखने का स्तर सिखाए गये शत-प्रतिशत का शत-प्रतिशत होना चाहिए। यद्यपि कुछ प्रत्ययों के संदर्भ में स्तर कुछ गिर सकता है लेकिन किसी भी दशा में ८५ प्रतिशत से कम नहीं होना चाहिए।

3. इकाई अध्यापन

इकाई को अपने आप लक्ष्य के रूप में इस तरह पढ़ाए कि प्रथम प्रयास में ही पूरी कक्षा में

अत्यधिक बच्चों द्वारा अत्यधिक सीखने के रूप में ग्रहण कर ली जाए।

### 4. ज्ञान का मूल्यांकन

बच्चों के ज्ञान-स्तर की जांच करने के लिए उन्हें शिक्षण इकाई के साथ तैयार किये गए इकाई परीक्षणों को दें। बच्चों को जो कुछ पढाया गया है वह सब किन बच्चों ने सीख लिया है इसकी जांच करने के लिए इसे प्रयोग किया जा सकता है और ऐसे बच्चों को (क) समूह में रख सकते हैं।

जिन बच्चों को सीखने के लिए थोड़े और अभ्यास की आवश्यकता है उन्हें (ख) समूह में रख सकते है।

अन्य बच्चे सीखने के वांछित स्तर पर क्यों नहीं पहुच सके है इनके कारणों को जानने की कोशिश करें। उन्हें अलग से (ग) समूह में रख सकते है। यदि (ग) समूह में बच्चों की संख्या अधिक है और सीखने में आने वाली कठिनाइयां काफी भिन्न हैं तो समूह को आगे विभाजित कर सकते हैं।

### 5. नवीकृत प्रयास

सशोधित शिक्षण पद्धति द्वारा समूह (ख) और (ग) के ज्ञान को बढ़ाएं। समूह (ख) को अभ्यास के लिए कार्य दिए जाएं। समूह (क) के चुने हुए छात्रों को समूह (ख) में निरीक्षण और मदद के लिए लगाया जाए समूह (ग) की सीखने की कठिनाइयों को ध्यान में रखते हुए उन्हें संशोधित पद्धति से सिखाया जाए। पुन: पढ़ाने के बाद अभ्यास कार्य देने के लिए समूह (क) के छात्रों की सहायता ली जा सकती है। समूह (ख) और (ग) की सहायता के लिए समूह (क) के जिन छात्रों को नहीं लगाया गया है उन्हे पढ़ाये जाने वाले विषयों से सम्बंधित पहेलिया और शैक्षणिक खेल दिये जा सकते हैं।

### 6. पुनर्मूल्यांकम

समूह (ख) और (ग) के बच्चों का शिक्षक पुन: मूल्याकन करे। जो ज्ञान के वाछित स्तर को प्राप्त कर लेते हैं वे (क) समूह में मिला लिए जाए। शेष बच्चों की सीखने की कठिनाइयों का फिर से अध्ययन किया जाए। समूह (क) अपना स्वयं का कार्य करेगा। समूह (क) को शैक्षणिक खेल, सशोधन कार्य आदि दिए जा सकते हैं।

### 7 अनुवर्गो का आयोजन

वाछित ज्ञान के स्तर को प्राप्त करने में जो बच्चे असफल रहे हैं उन शेष बच्चों के लिए शिक्षक और आवश्यकतानुसार समूह (क) के चुने हुए छात्रों द्वारा विशेष अनुवर्गों की व्यवस्था की जाए। जहा तक सम्भव हो सके भिन्न-भिन्न कठिनाइयों को दूर करने के लिए शिक्षक द्वारा इन अनुवर्गो का प्रयोग किया जाय।

### 8. आगामी इकाई का शिक्षण

उपर्युक्त १ से ७ तक के मद में वाछित ज्ञान स्तर के सभी बच्चों को लेते हैं। वे अब नई शिक्षण इकाई के लिए उत्तीर्ण समझे जा सकते हैं।

अन्त: सेवा पाठ्यक्रम के आयोजन के समय प्राइमरी शिक्षकों के साथ सार्वभौमिक शिक्षा नीति पर विचार-विमर्श किया गया। वे इस योजना को प्रयोग करने की उपयोगिता और वाछितता से प्रभावित हुए। यह महसूस किया गया कि यह उपाय उन बच्चों को विद्यालय में रोकने के लिए कारगर सिद्ध होगा जो दिन-प्रतिदिन पढ़ाई में पिछड़ने से उत्पन्न कुण्ठा के कारण स्कूल छोड़ देते हैं। उन्होंने उपर्युक्त मद संख्या (१) के

लिए सामग्री तैयार करने मे प्रारम्भिक स्तर पर मदद और मार्गदर्शन चाहने की इच्छा व्यक्त की।

कुछ शिक्षकों द्वारा कक्षा के लिए निर्धारित पाठ्यक्रम को पूरा करने की क्षमता पर भी संदेह व्यक्त किया गया। अनुभव और विचारों के आदान-प्रदान द्वारा यह निष्कर्ष निकला गया कि प्रारम्भ में पाठ्यक्रम को पूरा करने का कार्य कुछ धीमा हो सकता है। लेकिन अन्ततः यह समय की बचत करेगा और प्रत्येक स्तर पर पर्याप्त ज्ञान अनुवर्ती ज्ञान को आगे बढ़ाएगा। इन उपलब्धियों को ध्यान में रखते हुए शिक्षकों द्वारा यह इच्छा व्यक्त की गई कि यदि मार्गदर्शन उपलब्ध कराया जाए तो सार्वभौमिक शिक्षा नीति को अपनाने का प्रयोग किया जा सकता है।

# अपंगों की समस्याएं

# और : ये

सुमेर चन्द्र वर्मा
५८५/७ मुट्ठी गंज
इलाहाबाद (उ० प्र०)

हमारे देश में अनेक प्रकार के अपाहिज बच्चे पाए जाते है। पैर से अपग अथवा किन्ही शारीरिक अंगो से असहाय जैसे गूँगे अथवा बहरे या लकवे (पक्षाघात) के शिकार आदि। शिक्षा के नाम पर इनके सुखद भविष्य के लिए हमारे द्वारा की जाने वाली व्यवस्थाए अपने आप में अत्यन्त सकुचित और निराधार है। जिसके कारण उन्हे प्रत्याशित लाभ नहीं मिल पाता है।

इन अपग शारीरिक विकृतियो के शिकार बच्चों को सामान्य एवं व्यावहारिक शिक्षा देने के साथ ही साथ उन्हें रचनात्मक शिक्षा देने की ओर विशेष ध्यान देना चाहिए जिससे वे अपनी अपगता को अभिशाप समझ कर अपनी मानसिकता न खो बैठें, बल्कि वे अपने जीवन-काल मे ही जीवन-यापन के लिए कुछ न कुछ अर्जित करते रहें।

अपग बच्चों को विदेशों में काफी सुविधाए दी जा रही है। उन्हें एक विशेष राजकीय विभाग के माध्यम से विशिष्ट सुविधाए मिलती है और उनके सुखद भविष्य के लिए विविध रोजगार के प्रशिक्षण भी दिए जाते है। जिससे राष्ट्र की सेवा मे वह भी अपना कुछ न कुछ योगदान दे कर यश-कीर्ति के साथ अपना जीवन-यापन कर सके।

इस सदर्भ में हम एक भारतीय चित्रकार श्री जयन्ती लाल शिह्रोरा को अवश्य याद करेंगे, जो वास्तव में अपंग लोगों के लिए एक उदाहरण स्वरूप है। आप एक ख्यातिलब्ध चित्रकार हैं, दुर्भाग्य से इनके दोनों हाथ नही है फिर भी आप सभी कार्य सामान्य पुरुषों की तरह करते हैं। साथ ही जीवकोपार्जन के लिए आप मुह मे ब्रश को दातो तले दबाकर अपने स्टुडियो मे सफल चित्रांकन भी करते रहते हैं। इनके चित्रों मे अद्भुत आकर्षण एव रग-सयोजन का विचित्र कमाल रहता है। उनकी कृतिया देश-विदेश के धनाढ्य कला प्रेमियो द्वारा यथोचित पारिश्रमिक देकर खरीदी जाती है। कला के प्रति आज भी हमारे देश के धनाढ्य एवं ऊंचे घराने के लोगों मे अद्भुत लालसा बनी हुई है। वे महगे से महगे पेंटिंग खरीदकर अपने ड्राइगरूम को सजाने मे अपनी शान समझते है।

एक और चित्रकार श्री राजा राम पेंटर है जो इलाहाबाद के कल्याणी देवी मुहल्ले में रहते है। आप भी अपग है और आपका अपंग हाथ किसी दुर्घटना में कट गया है। आप स्वतन्त्र रूप से व्यावसायिक तौर पर चित्रकला एवं पेंटिंग



करते हैं। कला के क्षेत्र में वे बाल्यावस्था से ही काफी उन्मुख रहे है और अपनी मेहनत तथा लगन के कारण आज वे कुशल चित्रकार हैं। जाने कितने पढ़े-लिखे युवकों को उन्होंने इस व्यवसाय में प्रशिक्षित किया जोकि आज विभिन्न क्षेत्रों में धन और यश दोनों कमा रहे है।

इसी प्रसग से हम एक विदेशी अपग चित्रकार को विस्मृत नहीं कर सकते है। इस हस्त-विहीन चित्रकार का नाम श्टेगमान है, जो जन्म से ही जर्मनी के निवासी है। सन् १९७६ ई० मे



इन्होंने (माउथ एण्ड फुट आर्टिस्ट एसोसियेशन) की स्थापना की। श्टेगमान ही इस एसोसियेशन के सर्वप्रथम अध्यक्ष बने। इस एसोसियेशन की तरफ से देश-विदेश के विभिन्न प्रकार के अंग-हीन चित्रकारों बच्चे-बच्चियो को छात्रवृत्ति, पुरस्कार एव प्रशंसा-पत्र आदि दिए जाते हैं।

हमारे देश में भी ऐसे ही राष्ट्रीय संगठनो का होना नितान्त आवश्यक है, जिससे कोई भी अंग-हीन अपनी जिज्ञासा की पूर्ति करके अपने व अपने परिवार का आसानी से भरण-पोषण कर सके। आज हमारे देश मे ६५% अपाहिज लोग अपनी अपंगता के कारण परिवार और समाज की हीन भावना से पीड़ित है। मानसिक उलझन और शारीरिक विकृतियो के कारण ही बाल एव तरूण प्रतिभाएं अपने जिज्ञासु मन की मुराद खो बैठी हैं।

अपंगावस्था में निम्नतम श्रेणी के व्यक्ति साधारणतया भिक्षावृत्ति और दरिद्रता का मार्ग अपनाते हैं। इसके विपरीत कुलीन वंश के लोग पूरे ऐशो-आराम के साथ जीवन बिताते है। लेकिन इन दोनों वर्ग से भिन्न मध्यवर्गीय जीवन का बोझ ढोने वाले व्यक्ति अपनी अन्तर्पीड़ा व आत्मग्लानि से क्षुब्ध होकर आत्महत्या तक कर लेते है।

अतः निदान स्वरूप इन अपंगों के लिए हमें रोजगार की ऐसी भावी योजनाएं बनानी चाहिए जिससे कि उनके द्वारा निर्मित चीज बाजार में अच्छी कीमत पर बिक सकें और अपाहिज कलाकारों की आर्थिक सहायता हो सके। ☐



# ने
# लिखा है

## नयी शिक्षा विधि

(नयी शिक्षा विधि से सम्बन्धित अनेक समस्याओं का समाधान करने के लिए पत्रालेख के रूप में लिखा गया एक लेख)

प्रिय देवी ठाकुरजी,

आपने भारतीय शिक्षा पद्धति के प्रति आठ-आठ आसू बहाकर जो पत्र लिखा है, उसे पढकर मेरी भी आखे भर आई। बड़ी हृदय-द्रावक स्थिति हो गई है यहां की शिक्षा की। जिस देश में पढ-लिखकर भी आदमी बेकार रहें वहाँ की शिक्षा प्रणाली के प्रति आपका उगली उठाना कोई अनुचित नहीं है। आपकी ही तरह अनेक शिक्षाविद् भी वर्तमान शिक्षा पद्धति पर प्रश्न-चिन्ह लगाने लगे हैं।

ठाकुरजी! शिक्षा में परिवर्तन की बात पर भी तो आपने चिंता व्यक्त की है। अब तक कितनी ही बार शिक्षा में आमूल परिवर्तन व सशोधन किए गए हैं। लेकिन क्या हुआ? टॉय-टॉय फिस। आपने बार-बार शिक्षा परिवर्तन को भी अच्छा नही कहा है। आपका लिखना सही है ठाकुर जी! इस प्रकार देश की शिक्षा नीति मे बार-बार के परिवर्तन घातक भी हो सकते है। इससे देश की शिक्षा अनिश्चतता की स्थिति में डूबती-उतराती रहती है।

पर ठाकुर जी! फिर किया भी क्या जाए? अपने देश में शिक्षित बेरोजगारों की संख्या ज्यों-ज्यो बढती गई, त्यों-त्यों शिक्षा-शास्त्रियों और राष्ट्रीय नेताओं ने शिक्षा पद्धति में आमूल परिवर्तन की बात उठाई। इतना सब होते रहने पर भी यहां की बेरोजगारी की समस्या बढती ही गई।



यह तो आप भी मानते हैं देवी बाबू कि शिक्षा ऐसी होनी चाहिए कि एक निश्चित अवधि तक शिक्षा प्राप्त कर निकलने वाला युवक स्वावलम्बी हो तथा आर्थिक क्षेत्र में वह किसी का मुहताज न रहे। पढ़-लिखकर उसे किसी न किसी रोजगार में लग जाने का हुनर मालूम होना चाहिए। अब तक ऐसा गुण यहां की शिक्षा पद्धति में नहीं था। आजकल अभिभावक अपने बच्चों के लिए ऐसी शिक्षा पद्धति चाहते है कि उनके बच्चे स्कूल-कालेज से निकलने पर रोजगार और छोटे-छोटे धंधों के लिए दर-दर की ठोकरे खाते न फिरें। आप जैसे शिक्षा-प्रेमियों और शिक्षाविदो ने देश-काल की परिस्थिति का गहन अध्ययन करके इस बात पर बल दिया कि अब रोजगारोन्मुख शिक्षा की व्यवस्था की जाए।

ठाकुरजी! आप लोगों को अब और अधिक चिंतित होने की आवश्यकता नहीं है। शीघ्र ही सम्पूर्ण देश में एक ऐसी शिक्षा प्रणाली प्रारम्भ की जा रही है कि कोई बच्चा शिक्षित होने के बाद अपने अभिभावक पर भार नहीं रहेगा। वे इस नई शिक्षा प्रणाली को अपनाकर अपने में कोई कौशल हासिल करके निकलेंगे इसमें आप जैसे शिक्षा प्रेमियों के सहयोग की आवश्यकता है।

आपने अपने पत्र में जो पहेली की बात उठायी है उसको मैं भी मानता हूं। हमारा इतना विशाल देश, यहां युवकों को करने के लिए तरह-तरह के काम हैं लेकिन कोई काम करता नही हैं, फिर भी कहा यही जाता है कि यहां बेकारी है। शिक्षित लोगों को यहां कोई काम ही नही मिलता, यह कैसी पहेली है?

यहां जो भी पढ़े-लिखे लोग हैं उनको कोई काम करना नही आता है। यहां के युवक युवतियों को ऐसी शिक्षा दी गई कि उनको राष्ट्र के लिए या अपने पेट के लिए कोई काम करना ही नही आता है। इसमें उन बेचारों का भी कोई दोष नही है। उनको तो जैसी शिक्षा दी गई, वे उसी प्रकार तैयार हुए हैं।

लेकिन अब कोई चिंता की बात नही। अब एक ऐसी शिक्षा प्रणाली की शुरुआत की जा रही है कि विद्यार्थी को शिक्षा प्राप्त करने के बाद भटकना नहीं पड़ेगा बल्कि वे तुरन्त किसी न किसी रोजगार में लग जाएंगे। वे स्वयं भी बैठे रहना नही चाहेंगे। अब आप अवश्य संतुष्ट होंगे देवी बाबू! आपका कोई बच्चा कही नौकरी की तलाश में भटकेगा नही।

हां, एक सवाल आपके पत्र में यह भी उठना है कि राष्ट्रीय प्रतियोगिताओं में यहा के बच्चे पिछड जाते हैं। इसमें हमारा-आपका अथवा उस छात्र-छात्रा का भी दोष नही है। इस बात को लोग अब तक भूले हुए थे। अब सबकी आंख खुल गई है, यहा एक राष्ट्रीय शिक्षा-नीति का सर्वथा अभाव है। हमारी शिक्षा-नीति का यह एक बहुत बड़ा दुर्गुण है। यही कारण है कि यहा किसी भी शिक्षा-पद्धति का पूर्ण विकास नहीं हो पाता है। जो भी शिक्षा प्रणाली लागू की जाती है वह राष्ट्रीय स्तर पर दो टूक हो जाती है। आप तो जानते ही हैं कि देश में अलग-अलग राज्य सरकारों की इच्छा के अनुसार शिक्षा की भिन्न-भिन्न पद्धतियां प्रचलित हैं। यह पद्धतियां राष्ट्रीय एकता के विकास में घातक हैं। इसलिए मुख्य रूप से शिक्षा को रोजगारोन्मुख बनाने और सभी राज्यों में एक ही प्रकार की शिक्षा

पद्धति लागू करने के लिए राष्ट्रीय स्तर पर एक शिक्षा नीति तैयार की गई। तद्नुसार राष्ट्रीय पैमाने पर जिस नयी शिक्षा प्रणाली का श्रीगणेश हुआ वह १०+२+३ की शिक्षा पद्धति के नाम से अभिहित है।

आपने अपने पत्र में इस १०+२+३ शिक्षा प्रणाली के विषय में कई तरह की जानकारियां चाही हैं। आपका कथन सही है कि यह शिक्षा पद्धति कोई नयी नहीं है।

प्रस्तुत शिक्षा प्रणाली कुछ साल पहले प्रारभ की गई प्रणाली का संशोधित रूप है। इसको बीच में कतिपय कारणों से स्थगित कर दिया गया था।

ठाकुरजी ! आपकी सतुष्टि के लिए मै इस नयी शिक्षा पद्धति की कुछ विशेषताओं को बताता हूं।

इसमें नवीनता बहुत नहीं है फिर भी यह दो दृष्टियों से अत्यन्त महत्वपूर्ण है। एक तो आज की आवश्यकता के अनुरूप शिक्षा को रोजगारोन्मुख बनाने का प्रयास किया गया है और दूसरे इसे पहली बार राष्ट्रीय पैमाने पर प्रारम्भ किया जा रहा है। यह किसी राज्य विशेष का सामयिक कार्यक्रम नहीं है। यह स्थायी और सम्पूर्ण देश के लिए शिक्षा विधि है।

आपको ख्याल हो या न हो ठाकुरजी ! इस राष्ट्रीय शिक्षा प्रणाली को प्रारम्भ करने से पूर्व उत्तर प्रदेश में १०+२+२, बिहार में ७+४+४, मध्य प्रदेश एव कुछ अन्य राज्यों में १०+३, १०+१+३, ११+१+३, और १२+१+३, की शिक्षा प्रणालियां प्रचलित रही हैं। सचमुच इन अनियमित शिक्षा प्रणालियों के कारण देश के विभिन्न राज्यों में राष्ट्रीय स्तर पर जो प्रतियोगिताएं होती थीं उसमे बैठने वाले छात्र-छात्राओं को बहुत परेशानी उठानी पड़ती थी।

इतना ही नहीं शिक्षा प्राप्ति के लिए छात्र-छात्राओं द्वारा दिए जाने वाले समय मे भी अन्तर हो जाता था। इससे कितने ही राज्यो के छात्र-छात्राओं का समय और परिश्रम व्यर्थ में बर्बाद होता था।

परन्तु अब इस नवीन राष्ट्रीय शिक्षा प्रणाली के अन्तर्गत शिक्षा के समान क्रम के अतिरिक्त भारत के सभी राज्यों में एक निश्चित आयु तक शिक्षा प्राप्त करने की व्यवस्था की गई है।

देवी बाबू ! मेरा अनुमान है कि आप १०+२+३ का अर्थ समझना चाहते होंगे। यह कुछ और नहीं, बस आप यों समझ लीजिए कि संपूर्ण शिक्षा को तीन सोपानों मे बांटा गया है। इसके प्रथम सोपान मे दस है, जिसका अर्थ है पहली कक्षा से दसवी कक्षा तक की शिक्षा। शिक्षा का यह प्रथम सोपान छः वर्ष की आयु से प्रारम्भ होकर सोलह वर्ष की आयु तक के लड़के-लड़कियों के लिए है। इसके बाद के सोपान में दो है, जिसका अर्थ है दसवी कक्षा तक की शिक्षा की सामान्य तैयारी कर लेने के बाद के दो वर्ष देश और विद्यार्थी की आवश्यकताओं के अनुरूप निर्धारित विशेष प्रकार की शिक्षा की प्राप्ति का पूर्वाभ्यास। आप पूछेंगे कि जिसको किसी विशेष प्रकार की शिक्षा में रुचि न हो तब ?

उनके लिए भी रास्ता खुला हुआ है। ऐसे सभी छात्र-छात्राओं के लिए सामान्य शिक्षा की भी व्यवस्था है। किसी को घबडाने की जरूरत नहीं।

इस प्रकार आप इसको सामान्य और विशेष दोनों प्रकार की शिक्षा के प्रवेश की तैयारी कह

किते हैं। यह शिक्षा १६ स १८ वर्ष को आयु तक के लिए सुनिश्चित है।

इसके अन्तिम सोपान मे तीन है जो उच्च शिक्षा की प्रथम उपाधि के लिए निर्धारित अवधि है। यह शिक्षा १८ से २१ वर्ष की आय वर्ग के सलए है।

इस नवीन शिक्षा पद्धति का उद्देश्य रुचि-पूर्ण शिक्षा देना, जीवन के प्रति सही भावना का निर्माण करना तथा एक विशेष दिशा में शिक्षा लेने के लिए निर्णय लेने की क्षमता प्रदान करना है। मनोवैज्ञानिक दृष्टि से यह शिक्षा-पद्धति बहु-मुखी विकास वाली है जिससे सामाजिक और राष्ट्रीय एकीकरण की भावना बलवती होती है।

ठाकुरजी ! संपूर्ण देश में एक ही प्रकार की शिक्षा प्रदान करने का एक बड़ा लाभ यह है कि एक प्रान्त से दूसरे प्रान्त में जाने वाले छात्र-छात्राओं की शिक्षा पर कोई बुरा प्रभाव नही पडेगा। साथ ही सभी प्रान्तों के लोग बौद्धिक स्तर पर एकता स्थापित कर एक दूसरे के निकट आ सकेंगे।

कार्यानुभव के माध्यम से शिक्षा देने की इस शिक्षा प्रणाली मे मस्तिष्क एवं हाथ में सम्बन्ध स्थापित होगा तथा शारीरिक शिक्षा देने से छात्रों के स्वास्थ्य मे भी सम्यक सुधार होगा। अतः इस नवीन शिक्षा पद्धति द्वारा मानसिक और शारीरिक दोनों तरह के स्वास्थ्य में सुधार होगा।

उपर्युक्त शिक्षा पद्धति स्वास्थ्यप्रद होने के साथ-साथ अन्य बहुत सी दृष्टियो से भी उपयोगी है। प्रारम्भ से ही यह शिक्षा पद्धति उत्पादन गतिविधियों से ओत-प्रोत और वैज्ञानिक ढंग पर आधारित है। इसलिए विश्वविद्यालयो में भी छात्र-छात्राओं की आशातीत संख्या-वृद्धि की नियोजित करना सरल होगा। आज शिक्षा के गिरते स्तर से जो सभी चिंतित है, वह चिंता भी अब दूर होगी। शैक्षणिक स्तर की गिरावट में पर्याप्त सुधार लाना सभव हो सकेगा।

अब आप इस नए ढंग की शिक्षा व्यवस्था के पाठ्य-विषयों के विषय में भी जानना चाहेंगे। इस नयी शिक्षा में दसवीं कक्षा तक छात्र-छात्राओं को मातृभाषा और क्षेत्रीय भाषा, उच्च हिन्दी अथवा प्रारम्भिक हिन्दी, उच्च एवं प्रारम्भिक अंग्रेजी (हिन्दी भाषी क्षेत्रों में मातृभाषा अथवा क्षेत्रीय भाषा, अंग्रेजी, आधुनिक भारतीय भाषा) गणित, विज्ञान, इतिहास, नागरिक शास्त्र और भूगोल, अर्थशास्त्र, कलाएं, कृषि, गृह विज्ञान, वाणिज्य आदि विषयों में से कोई एक, सामा-जिक उपयोगी उत्पादक कार्य, खेल और स्वास्थ्य शिक्षा आदि का अध्ययन करना होगा।

अब रही बात मूल्यांकन की। सो. ठाकुरजी, दसवीं कक्षा के पश्चात् मूल्यांकन की पद्धति पूर्व-वत् रहेगी। परीक्षा के प्रश्न उच्च मानसिक क्रियाओं को दृष्टिगत रखकर बनाए जाएंगे। इसकी विशेषता यह होगी कि कोई भी छात्र अनुत्तीर्ण न होगा। आप आश्चर्य न करें, इस नवीन शिक्षा विधि में अनुत्तीर्णता का सिर दर्द दूर कर दिया गया है।

तब आप पूछेंगे कि शिक्षा दी जाती है तो परीक्षा भी ली जाती है और परीक्षा ली जाती है तो उसका परीक्षाफल भी होगा। फिर, भला जब लड़का पास-फेल नहीं होगा तो परीक्षा परिणाम कैसे निकलेंगे ?

तो ठाकुरजी ! सुनिये। अब से परीक्षा के परिणाम ग्रेड के आधार पर घोषित किए जाएंगे। वे ग्रेड निम्न पांच अथवा सात होंगे :

(क) विशेष योग्यता

(ख) उत्तम

(ग) मध्यम

(घ) संतोषप्रद

(ङ) निम्न स्तर

प्रमाण-पत्र में प्रत्येक विषय के अलग-अलग ग्रेड होंगे।

परीक्षा के परिणाम की नयी विधि में एक विशेष सुविधा यह रहेगी कि अगर कोई छात्र अपना ग्रेड सुधारना चाहेगा तो माध्यमिक शिक्षा मंडल उसे परीक्षा में दूसरी बार बैठने की अनुमति देगा। इससे विद्यार्थीगण अपनी परीक्षा के ग्रेड में सुधार कर सकते है।


गोस्वामी राम बालक
प्रधानाध्यापक
ज्ञानकुंज, दूधपुरा
समस्तीपुर (बिहार) ☐




## बेसिक शिक्षा में तकनीकी शिक्षा की आवश्यकता और महत्व

छात्रों को कोरी पुस्तकीय शिक्षा यद्यपि उनके मस्तिष्क को ज्ञान-ज्योति प्रदान कर उन्हें अच्छे-बुरे, स्वच्छ-अस्वच्छ, सम्मान-अपमान, सामाजिक रीति-रिवाज और भविष्य सम्बन्धी अनेक ज्ञानों से परिचित तो करा देती है परन्तु जीवन व्यतीत करने के अनेक ज्ञानों से भली-प्रकार परिचित कराने में असमर्थ रहती है।

आधुनिक शिक्षा का उद्देश्य छात्रों के अन्दर आदर्श भावों को उत्पन्न करना मात्र ही जान पड़ता है, परन्तु केवल आदर्शवादिता से ही छात्र अपने जीवन को सफल नहीं बना सकते और न ही अपने भविष्य के सम्बन्ध में अपनी इच्छानुसार कोई निर्णय ले सकते हैं। दूसरे शब्दों में आधुनिक युग में शिक्षा का उद्देश्य केवल नौकरी ही जान पड़ता है। विद्यालय में प्रवेश करते ही छात्र एवं उसके सम्बन्धी कुर्सी पर बैठने का स्वप्न देखने लगते हैं तथा जीवन बनाने के दूसरे साधनों से मुंह फेरे जान पड़ते है। बाल्यावस्था से ही यह विचार छात्रों के मस्तिष्क को संकुचित कर देता है और वे अन्य साधनों मे रुचि लेना कम कर देते हैं। शिक्षा ग्रहण करने के उपरान्त वे कार्यालयों एवं विद्यालयों में रोजागार प्राप्त करने के लिए चक्कर लगाने लगते हैं, लेकिन उनके पास किसी भी प्रकार की तकनीकी शिक्षा न होने के कारण उन्हें बेरोजगारी का सामना करना पड़ता है। अपनी आयु का एक बड़ा भाग शिक्षा ग्रहण करने में बिताने के बाद वे उस स्थिति मे पहुंच जाते हैं जबकि न तो उन्हे कोई उचित रोजगार मिल पाता है और न ही किसी तकनीकी शिक्षा को प्राप्त करने एवं शारीरिक परिश्रम करने के ही योग्य रह जाते हैं। साथ ही साथ किसी भी प्रकार का तकनीकी कार्य करने के लिए इनके अन्दर झिझक एवं लज्जा का भास करवटें लेने लगता है। जिसके कारण उनके अन्दर शिक्षा के प्रति निराशा एव खिन्नता का भाव उत्पन्न हो जाता है।

यह स्वाभाविक ही है कि इतनी बड़ी संख्या में शिक्षित लोगों को उनकी शिक्षा-दीक्षा के आधार पर रोजगार नहीं दिया जा सकता अत: हमारा कर्त्तव्य है कि शिक्षित लोगों के मस्तिष्क में किसी भी प्रकार की हीनता का भाव न उत्पन्न होने दे। प्राथमिक स्तर से ही उनमें शारीरिक एवं

तकनीकी शिक्षा का ज्ञानार्जन कराने के साधन जुटाए जिससे वे छात्र जो शिक्षा ग्रहण करने के उपरान्त अपने आपको अपाहिज एव निकम्मा समझने लगते है अपने मस्तिष्क में से यह हीन भावना दूर कर सके तथा स्वयं भी अपने भविष्य के लिए निर्णय लेने में सफलता प्राप्त कर सकें। इस प्रकार की शिक्षा का कार्यक्रम बेसिक स्तर से ही प्रारम्भ करना आवश्यक है। चूँकि बेसिक शिक्षा ही उच्च शिक्षा (जिसको प्राप्त करने के उपरान्त छात्रों में बेरोजगारी आदि से खिन्नता एवं स्वयं अपने में हीनता का भाव उत्पन्न होता है) की पहली सीढी है। इसी स्थान से छात्र की सफलता एवं असफलता का निर्णय होता है। इसी स्तर पर पुस्तकीय शिक्षा के साथ ही साथ तकनीकी शिक्षा को प्रारम्भ करना आवश्यक है। क्योंकि इसी स्तर पर छात्र को आत्मशक्ति, मनोबल एवं भविष्य से सम्बन्धित ज्ञान सिखाया जाता है और यही आगे चलकर उनके भविष्य पर प्रभाव डालता है।

आधुनिक युग में मनोवैज्ञानिक शिक्षा पद्धति पर बल दिया जा रहा है। परन्तु छात्र की मनोदशा क्या है? साधनों के उपलब्ध न होने के कारण पूर्ण रूप से इसे समझना असम्भव है। यही कारण है कि जन्म से तकनीकी प्रवृत्ति का छात्र विद्यालयों की शुष्क पुस्तकीय शिक्षा में मन नहीं लगा पाता और शिक्षक भी उसकी रुचि को समझने में असफल रहता है। यही कारण है कि प्रारम्भ से ही अनेक छात्र केवल पुस्तकीय शिक्षा में रुचि नही ले पाते हैं और अन्त में विद्यालय छोड़कर किसी अन्य तकनीकी कार्य में लग जाते है। यद्यपि कुछ समयोपरान्त वे धनार्जन तो करने लगते हैं परन्तु पुस्तकीय शिक्षा से वंचित रहते है। हमारे लिए पुस्तकीय शिक्षा के साथ तकनीकी शिक्षा और तकनीकी शिक्षा के साथ पुस्तकीय शिक्षा दोनों परस्पर आवश्यक है। इस सम्बन्ध में हमें पश्चिमी देशों की शिक्षा पद्धतियों का अनुसरण कर उन्हें अपनी प्रकृति के आधार पर लागू करना चाहिए।

प्राथमिक स्तर से ही तकनीकी शिक्षा को राष्ट्रभाषा के समान अनिवार्य करना चाहिए। इससे पुस्तकीय एवं तकनीकी दोनों प्रकार की शिक्षाओं को बल प्राप्त होगा तथा बच्चों का शारीरिक और मानसिक विकास भी भली-भांति होगा। इस प्रकार बेरोजगारी की समस्या को भी सुलझाने में मदद मिलेगी।

एहतरामुल हसन रिजवी
उर्दू पा०, हजारा
सीतापुर (यू० पी०)

## अच्छे ढंग से वर्तनी [illegible]

यदि खराब हस्तलेखन एक ओर अपूर्ण शिक्षा की ओर संकेत करता है तो दूसरी ओर वर्तनी भी। निश्चय ही लेखन में कुछ कमी के कारण मनुष्य वर्तनियों में अशुद्धियां करता है।

जैसा कि हमने सभी विषयों के गृहकार्य को स्कूलों में ही जांचने के लिए एक अतिरिक्त घण्टा शुरू किया है। बच्चों के पास घर पर काफी समय रहता है, अतः उस समय को अच्छी तरह से इस्तेमाल करने के लिए शिक्षकों द्वारा बच्चों को अत्यधिक मौखिक कार्य देना चाहिए जिससे कि बच्चा व्यस्त रहे और उनमें स्वतः अध्ययन की आदत विकसित हो। यह

सब तभी सम्भव है जब बच्चों के अन्दर जिज्ञासा और प्रतियोगात्मक भावना पैदा की जाय।

शिक्षक कक्षा चार और पाच के छात्रों को वर्तनी की महत्ता से सम्बन्धित अभ्यासों को इस विश्वास के साथ हल करवाता है कि इस स्तर पर किए गए सुधार आगे के लिए लाभप्रद होंगे।

**पद्धति १** बच्चों को शब्दकोश का प्रयोग करना बताया जाए।

२. शिक्षक बच्चों को निर्देश दें कि किसी शब्द को तोडने या एक-दूसरे से मिलाने की बजाए उस शब्द में आये अक्षरों पर भली-भांति ध्यान देकर उन्हें शान्ति से उच्चारण सीखना चाहिए। वे शब्द का उच्चारण शान्तिपूर्ण ढग से करें और अपनी पुस्तक से वर्तनी की पुन. जांच करें।

पाठ को आगे पढ़ाने से पूर्व प्रतिदिन पाच मिनट पिछले पाठ की वर्तनी की मौखिक परीक्षा पर दिए जाएं। निम्नलिखित वर्तनी खेल बच्चों को सिखाए जाएं।

१. शिक्षक एक शब्द कहता है फिर उस शब्द को प्रयोग करता हुआ एक वाक्य और अन्त में फिर वही शब्द कहता है, जैसे परीक्षण—डाक्टर ने मरीज का परीक्षण किया और उसे औषधि दी।

प्रत्येक दल के दो बच्चे श्यामपट पर कुछ शब्द लिखेंगे और पूरी कक्षा उन सभी शब्दों को अपनी अभ्यास पुस्तिका में दोहराएगी और नकल करेगी। यह शब्द भण्डार बढ़ाने में भी सहायता करता है।

२. शिक्षक श्यामपट पर कुछ शब्दों के अक्षरों में हेर-फेर कर लिखता है। दो दलो के बच्चे एक के बाद एक शब्द को लेते हैं और उनकी वर्तनी सही करते है।

३ शब्द पहेलियाँ दी जा सकती है। जो दल पहले हल करता है वही विजयी होता है।

**वर्तनी क्रिकेट मैच**

गेंद फेंकने वालों की ओर से एक (गेंद फेंकने वाला) छात्र एक प्रश्न पूछता है और दूसरी ओर से (गेंद रोकने वाला) छात्र इसका उत्तर देता है। जैसे छात्र (गेंद रोकने वाले) से पूछा जा सकता है कि अभ्यास की वर्तनी बताओ यदि वर्तनी सही बताई जाती है तो दल (गेंद रोकने वाले) को एक अंक प्राप्त हो जाता है। यदि वह सही नहीं बता पाता तो वह आउट हो जाता है। अंकगणना निम्न प्रकार से की जा सकती है।

| पहला दल | | दूसरा दल | योग |
|---|---|---|---|
| छात्र क | १, १, १, १,१ | य छात्र द्वारा फेंकी गयी गेंद या (पूछा गया प्रश्न) | ५ |
| छात्र ख | ० | र छात्र द्वारा फेंकी गई गेंद या (पूछा गया प्रश्न) | ० |
| छात्र ग | १, १, १, १, | ल छात्र द्वारा फेंकी गई गेंद या (पूछा गया प्रश्न) | ४ |
| अतिरिक्त | | | ३ |
| | | कुल योग | १२ |

निम्नलिखित बातों का ध्यान में रखना चाहिए :

१· वर्तनी अभ्यासों का उद्देश्य व्याख्या करने की क्षमता की जाच करना नहीं है बल्कि वर्तनी सिखाना और मौखिक तथा लिखित कार्य को समायोजित करने का अभ्यास कराना है।

२. सही वर्तनी सीखने तथा गलत वर्तनी पुनः

दिमाग है न आए इससे रक्षा करने का अवसर देना है।

३. जो पाठ या शब्द अगले दिन पढ़ाए जाएंगे उन्हें बच्चों को एक दिन पहले ही बता दिया जाए तो इसमें कोई नुकसान नही है क्योंकि इससे उनके द्वारा असंख्य अशुद्धियां नहीं की जाएगी।

४. बच्चों को शब्दों का सही उच्चारण सिखाने के लिए घण्टे का सदुपयोग किया जाए जिससे वे शब्दों का सही उच्चारण ध्यान पूर्वक सुनें और सीखें। रुकावट और व्यवधान नही होना चाहिए।

५. श्यामपट पर शब्द लिखना, फ्लेश कार्डस का प्रयोग और शब्द कोश का प्रयोग करना उन्हें सिखाना ऐसे साधन हैं जो कि शब्द का सही रूप बच्चे के दिमाग में बैठाने मे मदद करते हैं। वर्तनी खेल रुचिपूर्ण होते हैं और सीखने को बढ़ावा देतें हैं।

श्रीमती पी. आर. सलूजा
केन्द्रीय विद्यालय, नसीराबाद
(राजस्थान) □



## प्राथमिक स्तर पर निबन्ध

सुन्दर-सुन्दर लेख लिखना किसी बच्चे के लिए कितना सरल अथवा कठिन कार्य हो सकता है इसे एक पढ़ा-लिखा व्यक्ति भली प्रकार से समझ सकता है। निबन्ध लेखन का अभ्यास बच्चों को जब से उनमें लिखने की क्षमता पैदा होने लगे, करवाना चाहिए। इसके लिए प्राइमरी स्तर से ही छात्र को निबन्ध लिखने के लिए प्रोत्साहित किया जाना चाहिए। विषय-वस्तु को पूर्ण रूप से सही-सही जाने बिना लिखना अच्छे से अच्छे लेखक के लिए भी सम्भव नहीं है. फिर बच्चे तो बच्चे ही है। बच्चों को विषय का विस्तृत ज्ञान देने के लिए अध्यापक बड़ी लगन के साथ उन्हें निबन्ध लिखवाते है और बच्चे उन निबन्धों को रटते रहते हैं। जैसे गाय एक पालतू पशु है, इसकी दो आखें, एक पूंछ, चार टागें और दो सींग होते हैं आदि। लेकिन जब उन्हें परीक्षा में यह लिखना पड़ता है उस समय उन्हें ठीक उसी प्रकार से याद न रहने पर अथवा कोई शब्द भूल जाने पर सारा का सारा रटा-रटाया निबन्ध दिमाग मे गुम हो जाता है तथा उनकी लेखनी आगे लिखने मे रुक जाती है। जब हम यह भली प्रकार जानते है कि बड़े होकर विद्यार्थी बाजार से नोट्स की पुस्तकें लेकर उन्हें रटते रहते है और परीक्षा में पूरा याद रहने पर ही लिख पाते है तो क्यों न कुछ ऐसे उपाय प्राथमिक कक्षा मे ही शुरू किए जाएं जिससे बच्चे स्वयं कुछ न कुछ लिखने की अपनी क्षमता बढ़ाते जाएं। इसके लिए उन्हें अपने ज्ञान में वृद्धि करने के लिए अच्छी-अच्छी पुस्तकों को पढ़ना आवश्यक है। तभी वे सुन्दर से सुन्दर लेख लिख सकते हैं।

शिक्षक द्वारा छात्रों को जब कभी कोई निबन्ध लिखवाना हो तो पहले उसके सम्बन्ध मे बालक को पूर्ण विवरण दे देना चाहिए। इससे बच्चे को लिखने में काफी मदद मिलेगी और अपने ज्ञान का भी वह काफी हद तक उपयोग कर सकेगा। उदाहरण के लिए शिक्षक एक गाय पर निबन्ध लिखवाना चाहता है। गाय एक ऐसा पशु है जो कि लगभग हर शहर, कस्बे अथवा गांवो में सब जगह देखी जा सकती है। अत: निबन्ध लिखने से पहले बच्चों से कहा जाए, कि वे गाय

को देखकर स्वय उस पर कुछ लिखकर लाए, वह किस प्रकार की होती है, उसके क्या-क्या अंग होते है, उसका दूध किस काम आता है, क्या खाती है और उसके बछड़े किस काम मे आते हैं आदि। दूसरे दिन जब छात्र कक्षा में आएं तो उनसे पूछा जाए कि उन्होंने क्या लिखा है और उनके द्वारा लिखे निबन्ध को उन्हीं से पढ़वाया जाए। इस प्रकार हर छात्र ने कुछ न कुछ एक दूसरे से भिन्न अवश्य लिखा होगा जिसे सभी बच्चे गौर से सुनेंगे। इससे उनके ज्ञान मे भी वृद्धि होगी।

अब शिक्षक को चाहिए कि वह श्यामपट पर गाय का चित्र बनाकर छात्रो से उसके प्रत्येक अंग के बारे मे पूछे। उसके उपरान्त उसके भोजन तथा उसकी उपयोगिता के बारे में तरह-तरह के प्रश्न पूछे। इसके बाद ही शिक्षक छात्रों को निबन्ध लिखवाए। अध्यापक को यह ध्यान अवश्य रखना चाहिए कि निबन्ध लिखवाने से पूर्व वह बच्चों को विषय के सम्बन्ध में पूरी जान-दे दें।

इसी तरह अन्य जानवरों के विषय में भी किया जा सकता है। जो जानवर आम दिखाई नही देते उन्हे चिडियाघर अथवा चित्र द्वारा ही दिखाकर समझाया जा सकता है। साधारणतया प्राइमरी कक्षा में बच्चों को जानवरो, त्योहारों, मेला, नुमाइश और मैच आदि विषयों पर ही निबन्ध लिखवाए जाए और जब कभी उन्हें त्योहारों पर निबन्ध लिखवाना हो तो वह उस त्योहार के बाद ही लिखाना अधिक उपयुक्त होगा। होली, दीपावली, दशहरा, रक्षाबन्धन आदि त्योहारों के शुरू होने से पूर्व छात्रों से कहा जाए कि तुम जो कुछ भी इन त्योहारो पर देखो अथवा करो उसे लिख कर लाना। इस प्रकार छात्र घर में जो कुछ देखेगा व करेगा उस पर स्वयं कुछ न कुछ लिखकर लाएगा। इसके पश्चात् अध्यापक फिर वही पूर्ववत् प्रणाली अपनाकर बच्चों को निबन्ध लिखवाएं।

बच्चे घर से कैसे स्वयं कुछ लिखकर लाए, इसकी आदत भी शिक्षक बच्चों को स्कूल में ही डाल सकते है। अध्यापक छात्रो से कक्षा में कहें कि तुम इस कमरे मे जो भी वस्तुयें देख रहे हो उन सबकी एक सूची तैयार करो। ऐसा करने के लिए कभी उन्हे बाहर मैदान में बैठाकर अपने चारों ओर की सभी वस्तुओं को देखने और वे वस्तुयें हमारे क्या काम आती है लिखने को कहें। इससे बालक स्वयं ही अपने बौद्धिक ज्ञान के आधार पर कुछ न कुछ लिखने लगेगा। धीरे-धीरे अभ्यास करने पर वह अपने ज्ञान में वृद्धि-कर अच्छे लेख लिखने लगेगा।

ऐसा करते समय अध्यापक भी बच्चों को बीच-बीच में निर्देश अथवा प्रोत्साहन दे सकते है। ऐसा करने से बच्चा लिखने में और अधिक रुचि लेगा तथा धीरे-धीरे भविष्य में अच्छा निबन्ध लिखने के लिए स्वयं ही मार्ग बनाता जाएगा।

**एम० बी० पाण्डेय**
ए—6, एम० बी० एम० कालोनी
नजफगढ रोड, नई देहली □



# समाचार और विचार



## समस्या बच्चे या समस्या माता-पिता

**ब**च्चे 'समस्या' क्यों बन जाते हैं ? बहुत से बच्चे समस्या बच्चे या समस्या माता-पिता के शिकार लगते हैं। वह बच्चा जो बात नहीं मानता, झूठ बोलता है, चोरी करता है या फिर परेशान करता है, अक्सर उसे समस्या बालक की पदवी मिल जाती है। लेकिन वास्तविक समस्या तो शायद कुछ और है और वह है प्यार की कमी या फिर बच्चे को समझ न पाना या फिर माता-पिता के पास बच्चे के लिए समय न होना। वे बच्चे जो यह महसूस करते हैं कि घर में उन्हें कोई नहीं चाहता, वे अपने अकेलेपन को दूर करने के लिए ध्यान खींचने की कोशिश करते हैं। लेकिन अक्सर इसके बदले में उन्हें क्रोध का सामना करना पड़ता है।

यह एक अमीर घर में भी उतना ही हो सकता है जितना एक गरीब घर में। लेकिन गरीब बच्चे के लिए यह दशा बहुत बुरी है क्योंकि जीने के लिए उसे यूं ही बहुत संघर्ष करना पड़ता है और उपेक्षा तथा दुःखों से होकर गुजरना पड़ता है। जरा कल्पना करके देखिए कि आप एक छोटे से घर में हैं जिसमें शोर है और बहुत ज्यादा लोग हैं। गरीबी से पैदा होने वाले तनाव हैं। खाने-पीने और रहने की जगह की समस्या है। न तो पढ़ने के लिए किताबें हैं और न ही खेलने के लिए खिलौने। अगर कुछ है तो वह है थके हुए, परेशान और गरीबी से जूझते माता-पिता से मिलने वाला अधैर्य और मारपीट।

दिल्ली समाज कल्याण स्कूल द्वारा किए गए एक परीक्षण से पता चलता है कि ऐसे माता-पिता को यह बहुत कम पता होता है कि उनके

बच्चों की भी कोई समस्या है। स्कूल के बाल निर्देशन केन्द्र में भर्ती हुए ज्यादातर बच्चे गरीब परिवारो द्वारा 'समस्या' माने जाते है। लेकिन ज्यादातर माता-पिता ने 'समस्या' बालक के भविष्य बनाने के लिए शिक्षा या प्रशिक्षण के बारे में कभी विचार नहीं किया है। करीब ७० प्रतिशत माता-पिता यह मानते हैं कि वे अपने बच्चों को खिलाने, कपडा पहनाने वगैरह की चिन्ता से इतने दबे रहते है कि उनके पास यह सोचने का समय नहीं है कि बच्चे क्या सोचते है। इस तरह गरीबी ऐसे बच्चों को जन्म देती है जो परेशानियों और तनावो से घिरे होते है और बड़े होने पर उस समाज द्वारा ठुकराये जाते है जिसके पास उनकी जरूरतों को समझने का समय नहीं था। ऐसे बच्चों और उनके माता-पिता की मदद कैसे की जा सकती है।

## बच्चे निर्णायक रूप में

नीदरलैण्ड में बच्चे विश्व बाल वर्ष के लिए नीति बनाने में मदद कर रहे हैं। वहां के राष्ट्रीय बाल वर्ष कमीशन ने साल के शुरू में ही फैसला कर लिया था कि इस विशेष वर्ष की योजना और कार्यक्रम बनाने में बच्चों की सलाह भी ली जाए। परिणामस्वरूप नीदरलैंड बाल कौंसिल का निर्माण किया गया। इसमें १६ सदस्य हैं।

इन सदस्यों का चुनाव कैसे किया गया? २६,००० ऐसे शिक्षकों को पत्र भेजे गये जिनके छात्र ६ और १४ साल के बीच की आयु के थे। इन्हें विश्व बाल वर्ष के बारे में सब कुछ बताया गया। इसके बाद जल्द ही २० लाख बच्चों को पत्र भेजे गये और उनसे पूछा गया कि उनके विचार में वयस्कों को बाल वर्ष में क्या करना चाहिए और बच्चे अपने आप क्या कर सकते हैं। कई हजार बच्चों ने सुजाव भेजे। एक निर्णायक को सबसे अधिक व्यावहारिक सुझावों को छांटने का काम सौंपा गया। कौंसिल के लिए चुने गए बच्चों की आयु कम से कम नौ साल होनी जरूरी थी। निर्णायक के लिए यह देखना जरूरी था कि कौंसिल में अलग-अलग तरह के स्कूलो के बच्चे हो और उनमें लड़के तथा लड़किया दोनो ही हों। साथ ही शारीरिक रूप से विकलांग बच्चे भी हों।

कौंसिल के नन्हें सदस्य बसन्त से ही काम में लगे है। ये अलग-अलग नगरों में महीने में कम से कम एक बार जरूर मिलते हैं। उनका मुख्य काम है, बच्चों द्वारा भेजे गये सुझावों को देखना और बाल कल्याण कार्यक्रमों के लिए सुझाव भेजना। ये सदस्य यदि अपने विचारों पर विचार-विमर्श करना चाहें तो विश्व बाल वर्ष राष्ट्रीय कमीशन की बैठकों में भाग ले सकते है। लेकिन कमीशन के सदस्य बच्चों की बैठकों में निमन्त्रण मिलने पर ही जा सकते है।

(छोटी-छोटी बातें, अक्तूबर १९७९ से साभार)

## कर्णपटल और सीखना

यूनिवर्सिटी आफ टेन्नीसी पेडिएट्रिक के अनुसंधान कर्त्ताओं ने यह व्यक्त किया है कि बच्चो में जीवन के पहले तीन सालों के दौरान आवर्ती कर्णपटल बीमारी सामान्य ज्ञान के अतिरिक्त भयंकर सीखने की समस्याओं का कारण हो सकती है।

यह पाया गया है कि भाषा विकसित होने

वाले समय के अन्तर्गत जिन बच्चों के कर्णपटल पर बार-बार सक्रामक या पुरानी बीमारी होती है वह उनकी श्रवण प्रक्रिया मे व्यवधान डालती है, जिसके कारण उन्हे बाद में पढ़ने और वर्तनी सीखने, दिमागी अंकगणित हल करने, मौखिक निर्देशों के अनुक्रम को समझने और मौखिक प्रश्नों का उत्तर देने आदि मे कठिनाई हो सकती है। अनुसंधान कर्त्ताओं ने व्यक्त किया है कि शिक्षक यह महसूस कर सकते हैं कि ऐसे बच्चे ध्यान नहीं देते है और कोई बात करने के पूर्व यदि कई बार कही जाए तो वे शीघ्र ही विक्षेपित हो जाते है। वास्तव मे शायद बच्चे यह नहीं जानते कि इसे प्रारम्भ करने के लिए उन्हें क्या करना चाहिए। उन वर्षो के अन्तर्गत जब कि मस्तिष्क को यह सीखना चाहिए कि भाषा बोलना कैसे शुरू किया जाए, बच्चे ऐसे सुन रहे थे जैसे कि वह पानी के अन्दर हों। खोजें व्यक्त करती हैं कि कर्णपटल की बीमारी का शीघ्र इलाज बाद की सीखने की समस्याओं का निवारण कर सकता है जो कि स्पष्टत. स्थाई है, हालांकि प्रभावित बच्चे इसकी क्षतिपूर्ति करना सीख लेते हैं।

(एजुकेशन ओफस, दि एजुकेशन डाइजेस्ट फरवरी, 1979 से साभार)

## ऊर्जा के नए साधनों को खोजना

**सं**सार मे इस समय तीव्र ऊर्जा संकट व्याप्त है। वैज्ञानिक ईंधन और ऊर्जा के लिए साधनों को खोजने का प्रयत्न कर रहे है, जैसे 'सोलर ऊर्जा,' 'रासायनिक ऊर्जा' 'भू-तापीय ऊर्जा' 'वायुशक्ति', 'कार्बनिक क्षय और वेग' आदि। ऊर्जा के अत्यधिक सामान्य प्राकृतिक साधनों जैसे कोयला, तेल आदि और विद्युतीय ऊर्जा को बदलने की कोशिश करें। तीन मूर्ति भवन में आयोजित हुए बच्चों के लिए 'राष्ट्रीय विज्ञान मेला' में आई० आई० टी० दिल्ली द्वारा किए गए प्रदर्श जैसे 'संचलन सोलर वाटर हीटर' 'सोलर कुकर' 'सोलेरियम' 'निष्क्रिय ऊष्मित घर' 'चावल शुष्कर' आदि के माडल मनुष्य की सेवा के लिए सूर्य के सम्भावित प्रयोगों को अपनाने के विभिन्न तरीकों को बताने की कोशिश करते है। माडल विशेष रूप से स्कूल के बच्चों को उद्दीप्त करने के लिए सोचे गए, जो कि विशेष रूप से अन्तरिक्ष अनुसंधान और सूर्य ऊर्जा की वैज्ञानिक खोजों और इसके अभ्यास के विभिन्न पहलुओं को भी समझ सकते है। सूर्य ऊर्जा प्रत्यक्षतः ग्रामीण क्षेत्रो के लिए भी काफी कार्यक्षम है जहां इसे कुटीर उद्योगों, ग्रामीण विद्युतीकरण, सूखी कृषि उपज, पीने के पानी की आपूर्ति और सिंचाई के लिए पम्पो को लगाने तथा फल और सब्जियों को सुरक्षित रखने के लिए ठण्डे पानी संचयन की सुविधाएं देने के लिए प्रयोग किया जा सकता है।

## विज्ञान और गांव

**ब**च्चों के लिए बम्बई में १२ दिसम्बर से एक सप्ताह के लिए हुई 'राष्ट्रीय विज्ञान प्रदर्शनी' की विषय वस्तु 'विज्ञान और गांव' थी। यह बच्चों को अपने आप ग्रामीण मनुष्यों की समस्याओं के साथ आत्मसात करने के अच्छे अवसर प्रदान करती है और ये समस्याएं ग्रामीण आबादी से सम्बन्धित अत्यन्त विचारात्मक वैज्ञानिक माडलों के रूप में उत्पन्न होती हैं।

हरियाणा से एक 'साधारण चर्नर', कर्नाटक से एक 'चीनी मिल', पाण्डिचेरी से बास और नारियल से बनाए गए एक 'थर्मोफ्लास्क' और तामिलनाडु से 'विद्युत जनरेटर' के माडलों ने यह सिद्ध कर दिया कि राष्ट्र की सामाजिक-आर्थिक समस्याओ के प्रति बच्चे भी कितने अधिक सचेष्ट है और विज्ञान माडलों के रूप में अपने आप उनका हल खोजने का प्रयास कर रहे है।

अभी हाल ही मे आन्ध्र प्रदेश में आए भूकम्प से हुई विपत्ति ने प्रत्यक्षत. वहां के बच्चों को भी कंपित किया। उनके द्वारा बनाया हुआ एक 'तूफान शेल्टर' भूकम्प से बचने के लिए एक रामबाण था। यह एकलम्बी इमारत की आकृति में है और इसके ऊपर एक लम्बा सेन्ट्रल हाल है। इसमें भोजन, अन्न, पानी और कपड़े आदि को जमा रखने के लिए स्थान भी बना हुआ है। हेलीकोप्टरो के उतरने के लिए ऊपर एक हेलीपेड भी है।

एक भुवनेश्वर के छात्र द्वारा सोलर ऊर्जा से तैयार थर्मल विद्युत द्वारा चलने वाली एक 'सोलर ट्राम' का माडल भी प्रदर्शित किया गया।

नई दिल्ली की हाई स्कूल की एक छात्रा द्वारा प्रस्तुत थर्मामीटर की तरह का एक यत्र 'पाल्सेटर' अपोपण से ग्रस्त ग्रामीण लोगो की नाड़ी नापने के लिए प्रयोग किया जाता है।

यहा राजस्थान के एक स्कूल द्वारा स्वचालित सिंचाई पम्पों और सिक्किम के एक स्कूल द्वारा निर्मित वाटर हार्स्किग मशीन के भी माडल थे। वे खेतों में किसानो द्वारा किए जाने वाले परिश्रम को कम करने में उनकी काफी मदद करेंगे।

गोवा द्वारा निर्मित 'सोलर किचन' एक उत्कृष्ट माडल था। जनजातियों को अंकगणित सिखाने के लिए नागालैण्ड द्वारा भी एक माडल प्रदर्शित किया गया।

## नर्सरी की आवश्यकता का पूर्ण पुर्नयोजन

डा० वरबरा तिजार्ड, प्रख्यात मनोवैज्ञानिक और लन्दन यूनिवर्सिटी इन्स्टीट्यूट ग्राफ एजुकेशन मे रीडर इन एजुकेशन के अनुसार नर्सरी शिक्षा का वर्तमान रूप अपने उद्देश्यों और संदर्भो के लिए पूर्ण पुर्नविचार चाहता है। जनवरी १६८० में साउथम्पटन मे ब्रिटिश साइकोलोजीकल सोसाइटीस एजुकेशन एण्ड चाइल्ड साइकोलोजी डिवीजन की एक सभा को सम्बोधित करते हुए उन्होने कहा कि नर्सरी शिक्षा, जैसी की इस देश में कार्यान्वित की जा रही है आजकल बच्चों के बौद्धिक विकास में आवश्यक रूप से पृथक हो गई है। मै इस विचार पर सहमत नहीं हो सकती।

डा० तिजार्ड ने कहा कि नर्सरी स्कूलों की अत्यन्त आवश्यकता थी लेकिन वे शिक्षक और मनोवैज्ञानिक गलत थे यदि वे विश्वास करते थे——

——नर्सरी स्कूल की अपेक्षा घर में प्रभावी ज्ञान का वातावरण कम था, सामान्य घरों में प्रयोग की जाने वाली भाषा उन्मुक्त नहीं होती जो बच्चों के बाद के व्यवहार में व्यापक प्रभाव डालती है।

——किसी कार्य को पूरा करने के लिए बच्चों को अच्छे कार्यकलापों को चुनने में मदद देना भी काफी महत्वपूर्ण होता है।

——घर की अपेक्षा बच्चे नर्सरी स्कूल में बड़ों के साथ खेलने के अधिक अवसर पाते है।

डा० तिजार्ड जिस संस्था में कार्य कर रही है वहां पर काफी सख्या मे बच्चे नर्सरी और घर दोनों में पढ रहे है। उन्होने सभा मे कहा कि यद्यपि निष्कर्ष बताते है कि सामाजिक वर्गों के बीच कुछ मतभेद हैं, वे निश्चय ही अधिक सरलीकरण के विचारो पर सहमत नही हैं। ज्यादातर शिक्षको और मनोवैज्ञानिको का विश्वास था कि युवा बच्चों की अत्यधिक महत्वपूर्ण शैक्षिक आवश्यकता उनकी भाषा विकास की थी। यह विश्वास कि सामान्य घरों मे प्रयोग की जाने वाली भाषा अनुपयुक्त है और बाद के विकास पर प्रभाव डालती है, यही विचार यथाशीघ्र बच्चों को नर्सरी स्कूलों में प्रवेश कराने का दबाव डालता है।

अनेक विश्वास भली प्रकार से कल्पनाओं मे नहीं पाए जाते। शिक्षक और अन्य शिक्षा-व्यवसायी सामान्यत: देखते है कि बच्चों को अधिकांशत: स्कूल या परामर्श कक्ष में देखा जाता है, अपने घर पर नही। जहां वे और उनके अभिभावक बिल्कुल भिन्न व्यवहार करते है।

नर्सरी कक्षाओं में बच्चों की सख्या इतनी अधिक होती है कि उन्हें जितना बड़ों के साथ घर खेलने का अवसर मिलता है उतना वहां नहीं, जहां वह बड़ों की दुनिया अपनाना सीखते हैं। अपने बच्चो को सिखाने के लिए अभिभावकों के पास काफी स्पष्ट विचार होते है और वे उनमें विशिष्ट प्रवीणताओं को भरना चाहते है। वे प्रयास करते है कि बच्चा कार्य को उचित ढंग से करना सीखे जबकि शिक्षकों का विश्वास है कि जब बच्चा कोई कार्य कर रहा हो तो उन्हें हस्तक्षेप नही करना चाहिए।

पूर्व विद्यालयी शिक्षा अच्छा वातावरण प्रस्तुत कर इसी प्रकार के आधार पर दी जा रही है। मेरा विश्वास है कि इससे बच्चों को कम लाभ प्राप्त होता है लेकिन शिक्षकों द्वारा अपना विचार बदलना भी काफी कठिन दिखाई पड़ता है। डा० तिजार्ड ने कहा मेरा प्रश्न है कि क्या इस प्रकार की शिक्षा किसी भी प्रकार बच्चों की आवश्यकताओं को पूरा कर रही है, हमें यह पुन: सोचने की आवश्यकता है कि नर्सरी स्कूल क्या है और उन्हें किस प्रकार चलाना चाहिए और उनके लिए कैसा विकसित पाठ्यक्रम होना चाहिए।

उन्होने पुन: यह निर्दिष्ट किया कि नर्सरी शिक्षा के साधनों को कम करने के लिए यह कोई तर्क नही था बल्कि उत्तम नर्सरी शिक्षा देने के और अधिक साधन जुटाने की आवश्यकता है।

**(टाइम्स एजु सप० 11.1.80 से साभार)**



## जरनल ऑफ इण्डियन एजुकेशन

जरनल ऑफ इण्डियन एजुकेशन एक त्रिमासिक पत्रिका है जिसे राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और प्रशिक्षण परिषद् द्वारा प्रकाशित किया जाता है।

इस पत्रिका के प्रकाशन का उद्देश्य अध्यापकों, अध्यापक-प्रशिक्षकों, शिक्षा अधिकारियों एव अनुसधान कर्त्ताओं को विचारो के आदान-प्रदान की सुविधा प्रदान करना तथा शिक्षा मे मौलिक एव विश्लेषणात्मक चिन्तन द्वारा शैक्षिक विचारों को प्रोत्साहन देना है। इस पत्रिका के अन्य उद्देश्यो मे शिक्षा की अभिवृद्धि एव शैक्षिक गतिविधियो में सुधार लाना भी सम्मिलित है। इस पत्रिका में जाने-माने शिक्षाविदों द्वारा लिखे गए लेख, विचारोत्तेजक वार्ताएं, शैक्षिक समस्याओं की आलोचनात्मक व्याख्याए, पुस्तक समीक्षाएं आदि पाठ्य-सामग्री होती है।

जरनल ऑफ इण्डियन एजुकेशन के लिए भेजी गई सामग्री अप्रकाशित होनी चाहिए। इस पत्रिका के लिए एक ओर टंकित सामग्री की दो प्रतियां इस पते पर भेजनी चाहिए :

मुख्य सम्पादक
जरनल ऑफ इण्डियन एजुकेशन
जर्नल्स सैल
राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्
श्री अरविन्द मार्ग
नई दिल्ली——११००१६.

प्रत्येक प्रकाशित सामग्री पर पारिश्रमिक दिया जाता है।

लेखकों के विचार उनके अपने होते है और ये आवश्यक नही है कि वे विचार परिषद् के भी हों।



राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली-११००१६ के लिए श्री वी० के० पण्डित, सचिव द्वारा प्रकाशित तथा कैक्स्टन प्रेस, नई दिल्ली मे मुद्रित।
प्रधान सम्पादक : प्रो० राजेन्द्र पाल सिह

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् नई दिल्ली द्वारा प्रकाशित **प्राइमरी शिक्षक** एक त्रैमासिक पत्रिका है।

इस पत्रिका का अभीष्ट केन्द्रीय सरकार की शिक्षा नीतियों से संबन्धित प्राधिकारिक जानकारी को शिक्षको और सम्बद्ध प्रशासकों तक पहुंचाना है। इसका उद्देश्य कक्षा में इस्तेमाल की जा सकने वाली सार्थक और सम्बद्ध सामग्री प्रदान करना है। भारत के विभिन्न केन्द्रों में चल रहे पाठ्यक्रमों और कार्यक्रमों आदि के बारे समय-समय पर इसमें सूचनाए प्रकाशित होती रहेंगी। शिक्षा जगत में होने वाली हलचलों पर विचार-विमर्श करने के लिए यह एक मंच का भी काम करेगी।

इस पत्रिका के प्रमुख स्तम्भ होगे :

(1) प्राथमिक शिक्षा से सम्बन्धित शैक्षिक नीतियां

(2) प्रश्न और उत्तर

(3) राज्यों से शैक्षिक समाचार

(4) कक्षा में इस्तेमाल की जा सकने वाली सचित्र सामग्री

एक प्रति का मूल्य एक रुपया और वार्षिक चन्दा मय डाक खर्च चार रुपये है।

स्कूल शिक्षकों की रचनाएं प्रकाशनार्थ आमन्त्रित है। हर प्रकाशित रचना पर पारिश्रमिक देने की व्यवस्था है। लेख हिन्दी या अंग्रेजी मे कागज के एक ओर लिखा होना चाहिए। सुविधा के लिए कृपया टाइप की गई या साफ-सुन्दर अक्षरों मे लिखी रचना की दो प्रतियां भेजें।

इस पत्रिका के मुखपृष्ठ और पाठ्य-सामग्री के लिए प्रयोग किया गया कागज यूनीसेफ से भेंट मे प्राप्त हुआ है।


| | |
|---|---|
| प्रधान सम्पादक | : प्रो० राजेन्द्र पाल सिंह |
| सम्पादक | : आशीष सिन्हा |
| सहायक सम्पादक | : प्रमोद कुमार यादव |
| मुख्य उत्पादन अधिकारी | : सी० एन० राव |
| सहायक उत्पादन अधिकारी | : टी० टी० श्रीनिवासन |
| उत्पादन सहायक | : कल्याण बनर्जी |
| चित्रकार | : ए० बी० मनकापुरी |





कृपया अपना चन्दा बिजनैस मैनेजर, प्रकाशन विभाग, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण, परिषद् श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली 110016 को भेजें।

वर्ष ५ अंक २
अप्रैल १९८०







आवरण : कल्याण बनर्जी

[illegible]

- पियाजे—प्राथमिक शिक्षा के संदर्भ में
- बालकों के सामाजीकरण में अभिभावक की भूमिका
- रंग और रंग सयोजन
- साहित्य और शिशुओं का अनुभव संसार
- अध्यापकों द्वारा नूतन उद्भावनाएं
- बाल-शिक्षण की मनोवैज्ञानिक प्रक्रियाएं

# शिक्षा के उन्नत आयाम

शिक्षकगण, प्राथमिक स्तर पर अधिक ध्यान लिखने, पढ़ने और हिसाब सिखाने पर देते हैं। अध्यापक निरन्तर यह प्रयत्न करते है कि बालक इन कौशलों को इस प्रकार सीखें कि आगे चलकर वे अधिक ज्ञान पा सके। इसके अतिरिक्त खेलों से भी बालक में भली-भांति जीने की इच्छा उत्पन्न होती है। एक ओर उनमें प्रति-स्पर्द्धा की भावना, समझने की शक्ति और मिल-जुल कर साथ-साथ खेलने-कूदने की भावना का विकास होता है तो दूसरी ओर उनमें साहस और स्फूर्ति का भी विकास होता है। इसी प्रकार लिखने, पढ़ने आदि के कौशलों से बालकों मे ज्ञानार्जन की पूर्ण और अनुकूल प्रवृत्ति पैदा होती है। जैसे-जैसे बालक इन अनुकूल मनोभावों का विकास करता है वैसे-वैसे ही उसके जीवन में अच्छी शिक्षा पाने के अवसर बढ़ते जाते है। अर्थात् शिक्षा की गुणवत्ता वच्चों में यह प्रवृत्ति उत्पन्न करने में सहायक सिद्ध होती है।

शिक्षा की गुणवत्ता एक सापेक्ष कल्पना है। शिक्षा पद्धति में शायद ही ऐसी कोई आदर्श स्थिति हो जो निश्चित रूप से शिक्षा की खूबियो को चिह्नित करे। फिर भी यह सम्भव है कि हम एक प्रकार की शिक्षा को दूसरे प्रकार की शिक्षा से बेहतर कहें। अत: शिक्षा के स्तर के सम्बन्ध में एक निष्कर्ष पर पहुचा जा सकता है और कहा जा सकता है कि जो शिक्षा एक संस्था के निर्धारित उद्देश्यो की प्राप्ति मे जहां तक सहायक है; वहां तक वह अच्छी शिक्षा है। शिक्षा का उद्देश्य उसे अधिक से अधिक लोगों तक और समान रूप से अधिक से अधिक सस्थाओं तक पहुंचाना माना गया है। परंतु शिक्षा का स्तर जब विस्तृत होता है अथवा व्यापक होता है; वह शायद अपनी गुणवत्ता खो देता है। तब इसका संख्यात्मक विस्तार होने लगता है। प्रत्येक राष्ट्र चाहता है कि अधिक से अधिक संस्थाओं में शिक्षा का स्तर उन्नत हो। यह प्रगति अधि-कांशत. शैक्षिक संस्थाओं की आपसी प्रतिस्पर्धा पर निर्भर करती है जिसके फलस्वरूप बालक अधिक से अधिक ज्ञानार्जन कर सकता है।

अध्यापकों का यह एक व्यावसायिक दायित्व है कि वे न केवल यह देखें कि बालक लिखने, पढने आदि समस्त कौशलों में ज्ञानार्जन करें वल्कि वे यह भी देखे कि बालक किस प्रकार भलीभाति अधिक से अधिक सीखें। ☐

—कृष्ण गोपाल रस्तोगी
रा० शै० अ० प्र० परिषद
नई दिल्ली

डा० राधाकृष्णन् के निदेशन में १९४८-४९ में विश्वविद्यालय शिक्षा आयोग का गठन हुआ। इस आयोग ने नैतिक शिक्षा का सविस्तार विश्लेषण कर नैतिक शिक्षा को धार्मिक शिक्षा की संज्ञा दी। परन्तु आयोग के विचार में यहा धार्मिक शिक्षा से तात्पर्य संकुचित धार्मिक शिक्षा से नहीं अपितु इसका अर्थ अत्यन्त व्यापक संदर्भ में लिया गया है और इसकी परिणति आध्यात्मिक शिक्षा में बताई गई है।

इसके उपरान्त १९५९ में श्री श्रीप्रकाश के निदेशन में धार्मिक एवं नैतिक शिक्षा समिति गठित हुई। यह समिति नैतिक शिक्षा के अध्ययन-विश्लेषण हेतु गठित की गई थी, इसलिए इसने नैतिक शिक्षा का सांगोपांग विवेचन प्रस्तुत किया। इस समिति की एक महत्वपूर्ण विशेषता यह थी कि इसने पहली बार नैतिक मूल्यों की परिभाषा दी—"दूसरो के प्रति उचित व्यवहार करने के लिए जो चीजें हमें प्रेरित करती हैं वे नैतिक मूल्य ही है।"

कोठारी शिक्षा आयोग का गठन सन् १९६४-६६ में हुआ। इस आयोग ने भी नैतिक शिक्षा की अनिवार्यता पर बल दिया—"नैतिक शिक्षा एवं धर्म-निरपेक्षता अथवा सर्वधर्म समभाव परस्पर विरोधी हैं"—इस प्रकार का दृष्टिकोण रखने वालो को उत्तर देते हुए इस आयोग ने कहा—"धर्मनिरपेक्षता की नीति अधार्मिक या धर्म विरोधी नहीं है। यह धर्म की महत्ता का अनादर भी नहीं करती है।" इस शब्द का प्रयोग एक दृष्टिकोण के लिए किया गया है।

नैतिक शिक्षा के कार्यक्रम को चलाने के लिए इस शिक्षा आयोग ने परोक्ष और प्रत्यक्ष विधियों की सिफारिश की—"हमारे विश्वास से यह शिक्षा प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष विधियो, सुझावों और यहां तक कि तर्क-वितर्क और शिक्षण द्वारा दी जानी चाहिए।"

नैतिक शिक्षा की आवश्यकता किसी एक आयु-विशेष अथवा अवस्था तक ही सीमित नही है। लेकिन जिस प्रकार कच्ची मिट्टी पर अंकित चिह्न मिट्टी पक जाने पर स्थायी हो जाता है, उसी प्रकार नैतिक शिक्षा की सर्वाधिक आवश्यकता बाल्यकाल में ही है जहां अपेक्षित गुणों एव संस्कारों की नींव पडती है।

नैतिक शिक्षा आदेश-निर्देश द्वारा थोपी नहीं जा सकती। नैतिक शिक्षा की सभावना पर प्रकाश डालते हुए राधाकृष्णन् आयोग ने बताया—"हमारा प्रयास सुझाना और पढ़ने के लिए तैयार करना होना चाहिए न कि उन पर अधिकार करना या दबाव डालना। सुझाव देने का उचित तरीका अपने प्रतिदिन के जीवन और किताब पढ़ने से प्राप्त स्वय के उदाहरणों द्वारा है।"

उपर्युक्त व्याख्या के आधार पर कहा जा

सकता है कि नैतिक शिक्षा का उद्देश्य विद्यार्थियों में उन गुणों को लाना है जिनसे वे व्यक्तिगत तथा सामाजिक जीवन को स्वस्थ तथा सुखी बना सकें। सुविधा और समझने के लिए इन गुणों को निम्न प्रमुख वर्गों में विभाजित किया जा सकता है :

१. व्यक्तिगत—वे गुण जो व्यक्तिगत उन्नति और विकास के लिए आवश्यक हैं।

२. सामाजिक—वे गुण जो एक स्वस्थ समाज के निर्माण के लिए आवश्यक हैं।

वैयक्तिक विकास के लिए जहां एक ओर स्वच्छता, स्वास्थ्य, ईमानदारी, सच्चाई, कर्त्तव्य-परायणता, अनुशासन, सहयोग, निर्भयता, स्वावलम्बन, त्याग आदि गुण अपेक्षित है, वही सामाजिक व्यवस्था के लिए पारस्परिक सहयोग, सेवाभाव, सहानुभूति, एकता, मित्रता, राष्ट्रीय भावना, सर्वधर्म समभाव और मनुष्यमात्र के प्रति सम्मान की भावना का होना अत्यन्त आवश्यक है।



**व्याप्ति**

सुविधाओ की सीमाओ को ध्यान में रखते हुए यह आवश्यक है कि फिलहाल छात्रों के अन्दर कुछ सीमित क्षेत्रों मे ही अपेक्षित व्यवहार विकसित किए जाए। नैतिक शिक्षा की दृष्टि से व्यक्ति, परिवार, विद्यालय एव समाज——ये चार क्षेत्र ही अधिक उपयुक्त हैं। यद्यपि व्यक्ति ही सभी क्षेत्रों में व्यवहार करेगा तथापि विद्यार्थियों के लिए व्यक्तिगत दृष्टि से कुछ व्यवहार अपेक्षित हैं क्योंकि व्यक्तिगत चरित्र तथा व्यवहार सामाजिक व्यवहार को बहुत सीमा तक प्रभावित करते है।

**व्यक्ति**

स्वस्थ शरीर मे ही स्वस्थ मन का विकास होता है। अतएव कुछ ऐसी व्यवस्था की जाए कि छात्र व्यक्तिगत रूप से अपने स्वास्थ्य के प्रति पूर्ण सजग रहे। वे नियमित रूप से व्यायाम करे तथा स्वस्थ एव सतुलित भोजन करें। यह ध्यान रखा जाए कि वे मादक द्रव्यो के सेवन से सदा दूर रहे। उनमें सादा और आदर्श जीवन जीने की आदत पडे। बड़े बच्चों से यह अपेक्षा की जाती है कि वह अपनी दैनन्दिनी लिखें तथा रात में सोने से पहले दिन मे हुई घटनाओं के संदर्भ में उनके गुण-दोषों पर विचार करे।

**परिवार**

परिवार ही बालक का प्रथम सामाजिक क्षेत्र



है। इसके संदर्भ में हमें यह देखना चाहिए कि वे बड़ों के प्रति श्रद्धा रखें, उनका आदर करे और छोटों से स्नेह करे। उनसे यह भी अपेक्षा की जाती है कि वे पारिवारिक कार्यों में सहयोग दे तथा अतिथि-सत्कार करें। उनके प्रति बड़ो का व्यवहार भी ऐसा होना चाहिए कि वे अपनी जटिल समस्याओं को सुलझाने के लिए परिवार के अनुभवी सदस्यों का परामर्श लेने में न हिचकें।

**विद्यालय**

बालकों के व्यवहार के लिए परिवार से बड़ा एक और क्षेत्र विद्यालय है। यह एक प्रयोगशाला है जिसमें बच्चो के चरित्र का निर्माण होता है। अतः अध्यापकों की भूमिका नैतिक शिक्षा के क्षेत्र में सर्वाधिक महत्त्व की है।

अध्यापकों का छात्र-प्रेम एवं अपने कार्य के प्रति निष्ठा ही छात्रों में उनके प्रति भक्ति-भाव का सृजन करती है। छात्र पग-पग पर आदर्श के लिए गुरू की ओर उन्मुख होता है और अपने आचरण को भी उसी प्रकार ढालने की चेष्टा करता है।

हमें यह देखना है कि क्या वह विद्यालय के नियमों का पालन करता है, अध्यापकों को उचित सम्मान देता है, छोटी कक्षा के विद्यार्थियों की भरसक सहायता कर उन्हें स्नेह देता है, विद्यालय को स्वच्छ एवं सुभूषित रखता है, कक्षाओं एव बुलेटिन बोर्डो को सुरुचिपूर्ण चित्रों एवं चार्टो से सजाता है तथा विद्यालय के सभी कार्यकलापों में भाग लेता है ?

**समाज**

बालकों में समाज के प्रति भी वांछित व्यवहारो को विकसित करने की आवश्यकता है। पूर्ण नैतिक गुणों के विकास के लिए यह आवश्यक है कि वह आवश्यकता पड़ने पर अपने पड़ोसियों और मित्रों की सहायता, सेवा और उनके साथ सभ्य भाषा का व्यवहार करे। समाज के सभी सदस्यो के प्रति भी भद्र व्यवहार करे किन्तु बूढों, लड़कियों एवं महिलाओं के साथ तो विशेष रूप से भद्रता की आवश्यकता है। वह सार्वजनिक संपत्ति को अपनी सम्पत्ति समझे तथा सभी धर्मों के प्रति आदर की भावना रखे।

ऊपर परिवार एवं समाज के प्रति छात्रो के आचरण एवं व्यवहार को विकसित करने की आवश्यकता पर बल दिया गया है। किन्तु नैतिक



शिक्षा एकान्तिक नहीं है। छात्रों के प्रति समाज के भी कुछ कर्त्तव्य और दायित्व है। जिस प्रकार हम छात्रों से कुछ अपेक्षाएं रखते हैं उसी प्रकार नैतिक शिक्षा के लिए समाज से भी कुछ अपेक्षाएं हैं। यदि हम चाहते हैं कि छात्र उन्मुक्त यौवनाचार के कुपरिणामो से बचें तो निश्चित रूप से समाज में इस प्रकार के वातावरण का निर्माण करना होगा। जब तक सिनेमा या टी० वी० में

उन्मुक्त दृश्यों का प्रदर्शन होता रहेगा तब तक काम-कुपरिणामो से बचने की स्थिति कम ही रहेगी। जब तक समाज के नेता, धनी लोग, लेखक अथवा अधिकारी वर्ग के आचरणों मे नैनिकता नही आएगी तब तक नैतिक शिक्षा सफल नही हो पाएगी। यहा यह बात स्पष्ट कर देना उचित होगा कि लोगो की यह ग़लत धारणा सी बन गई है कि वैयक्तिक जीवन एव सामाजिक जीवन में परस्पर कोई सम्बन्ध नही है। वास्तव में समाज के अग्रणी एवं उम्र मे बड़े लोगो के आचरण से समाज काफी प्रभावित होता है। अत नैतिक शिक्षा समाज-सापेक्ष है, निरपेक्ष नही।

## कार्य-विधि

प्राय: देखा गया है कि नैतिक शिक्षा के कार्यक्रम की जिम्मेवारी किसी एक शिक्षक पर सौंप दी जाती है और उसके लिए एक या दो कालांश की व्यवस्था कर दी जाती है। यह विधि प्राय. निष्प्रयोजन सिद्ध हुई है। अतएव यह अत्यन्त आवश्यक है कि नैतिक शिक्षा को संपूर्ण शिक्षा के साथ सम्बद्ध किया जाए। सम्पूर्ण शिक्षा के साथ नैतिक शिक्षा को सम्बद्ध करने का कार्य दो प्रकार से हो सकता है--प्रत्यक्ष एव अप्रत्यक्ष रूप से। नैतिक शिक्षा के लिए कुछ प्रत्यक्ष कार्यक्रम तो किए ही जाएं, साथ-साथ विभिन्न विपयो को पढ़ाते समय भी छात्रों में नैतिक गुणो का विकास किया जाए।

विद्यार्थियों को गणित पढ़ाते समय उनके अन्दर विश्लेषण- कौशल, सत्य, प्रेम आदि सद्गुणों को विकसित किया जा सकता है। विज्ञान पढ़ाते समय स्वच्छता, आत्मानुशासन, निर्भयता आदि सद्प्रवृत्तियों को उभारा जा सकता है। साहित्य पढ़ाते समय सहयोग, नम्रता, ईमानदारी, दया, सहानुभूति, शिष्टाचार आदि सद्व्यवहारों को विकसित किया जा सकता है। इतिहास और नागरिकशास्त्र पढाते समय देश-प्रेम, देश-भक्ति, राष्ट्रीयता, नागरिकता, न्यायप्रियता आदि मूल्यों का विकास किया जा सकता है। इसी प्रकार अर्थशास्त्र पढ़ाते समय आर्थिक समानता, ईमानदारी, श्रम-सम्मान आदि गुणों का विकास किया जा सकता है।

विद्यालयों में नैनिक शिक्षा का आयोजन करने के लिए अपनाई जाने वाली कार्य-विधि के अन्तर्गत दो बातें आवश्यक हैं·

१. विद्यालय के समग्र वातावरण को नैतिक शिक्षा के अनुकूल तैयार करना
२ विद्यार्थियो को नैतिक शिक्षा के संदर्भ में उपयुक्त शैक्षिक अनुभव प्रदान करना

वातावरण के अन्तर्गत दो पक्ष आते हैं--

१· मानवीय
२. भौतिक

मानवीय पक्ष के अन्तर्गत यह आवश्यक है कि प्रधानाचार्य, अध्यापक एवं छात्रो का परस्पर का व्यवहार मधुर, सौहार्दपूर्ण एव आदर्शपूर्ण हो। अध्यापक एव प्राचार्य के व्यक्तित्व, वेशभूषा, व्यवहार आदि का प्रभाव छात्रों के नैतिक उन्नयन पर अत्यधिक पड़ता है। यह आवश्यक है कि



विद्यालय के छोटे-बड़े सभी कर्मचारी जाति, धर्म एवं पद का भेदभाव किए बिना परस्पर स्नेह, सम्मान एवं सौजन्यपूर्ण व्यवहार करे।

भौतिक पक्ष के अन्तर्गत विद्यालय-भवन, कक्षों, बुलेटिन-बोर्डो आदि को महापुरुषों, महाकवियों, कलाकारो तथा वैज्ञानिकों के चित्रों एव शैक्षिक-चार्टो से विभूषित किया जाए। क्रीड़ा क्षेत्र और उद्यान को साफ-सुथरा तथा व्यवस्थित रखा जाए।

दूसरा पक्ष छात्रों को शैक्षिक अनुभव प्रदान करना है। एक तो प्रत्यक्ष रीति से उन्हें शैक्षिक अनुभव प्राप्त करवा कर नैतिक शिक्षा दी जा सकती है। विद्यालय की प्रार्थना, पाठ्येतर एवं पाठ्य सहगामी क्रियाएं यथा—धर्मात्माओं एवं महापुरुषों की जयन्ती, राष्ट्रीय उत्सव, कार्यानुभव, क्रीड़ा-समारोह, विषय-क्लब, समाज सेवा आदि कार्यक्रमों द्वारा राष्ट्रीयता, लोकतंत्र, सहयोग, ईमानदारी, अनुशासन एवं सामाजिक दायित्व के वहन की भावना विकसित की जा सकती है। अप्रत्यक्ष रीति से भाषा तथा साहित्य के पाठ्यक्रम में निहित रोचक कथाओं तथा उपाख्यानों द्वारा नैतिक शिक्षा दी जा सकती है। सामाजिक ज्ञान, गणित और विज्ञान की शिक्षा देते समय सत्य, तर्क और आत्मविश्वास की शिक्षा दी जा सकती है।

## मूल्यांकन

नैतिक शिक्षा का सम्बन्ध विशेष रूप से विद्यार्थियों की भावना तथा व्यवहार से है। भावनात्मक पक्ष और व्याहारात्मक पक्ष का मूल्यांकन ज्ञानात्मक पक्ष के मूल्यांकन से भी कठिन होता है और साथ ही उसमें इतनी वस्तुनिष्ठता भी नही आ पाती। फिर भी यह स्वाभाविक है कि किसी भी योजना को चलाने वाले कार्यकर्ता उसका मूल्यांकन करना चाहते है जिससे वे निर्धारित उद्देश्यो को प्राप्त करने के लिए अपने प्रयासों तथा विद्यार्थियों की सप्राप्ति के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त कर सकें और योजना के उन्नयन के लिए उसमें आवश्यक परिवर्तन तथा परिवर्धन कर सके। मूल्यांकन की दो पद्धतियां प्रचलित है :

१. स्वतः मूल्याकन
२. परतः मूल्यांकन

नैतिक शिक्षा का सम्बन्ध विद्यार्थियों के भावनात्मक तथा व्याहारात्मक पक्ष से है, जिसका उन्नयन स्वय के प्रयास से अधिक होता है। अतएव इसके लिए आत्मविश्लेषण की पद्धति अधिक उपादेय है।

नैतिक शिक्षा के मूल्यांकन के अन्तर्गत निम्नलिखित तीन आयामों का मूल्यांकन किया जा सकता है

१ नैतिक शिक्षा के उद्देश्यों का मूल्यांकन
२ नैतिक शिक्षा की कार्यविधि का मूल्यांकन
३. विद्यार्थियों की सप्राप्ति का मूल्यांकन

नैतिक शिक्षा के उद्देश्यों का मूल्याकन निम्नलिखित आयामो के आधार पर किया जा सकता है :

**(क) व्याप्ति** . व्यक्ति के विकास के तीन पक्ष होते हैं—ज्ञानात्मक, भावनात्मक तथा व्यावहारात्मक। अतएव मूल्यांकन भी तीनों ही पक्षों का होना चाहिए। लेकिन नैतिक शिक्षा का सम्बन्ध भावना एवं व्यवहार से अधिक है इसलिए इन दोनो पक्षों पर ही बल देने की आवश्यकता है।

**(ख) औचित्य** : व्यक्ति तथा समाज दोनो की दृष्टि से नैतिक शिक्षा के उद्देश्य उचित होने चाहिए। उनमें शाश्वत् तथा समसामयिक सामाजिक मान्यताए प्रतिबिम्बित होनी चाहिए।

**(ग) व्यावहारिकता** : नैतिक शिक्षा के उद्देश्यों का निर्धारण बच्चों की आयु एव मानसिक स्तर दोनों को ध्यान में रखकर किया जाए।

## कार्य-विधि का मूल्यांकन

नैतिक शिक्षा की कार्य-विधि का मूल्यांकन निम्नलिखित आयामो पर सम्भव है :

१ उद्देश्य प्राप्ति में सफलता

२. विद्यार्थियों की आयु और मानसिक स्तर में तालमेल

३. विद्यार्थियों में विकास (सामाजिक दृष्टि से)

४. विद्यार्थियों की विवेक बुद्धि के विकास में सक्षमता

## विद्यार्थियों की संप्राप्ति का मूल्यांकन

इसके अन्तर्गत बच्चों के ज्ञानात्मक, भावनात्मक एवं व्यावहारात्मक तीनों ही पक्षों का मूल्यांकन किया जाना चाहिए। इनका मूल्यांकन करने के लिए पर्यवेक्षण तथा आत्मनिरीक्षण की पद्धति अधिक व्यावहारिक होगी। पर्यवेक्षण के आधार पर मौखिक परीक्षा, साक्षात्कार, बातचीत आदि पद्धतियां अपनायी जा सकती है। आत्म-विश्लेषण के लिए चिन्तन एवं मनन प्रणाली ही उपयुक्त है। इन दोनों के लिए जांचकर्ता या स्वयं विद्यार्थी जांच-सूची का प्रयोग कर सकते हैं।

व्यवहार के परीक्षण के लिए विद्यालय या विद्यालय से बाहर कुछ कृत्रिम स्थितियां पैदा की जा सकती हैं या उन्हें किसी अन्य उपर्युक्त स्थान पर वास्तविक स्थिति में परखा जा सकता है। कृत्रिम स्थितियां प्रश्न-पत्र एवं व्यवहार दोनों रूपों में उत्पन्न की जा सकती है। उपयुक्त अथवा वास्तविक स्थितियों के सम्बन्ध में परिवार, पड़ौस, विद्यालय, अस्पताल और सड़कों आदि पर उनके व्यवहार का मूल्यांकन किया जा सकता है।

भावनात्मक और व्यावहारात्मक पक्ष का मूल्यांकन तकनीको तथा ज्ञानात्मक रूप में करने के लिए मापन यंत्र भी बनाए जा सकते है।

अन्त में ध्यान देने योग्य एक महत्वपूर्ण बात यह है कि नैतिक शिक्षा के कार्यक्रम तथा उसके मूल्यांकन को सफलतापूर्वक संचालित करने के लिए विद्यार्थी, अध्यापक, परिवार तथा समाज सभी का पारस्परिक सहयोग अत्यन्त आवश्यक है। इस सहयोग के बिना नैतिक शिक्षा के कार्यक्रम की कल्पना करना भी असंभव है। ◻



# वातावरण द्वारा शिक्षण

यह निबन्ध प्रायोजना वातावरण समूह, क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय, भोपाल के कुछ कक्षाओं के अनुभवों पर आधारित है। इस समूह के अन्तर्गत जे० एस० राजपूत, ए० बी० सक्सेना, वी० जी० जाधव और रेणुका अवस्थी हैं।

शिक्षा के अन्तर्गत पठन-पाठन प्रक्रिया में वातावरण का प्रयोग अपने आप में नया नहीं है; यद्यपि ऐसे नवीन विकास प्राथमिक कक्षाओं की पढ़ाई में एक नया पहलू जोड़ रहे है। इसका एक कारण कक्षा में शिक्षण प्रस्तावों की बढती हुई पुनर्परीक्षा है। यह भी अनुभव किया जा रहा है कि स्कूलों में अपने वर्तमान रूप में दिया जा रहा शिक्षण अव्यवस्थित और असंगठित है और वहां बच्चों के लिए शायद ही कोई प्रभावी शिक्षण है।

प्रारम्भिक स्तर पर वातावरण-शिक्षण के रूप में विज्ञान का अध्ययन अन्तर्अनुशासनात्मक ढंग से सुझाया जाना चाहिए। यह तथ्य उन शिक्षकों के ऊपर भी भारी जिम्मेवारी डालता है जो शिक्षण के लिए वातावरण के साधनों का उपयोग करना चाहते हैं। इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए वातावरणीय प्रस्तावों पर आधारित साधन-सामग्री को पहचानने और उसे पाठ्यक्रम में शामिल करने की अत्यन्त आवश्यकता है। वातावरणीय साधनो की पहचान करने और कक्षा ३ से ५ के विज्ञान के पाठ्यक्रम में निर्देशीय सामग्री को विकसित करने की क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यान्लय, भोपाल द्वारा एक प्रायोजना तैयार की गई है।

साधनों को प्रयोग करते हुए विकसित सामग्री की अनुभूति बच्चों के लिए सुपरिचित और आसानी से सुलभ है।

पहले निर्मित अनुदेशात्मक सामग्री को परीक्षात्मक पुष्टि के लिए छोटे समूहों पर और बाद में वास्तविक कक्षा परिस्थिति में आजमाया गया। इस प्रक्रिया में प्राप्त अनुभव प्रारम्भिक मसौदे में संशोधन के लिए सहायक सिद्ध हुए।

इस प्रक्रिया के अन्तर्गत हमने कुछ अमूल्य अनुभव प्राप्त किए जो प्रस्तावित परिवर्तन के लिए सहायक बने। सामग्री की प्रारम्भिक जांच के दौरान प्राप्त अनुभवों और निष्कर्षों में से कुछ को निम्न प्रकार से संक्षेप में बताया जा सकता है।

## नियमों का समझना

बहुत से मामलों में यह पाया गया कि यद्यपि कार्यकलापों को सफलतापूर्वक सम्पन्न करने के बावजूद भी बच्चा अपेक्षित सारांश निकालने और उसमें छिपे तर्क और विचार का मूल्यांकन करने के योग्य नहीं होता। उदाहरण के लिए हवा में बजन होता है इस प्रत्यय को पढ़ाते समय दो गुब्बारों को एक लकड़ी के दोनों किनारों पर बाध कर लटका दिया गया। जब एक तरफ के गुब्बारे को फोड़ा गया तो उसकी हवा बाहर निकलने के कारण लकड़ी के हिलने पर बच्चों ने ध्यान तो दिया लेकिन यह निष्कर्ष नहीं निकाल सके कि हवा में बजन होता है। संकेत मदद नहीं करते। अतः यह निष्कर्ष निकाला गया कि यदि

बच्चे कार्यकलापो को सफलतापूर्वक कर सकें तो इसका यह अर्थ नही है कि वे उसमें लगे हुए नियमों को भी जानते है। इसका कारण यह हो सकता है कि इसमें समाहित तर्क बच्चों के ज्ञान के स्तर से ऊपर है। इसलिए कार्यकलाप को भली प्रकार संशोधित करना या इसको विभिन्न स्तरो तक ले जाया जाना चाहिए।

## परीक्षण के बाद निष्कर्ष

कभी-कभी बच्चे बड़ों के तर्क से संतुष्ट नही होते। उदाहरण के लिए जब बच्चो को हवा में भाप दिखाने के लिए एक गिलास में ठण्डा पानी रखकर दिखाया गया तो बच्चो ने गिलास के बाहरी सतह पर जमा पानी की बूंदों पर गौर किया लेकिन वे इस निष्कर्ष से सतुष्ट नहीं थे कि पानी की बूंदे हवा से प्राप्त हुई है। एक बच्चे का कहना था कि गिलास में छेद हो सकते हैं। इस परिकल्पना की जांच करने के लिए बच्चों से स्वतः सुझाव लिए गए। अन्त में इस पर सहमति हुई कि ऐसा ही एक दूसरा गिलास लेकर उसे बाहर से साफ करके उसमें थोड़ा सा पानी डालकर देखें कि अब भी पानी की बूंदे बाहरी सतह पर दिखाई पड़ रही हैं। यह कार्य किया गया और वहीं यह निष्कर्ष निकाला कि बच्चों की संतुष्टि के लिए उनकी परिकल्पनाओं की जांच भी आवश्यक है। वे शिक्षक से तात्कालिक प्रत्युत्तर और मददपूर्ण ढंग से कार्य करने का आश्वासन चाहते है।

## सिखाने से सम्बद्ध शिक्षण

सामान्यतः यह विश्वास किया गया है कि प्रत्येक शिक्षक के पास एक शैक्षिक सत्र में पढाने के लिए इतना अधिक कोर्स होता है कि उसे अन्य कार्य-कलापों को करने और बच्चो को बाहर भ्रमण पर ले जाने का समय कम मिलता है। हमारा अनुभव इसके विपरीत है। यदि पाठ्यक्रम को पूरा करने के लिए एक योजना अग्रिम रूप से तैयार कर ली जाए तो इसे भली प्रकार समय के अन्दर ही पूरा किया जा सकता है। पारम्परिक शिक्षण अधिकांशतः लेखन उन्मुख है, ज्ञान उन्मुख



नही। शायद इसका कारण यह है कि परीक्षा में लिखा गया सही उत्तर छात्रो, शिक्षको, अभिभावकों, और अधिकारियों को अच्छा फल और सतोष प्रदान करता है। ज्ञान की दृष्टि से न तो यह उपयुक्त और न ही उचित दिखाई पड़ता है। यह परीक्षा पद्धति मे प्रश्नों के लम्बे उत्तर याद करने के स्थान पर छोटे उत्तर तैयार करने की अनुभूति का स्थानान्तरण भी आरोपित करता है, जो मूल धारणाओं की ग्रहण शक्ति की जाच कर सकती है। यदि यह किया गया तो शिक्षक अपने समय के कुछ भाग का उपयोग चिन्हित पारम्परिक पहुंच में लिखने के लिए तथा अत्यधिक अर्थपूर्ण और रचनात्मक कार्य-कलापों के लिए कर सकता है। यद्यपि यह भी मना नहीं किया जा सकता कि एकक योजना के अन्तर्गत पहले पढ़ाए गए पाठों के आधार पर बाहर का भ्रमण शिक्षकों से अतिरिक्त मेहनत चाहता है और कार्य को अधिक स्पष्ट बनाता है।

## परिकल्पना की जांच

कभी-कभी हम एक समस्या को रखने में सफल होते हैं और बच्चे परिकल्पना की जांच करने के तरीके को बताने में सफल होते है। उदाहरणत यह पढ़ाते समय कि पदार्थ में अत-र्कणीय अन्तराल है, हमारा छात्र पानी के प्रयोग, चीनी का घोल बनाकर और प्रारम्भिक पानी और घोल की मात्रा की तुलना करने के प्रयोग को बताता है।

## बच्चों की ही भाषा में शिक्षण

हम एक अत्यन्त महत्वपूर्ण और आवश्यक समस्या पर ध्यान आकृष्ट करना चाहेंगे जिसका प्रत्येक विज्ञान अध्यापक पढ़ाते समय सामना करते है, हम भी सामना करते है (शब्द भण्डार और भाषा के रूप के बारे मे ज्ञान)। उनके स्तर को देखते हुए विज्ञान के प्रत्ययों को समझने और भाषा प्रयोग करने में बच्चो की प्रवीणता प्राय. उनकी मानसिक क्षमता से काफी निम्न होती है। अत विज्ञान शिक्षको को इस ओर प्रयत्न करना चाहिए और भाषा प्रयोग करने मे बच्चों की प्रवीणता को विकसित करने के लिए समय खर्च करना चाहिए। इस प्रकार की सहायता कार्य-कलापो को करने के उपरान्त प्राप्त हुए निष्कर्षो को बच्चों द्वारा उन्ही के शब्दों में व्यक्त करवा कर कर सकते है इसके अतिरिक्त किताब मे लिखे हुए वाक्यो को भी उसी प्रकार याद करने के लिए कहें।

पढाते समय हम बच्चों का पूरे सत्र में लगातार मूल्यांकन भी करते रहते हैं। पढ़ाते समय बच्चों द्वारा दिए गए जवाबों की एक दैनिक तालिका बनाकर यह कार्य किया गया। इन जवाबों को चार खण्डो में बांटा गया और उन जवाबों का निम्न मूल्य निर्धारित किया गया :

## जवाब का प्रकार/मूल्यांकन

| | |
|---|---|
| गलत/जवाब नहीं | ० |
| ठीक जवाब | १ |
| अच्छा जवाब | २ |
| बहुत अच्छा जवाब | ३ |

इन जवाबों को उनकी अभिनवता के स्तर के आधार पर ठीक, अच्छा, बहुत अच्छा इन स्तरों पर जांचा गया। इस आधार पर समय-समय के लिए प्रत्येक छात्र के लिए संचयी अंकों की संख्या का एक कार्ड बनाया गया। बच्चों का भी लिखित और मौखिक परीक्षाओं द्वारा पूरे सत्र में

सावधिक दो बार मूल्यांकन किया गया। मौखिक और लिखित परीक्षा की सामग्री एक ही जैसी थी। सत्र के अन्त में वातावरणीय जागरूकता की जांच करने के लिए एक छोटी प्रश्नावली दी गई। यह बच्चों को बिना किसी पूर्व सूचना के दी गई। इसमें प्राप्त हुए अंक लिखित और मौखिक परीक्षाओं के अंकों से तुलना करने योग्य थे।

सभी बच्चों द्वारा विभिन्न प्रकार के मूल्यांकनों में प्राप्त किए गए अंकों का अन्तर्सम्बन्ध देखना हमारे विचार से उचित है। वर्ग "क" का लिखित परीक्षण के साथ दिए गए जवाब के अंकों का अतर्सम्बन्ध ०.३४ था। यद्यपि इन अंको के अत्यधिक अंतर्सम्बन्धित होने का कोई कारण नहीं है, इसी तरह ०.३५ का अंतर्सम्बन्ध अगले सत्र में पुनः प्राप्त किए गए अंकों में पाया गया। वर्ग "ख" के सम्बन्ध में क्रमशः ०.४६ और ०.३५ दो अंतर्सम्बन्ध थे। यह वर्ग "क" द्वारा प्राप्त किए गए फल के सामंजस्य में है।

अन्य प्रमुख निष्कर्ष यह था कि दोनो परीक्षाओं और दोनों वर्गों के जवाब के अंकों और मौखिक परीक्षाओं के अंकों के बीच अंतर्सम्बन्ध तत्सम्बद्ध लिखित परीक्षा में प्राप्त अंकों की तुलना में उसके अतर्सम्बन्ध के अनुसार उच्च था। विशिष्ट उच्च मूल्य ०.६४ और ०.५५ है। इसका कारण यह हो सकता है कि अंग्रेजी लेखन मे सामान्यत. प्रवीणता कम है जिससे कि औसत बच्चा या तो लिखित शब्दों को समझने योग्य नही होता या जिसे वे समझते हैं उसे ही लिखते है। □



# छात्रों को दण्ड वांछनीय ?

—सुदेश मुखोपाध्याय
क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय
भोपाल

पुराने समय में एक कहावत बहुत अधिक प्रचलित थी। जिसका अर्थ है कि 'डण्डा ही सबसे अच्छा गुरू है।' आज भी कुछ अध्यापक इस कहावत में विश्वास रखते हैं। शिक्षाविदों ने जब शिक्षा के अन्य पहलुओं की ओर ध्यान देना शुरू किया तो यह प्रश्न भी उनकी दृष्टि में आया कि क्या सचमुच बच्चे को दण्डित करना आवश्यक है। अध्यापकों को प्रशिक्षण देते समय प्रशिक्षण पाठ्यक्रम में इस बात पर विशेष बल दिया जाता है कि जहां तक संभव हो छात्रों को दण्डित न किया जाए। लेकिन जब वे ही अध्यापक स्कूलों में पढ़ाने जाते है तो उनके सामने एक समस्या उठ खड़ी होती है कि जो स्कूलों में हो रहा है उसे वह सही माने या उसे जो उन्हें प्रशिक्षण के दौरान सिखाया गया।

नीचे कुछ उदाहरण दिए जा रहे हैं जिनका सामना प्रत्येक अध्यापक अपने शिक्षण के दौरान कहीं न कहीं अवश्य करते है :

१. यदि हम अपने गत कुछ वर्षो के अनुभवों को याद करें तो कुछ ऐसे अनुभव भी याद आएंगे कि जब कक्षा में आगे बैठने वाले एक छात्र से यह कहा गया कि "क्या हर समय बकरी की तरह मैं-मैं करते रहते हो, शर्म नहीं आती, ऊट की तरह लम्बे तो हो गए लेकिन अक्ल जरा भी नही आई" ? या आत्महीनता का बोध उसे किन्हीं अन्य शब्दों में कराया गया। इसके बाद यह देखने में आया कि कुछ दिनों के बाद वह छात्र धीरे-धीरे पीछे खिसकने लगा, न सिर्फ बैठने की दृष्टि से बल्कि कक्षा मे भाग लेने और उत्साह प्रदर्शन करने की दृष्टि से भी। इस छींटाकसी करने वाले अध्यापक से तो वह शायद जीवन भर के लिए ही दूर हो गया।

२. इसी प्रकार कक्षा के एक उपेक्षित छात्र को जब एक अध्यापक ने अचानक ही एक दिन स्वयं कापी पर उसका व्यंग्यात्मक चित्र बनाते हुए पकड़ा और छात्र की आशा के विपरीत उसकी चित्रांकन कला की सराहना की तो आगामी वर्षो में वह छात्र न केवल उस अध्यापक को मान की दृष्टि से ही देखता रहा अपितु स्कूल की विभिन्न चित्र-प्रदर्शनियों मे भी उसके चित्र दिखाई देने लगे।



कहने का तात्पर्य यह है कि अध्यापक के मुंह से निकलने वाला प्रत्येक शब्द, उसकी आंख

का हर इशारा छात्रों, विशेषकर छोटे बच्चों के लिए महत्व का होता है।

स्कूल-अध्यापको के प्रशिक्षण के दौरान इस बात पर जोर दिया जाता है कि बच्चे को तब तक किसी भी प्रकार से दण्डित न किया जाए जब तक कि ऐसा न लगे कि और कोई रास्ता नही है। इस संदर्भ मे अक्सर स्कूल के अध्यापक इस प्रकार के विचार प्रकट करते हुए मिलते हैं कि बच्चों को यदि किसी भी प्रकार से दण्डित न किया जाए तो—(१) कक्षा का अनुशासन खराब हो सकता है (२) छात्र अध्यापक का सम्मान नही करते (३) कक्षा में अनियमित हो जाते है (४) पढाई-लिखाई अच्छी प्रकार से नही करते।

इस विषय पर चर्चा करने से पहले यह स्पष्ट करना जरूरी है कि प्रत्येक अध्यापक के अनुभव अलग-अलग होते हैं और प्रत्येक विद्यार्थी भी एक दूसरे से भिन्न होता है। प्रत्येक स्थिति अपने-आप में अलग होती है फिर भी कुछ बातें ऐसी हैं कि यदि उनके औचित्य पर गम्भीरता से विचार किया जाए तो बहुत ही कम ऐसे अवसर मिलेगे जब हमे सचमुच ही किसी छात्र को सजा देने की जरूरत महसूस होगी।

आज हम प्राथमिक शिक्षा के सार्वजनीकरण की बात करते हैं, बच्चों के कल्याण के लिए अन्तर्राष्ट्रीय वर्ष भी मनाते हैं लेकिन क्या वास्तव में हम उनकी परेशानियों को जानने की कोशिश करते हैं? अक्सर ऐसे उदाहरण हमारे सामने आते हैं कि कुछ विद्यार्थी हर रोज इसलिए सजा प्राप्त करते है क्योंकि उनके पास स्लेट नहीं है, स्कूल आने में देर हो जाती है या पढ़ाई में ध्यान नही दे पाते। शिक्षक के रूप मे हम उन्हे डांटकर कक्षा के बाहर खडा करके अपना कर्त्तव्य पूरा कर लेने का संतोष प्राप्त कर लेते है लेकिन क्या हमने कभी छात्रों की इन त्रुटियों के पीछे छिपे हुए कारणों को ढूढने की चेष्टा की है? शायद बहुत कम। समय-समय पर किए जाने वाले शोध कार्य, सर्वेक्षण यह बताते है कि बहुत से बच्चे इसलिए स्कूल नहीं आ पाते या स्कूल छोडकर चले जाते है क्योंकि उन्हें घर पर कार्य करने के लिए रोक लिया जाता है। बिना काम किए उन्हें पेट भर खाना भी नसीब नही होता या मा-बाप की आर्थिक स्थति इतनी खराब है कि वे शिक्षा की कम से कम जरूरते भी पूरा नहीं कर सकते। इस संदर्भ में क्या शिक्षक इस बात के लिए दोषी नही है कि कारण जानकर भी अनजाने बनकर वे बच्चों को अनुशासन भंग करने की सजा देते हैं और कभी-कभी तो शायद छात्र को स्कूल न आने पर भी वाध्य कर देते हैं।

इस सदर्भ में पहला विचारणीय बिन्दु यह है कि इस स्थिति की भली-भांति छानबीन करके ही हम सजा के औचित्य को परखें।

दूसरा बिन्दु है सजा का रूप। क्या सब स्थितियों में एक ही जैसी सजा दी जाए या उसके





औचित्य का निर्णय भी सोच-समझकर किया जाए ?

इस संदर्भ में एक दृष्टांत प्रस्तुत है। एक बार एक छात्र स्कूल की यूनिफार्म पहनकर नहीं आया। अध्यापक ने प्रार्थना-सभा में उससे कान पकड़ने के लिए कहा और अलग खडा कर दिया। सारा दिन छात्र यह सोचता रहा कि उसके पास तो यूनिफार्म का एक ही जोडा है। यदि उसे गंदा पहनकर आता तो भी सजा मिलती, नही पहनकर आया तो भी मिली। लेकिन इसमें उसका क्या कसूर ? कक्षा के अन्य बालक भी इस विषय पर अलग-अलग ढग से सोचते रहे। उसकी ही जैसी स्थिति वाले बच्चे डर गए, शायद कल हमारा भी यही हाल हो। अच्छी स्थिति वाले बच्चे सोच रहे थे कि मजा आया, "कैसी सजा दी मास्टर साहब ने ?" बच्चा पूरे दिन यह सब सहन करता रहा और घर जाकर मां से शिकायत की कि मै अगले दिन से स्कूल नही जाऊंगा।

क्या अध्यापक द्वारा सभा में सबके सामने उस बच्चे को अपमानित न कर, केवल यूनिफार्म के महत्व को बताना सम्भव नहीं था ? क्या ऐसे उदाहरण कई बार दोहराने पर वह छात्र या तो स्कूल नहीं छोड़ जाएगा या बार-बार कानून तोड़ना उसके लिए अधिक गौरव की बात नहीं बन जाएगी ? यदि आम सभा में उसे अपमानित न करके अलग से बुलाकर पूछा जाता तो शायद बात इतनी नहीं बिगड़ती। इसलिए सजा के औचित्य निर्धारण के साथ-साथ उसके रूप व विधि का औचित्य निर्धारण भी आवश्यक है। □



# एशिया में प्राप्य साधनों से प्राथमिक विज्ञान शिक्षा

—कीथ वारेन

देश के युवा बच्चों के लिए शिक्षा को अगर हम व्यापक संदर्भ में लेना चाहें तो उसे वयस्क जीवन के लिए तैयारी के एक मुख्य भाग के रूप में चिन्हित कर सकते है । विश्व के अनेक हिस्सों मे ऐसी शिक्षा की तत्काल आवश्यकता भी महसूस की जाती है । यह स्पष्ट है कि विश्व के लिए यह एक समस्या है । सम्पन्न उद्योगीकृत राष्ट्रों के शहरों से लेकर विकासशील देशों तक हम इसी बात को अनेक ढंग से सुनते हैं, यथा–हमारी शिक्षा पद्धति अक्षम है, हमारा पाठ्यक्रम हमारी तेजी से बदलती हुई आवश्यकताओ के अनुरूप नहीं है, इससे न तो मनुष्यों की और न राष्ट्र ही की आवश्यकताएं पूरी होती है । निर्धन राष्ट्र केवल अपने स्नातकों को विदेश भेजने के लिए ही काफी राशि खर्च करते हैं क्योंकि उनके यहा अत्यधिक संख्या में प्रमाणीकृत बेरोजगारों और अपरिष्कृत ग्रामीण-जनो की दोहरी समस्याएं होती है । सम्पन्न देशों में भी इन्हीं कारणों से उत्पन्न हुई सम्बद्ध समस्याएं है । इन कारणों का विश्लेषण करना सरल है लेकिन परिवर्तन कठिन है। सामान्यतः हम वस्तुओं को प्रमुख रूप से बदलने की कोशिश रूढ़िवादी ढंग से करते हैं। शिक्षाशास्त्री समस्याओं को स्कूल कार्यकलापों के अतिरिक्त परिष्कृत स्कूल पाठ्यक्रम, सशोधित शिक्षण-प्रशिक्षण आदि से सम्बन्धित करना चाहते है । यह कार्य सम्पन्न संगठित समुदायो के लिए अत्यधिक उद्देशित है लेकिन यह कम विकसित देशो में सयोगवश असफल हो गया जिन्हें इसकी अधिक आवश्यकता है । सम्भवत इसका एक कारण यह है कि प्रायः शैक्षिक प्रकल्पकार एक गरीब देश में ग्रामीण निर्धन की आवश्यकताओं और जीवन-पद्धति के ज्ञान से अनिभिज्ञ होते हैं । नवीन पाठ्यपुस्तकें अभी तक विदेशी और अत्यन्त दुर्बोध है तथा शिक्षकों द्वारा अभ्यासीय प्रदर्शनों को निष्फल कर दिया जाता है। परिणामतः अभिभावक अपने बच्चो को कदम से कदम मिलाकर चलाते हैं और बच्चे यह निष्कर्ष निकालते हैं कि युवा जीवन के लिए अच्छी तैयारी करना काफी परिश्रमपूर्ण है ।

**शैक्षणिक साधनों का अध्ययन**

शिक्षाविदों द्वारा मनुष्यों की समस्याओं को सुलझाने की चेष्टा की जा रही है । परन्तु इससे उत्तम कार्य इस निष्कर्ष तक पहुंचकर किए जा सकते हैं कि मानव शिक्षा के लिए शिक्षाविदों से किस प्रकार की मदद चाहते हैं और इसे प्राप्त करने में उनकी कैसे मदद की जाए । इस प्रकार से निश्चय ही उनके सिर पर परम्परागत शिक्षा का बोझ डालना है जिसे कि यद्यपि अनेक शिक्षा अधिकारियों द्वारा रद्द कर दिया जाएगा । यह एक पद्धति सी बन गई है जिसके अन्तर्गत पहले भी अनेक मनुष्यो ने अपनी शिक्षा का अत्यधिक भाग प्राप्त किया—लड़की अपनी मां से खाना पकाना सीखती है, लड़का अपने पिता से

प्रास्पेक्टस (यूनेस्को) की अनुमति से साभार उद्धृत

जूता बनाना सीखता है। तकनीकी शिक्षित समाज के सन्दर्भ में इस प्रकार की शिक्षा काफी सीमित है और निश्चय ही यह उन मनुष्यों और उनके साधनों के लिए अत्यन्त उपयोगी नही है फिर भी यह एक निश्चित प्रकार की पर्याप्तता रखती है, यहां तक कि निर्धन देशों में यह आधे से अधिक मनुष्यों को चालीस या पचास साल तक जिन्दा रहने के लिए समर्थ बनाती है। यदि वे इस प्रकार की शिक्षा को खोते है और केवल स्कूली शिक्षा को अपनाते है तो वे निश्चय ही मर जाएंगे।

चीन में एक बुजुर्ग और अनुभवी प्रशासक ने सन् १९३० में एक युवा पत्रकार को यह राय दी कि मि० स्नो यदि तुम इस देश को समझना चाहते हो तो तुम्हें अपना मस्तिक खुला रखकर आगे की ओर सोचना चाहिए। किसी विषय में नवीन विचारों को प्राप्त करना बुरी चीज नहीं है। मनुष्यों की शिक्षा के विषय के उपयुक्त अपने आप से सही प्रश्न पूछने में ये हमारी मदद कर सकते हैं, उपयुक्त उत्तरों के लिए हमारा मार्ग-दर्शन कर सकते हैं, ये हमें दिखा सकते हैं कि मनुष्यों के जीवन में परिवर्तन होता रहता है। शिक्षा मनुष्यों के स्तर से प्रारम्भ होनी चाहिए। इसके लिए यह हमें प्रभावित करेगे। इस पर पहुंचने के लिए मनुष्यों के पास कोई पुल नहीं है। उपलब्ध साधनो के साथ सम्भवतः कहां से प्रारम्भ किया जाए।

### स्थानीय स्रोतों का पूर्ण उपयोग

यह बात काफी वर्षो तक सत्य रहेगी कि ग्रामीण मनुष्य जिस सहायता को पाएंगे वह केवल स्वयं की सहायता होगी। अब तक यद्यपि सम्भाव्यता और अवसरवादिता विचार करने योग्य है और वे प्रायः साधारण सहायता चाहने के लिए उपयोगाधीन रहती हैं। जबकि सामाजिक न्याय, भोजन, जमीन, स्वास्थ्य और धन को अत्यधिक आवश्यकता के अन्तर्गत लिया जाता है लेकिन ये शिक्षा के लिए भी अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं जो कि अपनी आस्तियों के उचित प्रयोग द्वारा मनुष्यों की अपने आप सहायता करने में मदद करते हैं। ग्रामीण मनुष्यों के सम्मुख आने वाली कठिनाइयां अधिकांशतः साधनों की कमी के कारण नही है। उदाहरण के लिए बांगलादेश में जहा वर्तमान रचनात्मक कार्य द्वारा जमीन और पानी किसानों को काफी भोजन दे सकता है लेकिन किसान सूखे से निपटने के लिए अच्छे और सस्ते पानी के तरीकों से अनभिज्ञ है। इस बारे में औरतें भी नहीं जानती है कि मकान के चारों तरफ की जमीन में कैसे छोटा सा तालाब बनाकर मछलियां पालें। तेज हवाओ, बीमारियो, चूहों, कीड़े-मकोड़ों आदि से काफी फसल नष्ट हो जाती है। केवल पौधों द्वारा ही सूर्य का उपयोग किया जाता है और हवा केवल नावो को ही खींचने के लिए उपयोग की जाती है। इन सभी बातों में मनुष्य विकसित सुधारों से काफी पीछे है। अन्य आवश्यक साधनों को सम्मिलित करते हुए यह कार्य कम से कम शिक्षा का ही है। सम्भवतः उन वयस्कों पर केन्द्रित होना सुझाने योग्य है जो बच्चों को भोजन, स्वास्थ्य साधन और उपयुक्त वातावरण दे सके। यहां ऐसे बच्चे भी है जिनमें योग्यता और सम्भावनाएं अपने आप जागरित हो सकती है, इन्हें वर्षों तक समस्याओं को सुलझाने के लिए मानसिक और शारीरिक प्रवीणता देनी चाहिए।

शैक्षिक पद्धति इससे भी अधिक इन धारणाओं पर निर्भर करती है—शिल्प मदों और ग्रामीण तकनीकी के प्रदर्शन से लेकर भाग लेने की योजना तक, कौशलों से लेकर उत्तम व्यौरों तक, ग्रामीण सामाजिक कार्यकर्ताओं और घरेलू ग्रामीण समितियों से लेकर अशिक्षितों के लिए 'अपने आप करो' पोस्टरों तक प्रक्रियाएं विपरीत तरीकों पर निहित होंगी। यह सम्पूर्णता बांगला-देश की सरकार द्वारा किए जाने वाले प्रयास के बारे में है जिसके लिए यूनिसेफ कुछ सहायता दे रहा है। यद्यपि इस लेख में शैक्षिक पहलुओं को अत्यधिक स्पष्ट रूप से प्रस्तुत किया गया है।

अंकगणितीय, तकनीकी और प्रयोगीय विषय युवा मनुष्यों में आत्म विश्वास पैदा करने के लिए अभिव्यक्ति पर बल देने की आवश्यकता पर जोर देते है लेकिन सामान्यत: स्कूल इसके लिए अच्छी भूमिका निभाते नहीं दिख रहे हैं। बहुत सी कक्षायें पेड़ों के नीचे लगाई जाती है। जहां किसी सामग्री के बिना प्रगट रूप में विज्ञान के प्रयोगों को प्रदर्शित नहीं किया जा सकता। लेकिन प्रत्यक्षता भ्रमोत्पादक है। कक्षा के अन्यत्र गांव में लड़कियां करघे पर बैठती हैं, औरतें दूध से मक्खन निकालती हैं, बैल कुएं से रहट द्वारा पानी खीचते हैं, गांव के चारों ओर फसल उगती है (जिन्हें चूहे और कीड़े भी खाते हैं)। एक लड़का आग जलाने पर खाना पकाने के बर्तन से निकलने वाली भाप के पास बैठा है और अज्ञानवश ग्रीस को दूर करने के लिए इसके कास्टिक क्षार का लाभ लेता है जो वास्तव में गांव में अधिकांशत: केवल बेकार की सामग्री होती है जिसमें दुर्लभ अर्थ आक्साइड मिला होता है जो कि इसे उत्तम धातु की पालिश योग्य बनाता है। उसका दोस्त उसके दूसरी ओर नाव से खेल रहा होगा जो कि 'कोनकेव' आकृति की धान की



पत्तियों और बालों से बनाई गई है जिससे कि यात्रियों के रूप में वह कुछ छोटे पत्थरों को उसमें रखकर तैरा सके। पहला लड़का कोई रसायनिज्ञ नहीं है और उसका दोस्त भी आर्कमडीज़ नहीं है बल्कि उन्होंने अभ्यास किया जिससे वे ऐसा बना सकें है। हम उन्हें दिखा सकते हैं कि कैसे नारियल के तेल में कोई चूर्ण मिलाकर उबालने से साबुन बनेगा और हम उन्हे यह भी बता सकते हैं कि यह कार्य क्यों करता है। बच्चों द्वारा बनाए गए दर्जनों खिलौने जैसे नावें, पतंगें, छींका और सीटी आदि के द्वारा भी हम ऐसा ही कर सकते हैं। यांत्रिकी के अंतर्गत करधा निश्चय ही एक आश्चर्यजनक विचारों का साधन है। कभी-कभी यह प्रबुद्ध युवाओं को भी आश्चर्य में डाल देता है जबकि वे देखते हैं कि कोने में बैठी हुई दादी मां हाथ से बनी हुई रूई की पोनियों से धागा बुन-कर इसे लकड़ी में लपेटती जाती है, इस प्रकार का घुमाव धागे के बीच दबाव को बढ़ाता है जो कि घर्षण को शून्य से उस स्तर तक पहुंचाता है जिससे कि बने हुए कपड़े को मनुष्य फाड़ नही

पाता।

यदि विद्यालय लकड़ी के टुकडो को लोहे के स्प्रिग द्वारा समतल भुजाओं के रूप में खींच कर घर्षण को बताते है तो यह एक उत्तम क्रिया है।

प्राथमिक विज्ञान से पूर्णत सम्बन्धित प्रदर्शन स्कूल की इमारत के चारों ओर विद्यमान होते हैं, लेकिन वे उपेक्षित हैं। इसके अतिरिक्त शैक्षिक धर्मसत्ता वाले शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय अपने युवा शिक्षकों का शारीरिक श्रम की अपेक्षा श्यामपट संकेतों द्वारा अब तक नुकसान कर रहे हैं। वे स्प्रिगं बैलेंस, टेस्ट ट्यूब और अन्य विदेशी पौधों की आपूर्ति के लिए मुद्रा की कमी के जिम्मेवार है।

**स्थानीय आवश्यकताओं का औचित्य**

अब यद्यपि परिस्थितियां बदल रही है। एशिया के इस हिस्से से उदाहरण देने के लिए श्रीलंका में एक पूर्व व्यावसायिक कोर्स है जो कि तात्कालिक स्थानीय आवश्यकताओं से सम्बन्धित है। भारत में अनेक प्रदेश स्थानीय साधनों से विज्ञान पर शिक्षक प्रशिक्षण दे रहे है और नेपाल इसी ढंग पर शिक्षक कार्यशालाएं चला रहा है।

भारतीय कार्यकलाप राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद, नई दिल्ली की गतिविधियों पर आधारित है। इनमें यूनेस्को विशेषज्ञों और यूनीसेफ द्वारा सहायता प्रदान की जाती है। उन्होने ग्रामीण स्कूल परिस्थितियों में ग्रामीण शिक्षक द्वारा बच्चों के साथ बांस से स्प्रिग बैलेस तैयार करते हुए, पानी के बर्तन पर ससार के मानचित्र का चित्रण, हाथ के पंखों द्वारा पवन चक्की के माडल आदि से सम्बन्धित एक वृत्त चित्र तैयार किया है। यह वृत्त चित्र शिक्षण प्रशिक्षण के लिए प्रयोग किया जाता है और उपयोगी विज्ञान को रुचिकर ढ़ग से पढ़ाने के लिए स्थानीय वस्तुओं का कैसे प्रयोग किया जाए, इसे दिखाने के लिए यह एक किताब और कुछ पोस्टरों से जुड़ा हुआ है। इन अधिकारियों द्वारा खोजी गई एक अन्य उपलब्धि यह है कि शिक्षक विज्ञान के उपकरणों के टूटने के डर से उन पर ही ज्यादा ध्यान रखे रहते हैं, पढ़ाई पर कम। क्योकि गांव विज्ञान के भण्डार है अतः यहां काफी सामग्री उपलब्ध है।

यद्यपि एक बड़ी कठिनाई यह है कि बच्चों से किताबी कार्य कराने की अपेक्षा इस प्रकार का कार्य कराने के लिए अत्यन्त योग्य और परिश्रमी शिक्षकों की आवश्यकता होती है। बैल द्वारा खींचे जा रहे गन्ने के रस निकालने के 'क्रशर' या ब्रह्मपुत्र में बहती हुई नाव या 'सोलर हीटर' बनाने में लगे वैज्ञानिक सिद्धांतों को बच्चों को बताने की आवश्यकता, कार्य करने की इच्छा को चाहती है जो कि कुछ ही शिक्षकों के पास होती है।

**पोस्टरों द्वारा शिक्षा**

बच्चों पर प्रत्यक्ष रूप से अत्यधिक उद्देश्य रखना अगला कदम है जो कि नेपाल में प्रारम्भ किया गया है और बांगला देश में प्रारम्भ किया जाने वाला है। बच्चे कैसे आकर्षक पोस्टरों द्वारा शैक्षिक विज्ञान के कार्यकलापों को अपने आप समझ सकें, जिसे यद्यपि शिक्षक भी नहीं जानते कि कैसे किया जाए। वे पोस्टरों द्वारा इस प्रकार की जानकारी प्राप्त कर सकते हैं। यद्यपि शिक्षक को बताना चाहिए कि कैसे उनके शिक्षण में बिना किसी नुकसान के और बिना कोई कार्य-

भार बढ़ाए इन कार्यकलापों को सम्मिलित करें। सामान्यत. स्कूलों की प्रक्रिया इस प्रकार होती है--शिक्षक बच्चों से कहता है कि यह देखिए कि उन्होंने नवीन विज्ञान पाठ्यक्रम के लिए क्या भेजा है। तुम देखते हो कि पोस्टर में बच्चे क्या कर रहे है ? यही वस्तुए कल लाओ। अगले दिन कुछ बच्चे वांछित वस्तुएं लेकर आते है और तब शिक्षक उनसे कहता है कि वैसे ही करो जैसा कि तुम पोस्टर में बच्चे को करते हुए देख रहे हो। वास्तव मे पोस्टरो पर स्थानीय बच्चो द्वारा इन चीजों को विस्तार से प्रयोग करने के क्रमानुसार अनेक चित्र बने है जिसे देख कर कक्षा के बच्चे निश्चय ही वैसा कर सकते है। शिक्षक सामान्य रूप से कक्षा पर नियन्त्रण रखता है लेकिन चित्र काम को करते है। बच्चे छोटे समूहों में कार्य करते हैं।

यदि एक समूह कुछ गलत करता है तो वे शीघ्र ही ऐसा महसूस कर लेते है। वे यह भी देखते हैं कि दूसरा समूह इसे ठीक कर रहा है शिक्षक इस पर ध्यान देते है और सीखते है कि क्या करे और क्या नहीं करे साथ ही वे यह भी देखते है कि जो समूह इसे ठीक तरह से कर रहा वे वैसा ही कैसे करें। बच्चे शिक्षक है। लेकिन अगली बार यदि शिक्षक इच्छा करे तो विश्वास के साथ अत्यधिक योगदान दे सकता है।

शिक्षकों के स्वयं के ज्ञान के बिना विज्ञान कैसे पढ़ाया जाए जैसी असम्भव बात की अपेक्षा सम्बन्धित संक्षिप्त कोर्स के पोस्टर कैसे प्रयोग करे, इस प्रकार की प्रक्रिया शिक्षक-प्रशिक्षण की जरूरत को कम करती है। यह व्यावहारिक है, उदाहरण के लिए उत्तरी मध्य-एशिया के प्राथमिक विद्यालयो में अत्यधिक संख्या में अप्रशिक्षित शिक्षको को अभ्यासीय कार्य दिया गया है।

दिशा-निर्देशन की अपेक्षा प्रशिक्षण कोर्सो की कुछ अधिक आवश्यकता है। पहले इन्हें गांव की परिस्थिति में आयोजित किए जाने वाले पाठों को देखना चाहिए। उन्हें अनेक पोस्टरों के एक सेट में से अगले दिन आयोजित करने वाले पाठ को चुनने से पूर्व इसके बारे में निर्देशक से विचार-विमर्श करना चाहिए। तब स्कूल के तीन या चार बच्चों को यह कार्य सौपा जाना चाहिए कि वे कल क्या लाएं और इसके लिए निर्देश प्राप्त करें। तब शिक्षक उन्हें साधारण औजारो और सामग्रियों का एक थैला देता है। बांगला-देश में उन्हें एक सस्ता जूट का थैला मिलेगा जिसमें विभिन्न नापों के साधारण छोटे लोहे के तार, एक सुतली का गोला, कांटे का एक औजार, एक स्थानीय चाकू, सस्ती कैंची, एक दांतेदार आरी का फल, एक चिमटी, टार्च, बैट्री और बल्ब होंगे। यह सभी वस्तुएं खराब होने पर सुविधापूर्वक स्थानीय शहरों में बदली जाने योग्य हैं। शिक्षक ज्यादातर इन्हें प्रयोग करते है। बच्चे कभी-कभी ही इन्हें प्रयोग करते हैं और कोर्स के अन्त में इन्हें स्कूल में वापिस लौटा देंगे। शिक्षक द्वारा अपने छोटे समूहों के साथ दो-तीन बार पोस्टर शिक्षण विधि अपनाए जाने के बाद इस पर वार्ता की जा सकती है और तब कुछ चुने हुए शिक्षक एक बड़ी कक्षा का आयोजन करते हैं और अन्यों द्वारा उस पर गौर किया जाता है। अन्त में शिक्षक अपने आप पाठों को पढ़ाने के लिए स्थानीय साधनों को खोजने के उद्देश्य से गांव के चारों ओर एक दिन प्रातः काल भ्रमण करते है। तब वे अपने किट को छोड़ देते है जिसमें अनेक

पोस्टरों के कार्यकलापों को करने के लिए विस्तृत सामग्री होती है।

### परिवर्तन की प्रक्रिया

इस प्रकार के परिवर्तन की प्रक्रिया गाव और उसके साधनो से नही बल्कि शहर आधारित पाठ्यक्रम विकास एकक और इसकी गरीबों की आवश्यकता के लिए व्याख्या, पाठ्यक्रम और शिक्षण पद्धति में परिवर्तन के लिए अभ्यस्त शैक्षिक प्रक्रियाओं के लिए सरल नहीं है। कभी-कभी विदेशी फैलोशिप या सम्मेलन से लौटे पाठ्यक्रम निर्माता अपनी दृष्टि ऊंची रखकर गुणों को उस स्तर पर लागू करने की गलती करते है। यद्यपि जिसकी आवश्यकता होती है वही उपयुक्त स्तर पर उच्च गुण है और उसकी प्रायोगिक उपलब्धि शैक्षिक खरीदारों और उनके वातावरण में घूमने के अतिरिक्त काफी असंगत है।

मुझे नेपाल में पोखरा से एक घण्टा पैदल चलने के बाद मिलने वाले गांव हमजा के एक शिक्षक के साथ हुई बातचीत याद है। वह अपनी कक्षा में घिर्रियों की भौतिकी का प्रदर्शन करना चाहता था लेकिन उसे दुःख था कि उसके पास घिर्रियां नहीं थीं। एक चाय की दुकान पर पांच मिनट पहले हम एक युवा मछेरे से बात कर रहे थे और उसकी छड़, डोरी और कांटे का इसलिए निरीक्षण कर रहे थे कि क्या वे हमारे लिए कोई वैज्ञानिक उदाहरण पैदा करेंगे और निश्चय ही उसकी छड़ के ऊपरी हिस्से पर एक घिर्री थी, उचित घिर्री नहीं जिसे रस्सी के द्वारा घुमाया जा सके बल्कि एक तार का फन्दा। सभी मत्स्यबेधक छड़ें उसके पास थी। अतः वह एक मछेरे द्वारा घर पर बनाई गई प्रारम्भिक प्रकार



की एक घिर्री थी, तुरन्त उसी स्थान पर निर्मित वस्तुतः एक ग्रामीण घिर्री। परिणामस्वरूप हम अपने शिक्षकों के कोर्स में तारों के फन्दों की घिर्री बनाते हैं। बच्चे डोरी को पानी से चिकना करना सीखते हैं (गांव में तैयार सरसों के तेल से अच्छा रहेगा) और इसके बाद वे कारखानों में तैयार अच्छे पहियों को भली प्रकार से प्रयोग करने की अपेक्षा इसके द्वारा घर्षण को अच्छी तरह से समझ सकते हैं। कुछ दिनों बाद हम देखते हैं कि बच्चों ने एक तह, दो तह और तीन तह के तारों के फन्दों की घिर्रियां बनाई है और उनसे वे छोटे पत्थरों को उठा रहे है। इसके बाद हम उन्हें एक ओर तो केले के पौधों के तने से बनाए गए लीवर से कार्य करते, बांस के तने और सिगरेट पैकट द्वारा पिन होल कैमरा तैयार करते तथा दूसरी ओर तेलीय कागज और अन्य अनेकों वस्तुएं तैयार करते देखते है जो कि उनकी भावनाओं को जागरित करती हैं।

### परिणाम और विकास

सामान्यतः ग्रामीण अनुसंधान तथा विकास और इसके परिणाम हमे एक पाठ्यक्रम विकासकार के रूप में जागरित करते है। जैसा कि पहले

ही बताया गया है। ये पहले हमारा एक पुस्तिका तैयार करने के लिए और फिर उसको शिक्षको की ग्रामीण कार्यशालाओं में कार्यान्वित करने के लिए ध्यान आकर्षित करते हैं। हम पहले शिक्षक प्रशिक्षण के समय बच्चों द्वारा कार्यो को करने के मूल फोटोग्राफ और चित्रों की स्लाइड बनाते हैं और फिर उन्हें पोस्टरो और पुस्तिकाओ के लिए रेखा-चित्रों में बदलते हैं।

शिक्षा मे स्थानीय साधनो को प्रयोग करने की प्रक्रिया अनेक तरह से मूल्यवान है। यह एक प्रक्रिया है जिसमें भली प्रकार से अपने आप शिक्षा का विकेन्द्रीकरण होता है और स्थानीय उपक्रमो को प्रोत्साहन मिलता है, क्योंकि साधन और अवसर क्षेत्र-क्षेत्र में अलग-अलग होते हैं और स्थानीय शिक्षकों की अपेक्षा वे इसे भली प्रकार से समझ सकते है।

अधिक महत्वपूर्ण यह है कि ये मनुष्यो को अपनी शक्ति, क्षमता के अनुसार मूल्यों में विश्वास करने के लिए प्रोत्साहित करते हैं। यह विदेशी शिक्षा के प्रभाव को कमजोर और निष्फल करता है और बच्चों की आवश्यकता के अनुरूप शिक्षा देने के बारे में अनेक देशो द्वारा उठाए जा रहे अनेक कदमों मे से एक जरूरी कदम है।

यह रास्ता काफी लम्बा है और हम अभी तक काफी पीछे है। □



# बाल प्रयोग-शाला : एक स्रोत साधन केन्द्र

—जगन्नाथ मोहन्ती
प्रभारी अधिकारी
एजुकेशनल टेक्नोलोजी सेल
शिक्षा निदेशालय, भुवनेश्वर

सीमित कार्यों को पूरा करने के लिए प्रयोग होने वाली बाल-माध्यम प्रयोगशाला (सी० एम० एल०) भाषा प्रयोगशाला की ही तरह सामान्यतः सुविधाओं या साधनों की एक कड़ी जैसी सोची जाती है। यह वास्तव में सत्य है (आवश्यक रूप से नहीं) कि इन सुविधाओ और साधनों को एक स्थान पर रखने की सुविधा के कारणों का विरोध सुबाह्य या चल जैसा हुआ। यह अंशतः प्रयोग-शाला की दक्षता-मात्रा और इसके संस्थापन की अर्थव्यवस्था से सम्बन्धित है। इस प्रकार की प्रयोगशाला आवश्यकता और सुविधाओं/साधनों की उपलब्धता को ध्यान में रखते हुए शिक्षा शास्त्रीय आधार पर भी स्थापित की गई है।

जैसा कि भाषा प्रयोगशाला में अग्रसर होने और भाषा शिक्षण/पाठन समस्याओं का विश्लेषण करने के लिए वांछित सुविधाओं की संख्या, प्रकार और व्यवस्था को ध्यान में रखते हुए तर्कसंगत होना महसूस किया जाता है उसी प्रकार बाल-माध्यम प्रयोगशाला में भी बच्चो के लिए उपयुक्त विभिन्न माध्यम और सामग्रियों को एक स्थान पर एकत्र ही नही किया जाता बल्कि उनके प्रभावी शिक्षण की अनेक विशिष्ट समस्याओं को सुलझाने में भी प्रयोग किया जाता है। पूर्व स्थिति की ही तरह जब तक ऐसे माध्यम और सामग्रियां अधिगम्य हैं या उनके सुधारीकरण और उत्पादन के लिए नियम बनाया जाता है, तब तक इस प्रकार की बाल-माध्यम प्रयोगशाला बहुत सीमित उपयोग की होगी।

कभी-कभी यह विचार प्रकट किया जाता है कि भाषा प्रयोगशाला की तरह बाल-माध्यम प्रयोगशाला के उचित रख-रखाव और विकसित करने में काफी ऊंची लागत लगती है। इस प्रकार का अधिक मूल्य-निरूपण अतिशयोक्तिपूर्ण है। पहली प्रयोगशाला की भांति इसमें इतने अधिक विद्युत उपकरण और दुरूह मशीनरी नहीं होती जिसमें कि शारीरिक मेहनत के कार्यों की आवश्यकता पड़े। व्यापक और अनुपयुक्त प्रयोग निश्चय ही हतोत्साहितता और भ्रमनिवारण का प्रतिनिधित्व करते हैं। युवा बच्चों की विशिष्ट क्षमताओं को विकसित करने के संदर्भ में सी० एम० एल० में विभिन्न पक्ष होने चाहिए। बच्चे इन सामग्रियो और माध्यम को जैसे चाहें संभालें, चलाएं और उपयोग करें, यहां खर्च के मामले में कोई मजबूरी और सुरक्षितता नहीं होनी चाहिए। जहा तक सम्भव हो सके ये सामग्रियां और माध्यम अव्ययी होने चाहिए और सभी बच्चो को स्वतंत्रता और प्रसन्नतापूर्वक खेलने के लिए अभिगम्य होने चाहिए। थोड़ी कीमत या बिना कीमत की कच्ची सामग्री को प्रयोग करके इनमें से बहुत सी सामग्रियां उत्पादित की जा सकती है या बनाई जा सकती हैं। बच्चों द्वारा हस्त-प्रयोगीकरण, सुधारीकरण और वृद्धिकरण

करते समय ये सामग्रियां निर्मित और पुनर्निर्मित की जा सकती हैं तथा बनाई और बिगाड़ी जा सकती है।

## एक राष्ट्रीय माडल

इस प्रकार की एक बाल-माध्यम प्रयोगशाला रा०शै०अ०प्र० परिषद के शिक्षा प्रौद्योगिकी केन्द्र द्वारा यूनीसेफ के सहयोग से स्थापित की गई है और यह प्रमुख रूप से तीन से आठ वर्ष के उम्र समूह के बच्चों के लिए अभिप्रायित है। मनोवैज्ञानिक और शिक्षा शास्त्रीय दृष्टि से यह उम्र काफी महत्वपूर्ण होती है।

हमारे देश में यद्यपि साधन प्रचुरता में है और बच्चों के लिए उपयुक्त सामग्रियां विचित्र रूपों और नवीनताओं के साथ विभिन्न क्षेत्रों में उपलब्ध है, लेकिन वे ठीक स्तरित और उचित अनुक्रमित नहीं हैं, अतः सी०एम०एल० को चार पहलुओं से विकसित करने के उपाय किए गए हैं :

१. शैक्षणिक खेल सामग्रियां
२. मुद्रण और ग्राफिक सामग्रियां
३. आकाशवाणी कार्यक्रम
४. परियोजित साधन

वर्तमान शिक्षण प्रक्रिया में से नीरसता को कम करने और शिक्षण पद्धतियों को रुचिकर और यहां तक कि प्रभावी बनाने के लिए शिक्षक और छात्र दोनों द्वारा उपयुक्त खिलौनों और खेलों का उपयोग किया जाना चाहिए। इन सामग्रियों के शैक्षिक तात्पर्यों को परिभाषित करने और इनका पता लगाने के लिए सी० एम० एल० द्वारा एक कार्यक्रम हाथ में लिया गया है। कुछ प्रदेशों में इन सामग्रियों का सुव्यवस्थित सर्वेक्षण आयोजित किया गया और कम और बिना कीमत पर उपलब्ध स्थानीय कच्ची सामग्री का प्रयोग कर कुछ खिलौने बनाने के प्रयास किए गए।



कुछ अनुसंधानों के निष्कर्ष यह बताते हैं कि भारतीय ग्रामीण बच्चों को पढ़ना सीखने विशेष रूप से ग्राफिक्स, रूपों के भेद, रंगों आदि को पहिचानने और श्रवण सम्बन्धी भेद करने में परेशानी होती है। अतः मूल रूप से हिन्दी में सचित्र पुस्तकें तैयार करने की एक योजना हाथ में ली गई है। यह आशा की जाती है कि यह बच्चों में पढ़ने की रुचि को विकसित करेगी और उनकी अच्छी तरह से पढ़ाई सीखने में मदद करेगी।

ये किताबे दो प्रकार की हैं :

(क) बड़े चित्रों के साथ एक साधारण वाक्य

(ख) छोटे चित्रों के साथ अनेक वाक्य

इन पुस्तकों को पूर्व विद्यालय और प्राथमिक **विद्यालय के बच्चों के लिए उपयुक्त और आकर्षित बनाने के उद्देश्य से अनेक रंगों में चित्रित कर मोटे अक्षरों में छापा गया है।**

अभिभावकों और शिक्षकों के लिए निर्देशों और सुझावों को देते हुए उपयुक्त कार्यकलापों यथा—कहानी कहना, खेल, सगीत, कठपुतलियां आदि के द्वारा युवा बच्चों के लिए समृद्ध ज्ञान-वर्धक अनुभवों को आयोजित करने के लिए हिन्दी में लिखा गया पुस्तिकाओं का एक सैट सी० एल० एम० द्वारा विकसित किया गया है। ये पुस्तकें इतनी सरल और स्पष्ट हैं कि अभिभावक बच्चों के विकास में वृद्धि करने के लिए इन कार्यकलापों को घर पर भी कर सकते है। पूर्व प्राथमिक और प्राथमिक दोनों विद्यालयों में प्रयोग के लिए हिन्दी में बच्चों के गानों और लय का एक संग्रह भी निकाला गया है।

दो प्रमुख क्षेत्रों को सम्मिलित करते हुए सी० एम० एल० का अन्य प्रमुख कार्यक्रम आकाशवाणी प्रसारण है :

(१) बच्चों के लिए आकाशवाणी कार्यक्रमों की उपयुक्तता का अनुश्रवण और मूल्यांकन।

(२) चार से आठ वर्ष की आयु समूह के लिए उपयुक्त प्रतिरूप कार्यक्रमों को विकसित करना।

उचित रूप से कार्य के लिए अभिमुख अनुश्रवण तालिकाओं को बच्चों के कार्यक्रम का सुव्यवस्थित अध्ययन करने और स्टूडियो की कार्यवाही से लिए गये प्रतिरूपों को उत्पादित करने के लिए कायम किया गया है। उदाहरण के लिए जैसे ही यह ज्ञात हुआ कि प्रसारणों में बच्चों के भाग लेने से वह और उन्नत होगा, बच्चों के भाग लेने सम्बन्धी गतिविधियों को प्राथमिकता देते हुए सी० एम० एल० द्वारा तैयार किये गए कार्यक्रमों को सम्मिलित किया गया।

अन्तिम परियोजित साधन जैसे फिल्म्स, स्लाइड्स कम टेप रिकार्डिंग आदि हैं लेकिन ये काफी खर्चीले साधन हैं और ये ग्रामीण वातावरण में रहने वाले अधिक से अधिक बच्चों के पास नहीं पहुंचाए जा सकते।

## राज्य स्तरों पर प्रयास

विभिन्न माध्यमों और सामग्रियों के राष्ट्रीय माडल और प्रतिरूप उत्पादित किए जा सकते हैं। लेकिन वे राज्य स्तरों पर पर्याप्त और प्रभावी रूप से उपयोग नहीं किए जा सकते। प्रत्येक क्षेत्र यहां तक कि हरेक राज्य की अपनी भिन्न-भिन्न भाषा, विचित्र खिलौने और खेल, लोक संगीत, प्रारम्भिक लय, लोक कथाएं आदि होती हैं। इन सामग्रियों को उपयुक्त और शिक्षा की दृष्टि से उपयोगी बनाने के लिए इनकी पहचान की जाए, इन्हें सुधारा जाए और राज्य स्तर पर उत्पादित किया जाए। इन सामग्रियों के अनुवाद या भाषान्तरण को अपनाने से युवा बच्चे प्रसन्न नहीं होंगे। वे अपने करीब के वातावरण और स्थानीय परिस्थितियों की मूल और अकृत्रिम सामग्रियों को अधिक पसन्द करेंगे।

इसके अतिरिक्त ज्यादातर बच्चे ग्रामीण क्षेत्रों और उपेक्षित परिस्थितियों से आते हैं। उनमें से ज्यादातर संख्या पहली पीढ़ी में शिक्षित होने वालों की है, वे केवल उद्दीपन ही नहीं चाहते बल्कि वातावरण का ज्ञान अर्जित करने के लिए पुनरावेदन भी कर रहे हैं। वर्तमान परिस्थितियों के अंतर्गत वे विद्यालयों को शुष्क और नीरस, पाठ्यपुस्तकों और अन्य सामग्रियों को अरुचिकर और शिक्षण को भार और ऊब पैदा करने वाला

पाते हैं। अत्यधिक बच्चों द्वारा स्कूल छोड़ना और अत्यधिक बरबादी यहां तक कि गतिहीनता इसका परिणाम होता है।

अतः अपने पूर्व-विद्यालय और प्राथमिक कक्षाओं में रुचिकर साधनों, पद्धतियों और सामग्रियों को प्रस्तावित करने के लिए सभी प्रयत्न करने की आवश्यकता है। देशीय खिलौने और खेलों को शैक्षिक उपयोगी और प्रोत्साहक बनाने के लिए खोजा और सुधारा जा सकता है। सस्ती और आसानी से उपलब्ध कच्ची सामग्रियों को प्रयोग करके इस प्रकार की काफी वस्तुएं उत्पादित की जा सकती है। स्थानीय वातावरण ज्ञान के उत्कृष्ट साधनों से भरा पड़ा है। शिक्षक सच्ची लगन, रुचि और साधन सम्बन्धता के साथ हरेक जगह उपयुक्त सामग्रियों की खोज करेंगे और अपने शिक्षण तथा अन्य कार्यकलापों को रुचिकर और उल्लासकारी बनाएंगे। प्रयोगों और प्रगाढ़ कोशिशों द्वारा राष्ट्रीय और प्रदेशीय सी० एम० एल० द्वारा उत्पादित सामग्रियों की सहायता से अभिभावकों को अपने बच्चों को ज्ञान के अनुभव देने के लिए सभी प्रयत्न करने चाहिए।

राष्ट्रीय और प्रदेशीय कार्यशालाएं संग्रहण और प्रदर्शन द्वारा केवल उपयुक्त सामग्रियों के स्थिति-निर्धारण में ही सहायता नहीं करेंगी बल्कि पूर्व प्राथमिक विद्यालय तथा प्राथमिक विद्यालय शिक्षकों और शिक्षक-प्रशिक्षकों के लिए प्रायोगिक प्रशिक्षण देने की भी व्यवस्था करेंगी। ये शिक्षकों की अभिवृत्ति बदलने तथा स्फूर्ति और स्पर्द्धा का वातावरण पैदा करने में भी सहायता करेंगी। राष्ट्रीय और प्रदेशीय स्तर पर सी० एम० एल० को नवाचारों के एकत्रीकरण और प्रतिकूल उर्वरकों द्वारा विकसित और मजबूत बनाया जा सकता है। वास्तव में बच्चों की सम्भावनाओं और आन्तरिक प्रतिभाओं को विकसित करने के लिए व्यापक सुविधाएं देने वाले ये ज्ञान-साधन केन्द्र होंगे।

●



# [illegible] के माध्यम से शिक्षा

—शिव रतन थानवी



विद्यालयों में हमें कई तरीकों से शिक्षा देने की कोशिश करनी पड़ती है लेकिन एक माध्यम ऐसा भी है जिसका हमारे विद्यालयों में अभी तक व्यापक प्रयोग नहीं हो पाया है। यह माध्यम अभिनय का है और यदि इसका व्यापक उपयोग किया जाए तो बच्चों के भौतिक, नैतिक और भावनात्मक विकास की कई नयी सम्भावनाएं हो सकती हैं।

डान बिफेट्स ने इस विषय पर एक वर्कशाप संगठित कर अनुभव किया था कि वह बच्चों को अभिनय के द्वारा एक-दूसरे के कितने समीप ला सकता है, उनकी भावनाओं के विकास में मदद कर सकता है और उनको एक-दूसरे से सीखने के लिए प्रेरित कर सकता है। उनके इस अनुभव का परिणाम एक पुस्तक है जिसका शीर्षक उन्होंने "नाटक मेरे मस्तिष्क में" (थयेटर इन माइ हैड) रखा।

यह वर्कशाप तेरह दिनों तक चला लेकिन प्रतिदिन की बजाय प्रत्येक शनिवार को चला। इस वर्कशाप में पन्द्रह बच्चों ने भाग लिया जिनकी उम्र आठ से ग्यारह वर्ष के बीच थी। यहां बच्चों को समूह में रहकर काम करने का मौका मिला। वे खुद अपने बारे में जानने और खुद को अभिव्यक्त करने का अवसर पा सके।

दरअसल बच्चे खुद को अभिव्यक्त करते हुए खुद बन सके अर्थात् अपने सही स्वरूप में आचरण कर सके। ऐसी स्वतन्त्रता, ऐसे साधन और ऐसे प्रोत्साहन सिवाय अभिनय के और कोई नहीं दे सकता। कम से कम इस वर्कशाप के आयोजक श्री चिफेट्स ने तो ऐसा ही सोचा था।

इस पुस्तक में उन्होंने अपने इस वर्कशाप के अनुभवों को बहुत ईमानदारी और बारीकी से रखा है, वे बच्चों को प्यार करते हैं और निष्ठा के साथ उनको अभिनय में भाग लेने के लिए कई विधियों से प्रेरित करते हैं। उन्होंने बच्चों को एक साधारण खेल खिलाया "साइमन जो कहेगा वो करना होगा"। वे कहते, "साइमन कहता है लेट जाओ" और बच्चे लेट जाते। वे कहते, "साइमन कहता है सांप बन जाओ" और बच्चे सांप की तरह से फर्श पर शु-शु करते हुए पेट के बल सरकने लगते। "साइमन कहता है राक्षस बन जाओ" फिर बच्चे-बच्चियां सांप की भूमिका छोड़कर अपनी-अपनी कल्पना के अनुसार राक्षस का रूप धारण करने लगते, कोई लम्बे हाथ करता, कोई आंखें चढ़ाता, कोई गुर्राता और कोई जान से मार डालने की मुद्रा में आ जाता। और फिर "साइमन कहता नट की तरह रस्सी पर चलो" तब बच्चे-बच्चियां सचमुच ही बड़ी सावधानी से पांव के आगे पांव रखकर पंजों के बल तने हुए और हाथ फैलाये हुए चलने लग जाते। बच्चों में सचमुच ही तनी हुई रस्सी पर चलने का भाव आ जाता, उनके हाव-भाव से बराबर यही लगता कि वे फर्श पर न चलकर नट की तरह तनी हुई रस्सी पर चल रहे हैं।

दूसरा खेल उन्होंने यह खिलाया कि टेबिल या टेलिफोन का बिना उपयोग किए अभिनय द्वारा इनके और ऐसी ही अन्य कई चीजों के प्रयोग का अभ्यास कराया। कुएं से पानी निकालते है तो कैसे-कैसे और क्या-क्या करना होता है इसका पूरा ध्यान रखते हुए यदि सही अभिनय होगा तो देखने वालों को फौरन मालूम हो जायेगा कि मंच पर क्या हो रहा है। एक बार एक बच्चे ने कहा कि हम नहीं बताते तुम क्या करोगे। तुम कोई भी मन में कल्पना करके अपनी मर्जी से अभिनय करो और फिर हमसे पूछो कि हमारी समझ से तुमने क्या किया। एक लड़के ने टेबिल पर चढ़ने का, आलमारी में हाथ डालने का और उस में से कुछ निकालकर पीने का अभिनय किया। बच्चे ने कल्पना इतनी अच्छी दौड़ाई कि पीने के बाद मुंह में जो स्वाद आता है उसको भूला नहीं और पीने की मुद्रा बनाने के बाद मुंह कड़वा हो जाने की मुद्रा भी उसने बना दी और मंच से उतर आया। लगभग सभी ने पहचान लिया कि उसने पिता की आलमारी से शराब निकालकर चखी थी। कुछ ने दवा की बोतल का अनुमान भी लगाया। फैसला देने को बच्चे से कहा गया तो बच्चा मुंह बिचकाकर रह गया। कोई उत्तर नहीं दिया। न हां में, न ना में। एक बच्चे ने खड़े होकर बड़ा अच्छा सा सवाल किया कि इसका अभिनय अधूरा था, उसने बताया कि शराब या दवा जो भी थी इसने पीकर बोतल वापिस रखने का भाव तो बताया ही नहीं। सबने माना कि यह बच्चा बारीकी से देख रहा था और उसने जो टिप्पणी दी वह बहुत अच्छी और बुद्धिमत्तापूर्ण थी।

अब यहां यह समझने की जरूरत है कि उस बच्चे को जब अपने मन के अनुकूल अभिनय



करने की आजादी दी गयी तो उसने अपने घर के वातावरण से ही अपने अभिनय का विषय चुना। उसको इतना साहसी बनने का अवसर मिला, इसलिए वह यह दमित इच्छा भी व्यक्त कर सका कि बड़े जो काम करते हैं उसे चुपके से करने का बच्चे का मन भी होता है। जिस खूबसूरती से उसने अभिनय किया था, उसी खूबसूरती से उस दर्शक बच्चे ने भी उसके अभिनय के अधूरे भाग को पहचान लिया था और इस तरह यह अभ्यास दोनों के भाव वृद्धि में जरूर सहायक बना।

इस तरह के कई अभिनय बच्चों को करवाए गए और अन्तिम दिन सबने मिलकर एक छोटा नाटक दूसरों को दिखाने के लिए भी मंचित किया।

बातें बहुत मामूली हैं लेकिन इसकी ओर यदि हमारे विद्यालयों में ध्यान दिया जाए और बच्चों को साहस और स्वतंत्रता के साथ अभिनय के माध्यम से भावनात्मक और नैतिक विकास का अवसर प्राप्त हो तो शायद हमारे विद्यालयों के साथ-साथ हमारे समाज के भविष्य का रूप भी आज से और अधिक अच्छा और आनन्ददायक हो सकता।

□

# खिलौनों की शैक्षणिक उपयोगिता

बच्चे खेलना पसद करते हैं, परन्तु हमारे देश में कितने बच्चो के पास अच्छी खेल सामग्री है ? संभवतः सम्पन्न घरानो के कुछ बच्चों तक ही यह सुविधा सीमित है। अन्य बच्चो को इस सुविधा से हम वंचित रखें या उन्हे ये सामग्री दे ' शैक्षणिक खिलौने बनाने का यही उद्देश्य है। राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और प्रशिक्षण परिषद के बाल शिक्षा एकक द्वारा खिलौने बनाने की प्रतियोगिता का आयोजन इसी उद्देश्य से किया गया। इसकी रिपोर्टिंग अर्चना सूद कर रहीं है।

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसन्धान और प्रशिक्षण परिषद, नई दिल्ली के बाल शिक्षा एकक ने राष्ट्रीय स्तर पर खिलौने बनाने को एक प्रतियोगिता का आयोजन किया था। पूर्व विद्यालय और प्राथमिक विद्यालयों के बच्चों के लिए १० मार्च, १९८० को परिषद में आयोजित इस प्रति योगिता में ६ शिक्षकों ने पुरस्कार प्राप्त किए। माननीय शिक्षा मन्त्री श्री बी० शंकरानन्द ने प्रतियोगियों को प्रमाण-पत्र और पुरस्कार दिए।

खिलौने बनाने की इस प्रतियोगिया का प्रमुख उद्देश्य एक आनन्ददायक परिवेश और प्रक्रिया द्वारा शिक्षा देना था। विद्यालय को बच्चों के लिए आकर्षण का केन्द्र होना चाहिए। बच्चे वहां प्यारपूर्वक जाएं और खेल ही खेल में सीखें। यह तभी हो सकता है जब शिक्षक बच्चों के परिवार से संबंधित स्थानीय साधनों की मदद से सस्ते खिलौने तैयार कर उन्हें उपलब्ध कराएं। इस प्रकार से उनके ज्ञान में वृद्धि होगी, वे अपने आप भी प्रयोग करेंगे और कुछ निष्कर्ष भी निकालेंगे। राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसन्धान और प्रशिक्षण परिषद का बाल शिक्षा एकक यह जानना चाहता था कि खिलौनों का यह सुहावना ससार कहा तक उपयोगी है ? इस बात को ध्यान में रखकर जुलाई, १९७९ में, राष्ट्रीय और प्रादेशिक स्तर पर शिक्षकों को प्रोत्साहन देने के लिए पूर्व-विद्यालय और प्राथमिक विद्यालय-शिक्षकों के लिए खिलौने बनाने की एक प्रतियोगिता का आयोजन किया गया। प्रारम्भ में प्रतियोगिता प्रादेशिक स्तर पर, बाद मे राष्ट्रीय स्तर पर आयोजित की गई। इसका उद्देश्य शिक्षकों द्वारा अपनी-अपनी समझ के अनुसार



एक पुरस्कृत प्रविष्टि

स्थानीय बेकार की सामग्री का उपयोग कर खिलौने बनाने को प्रोत्साहन देना था। प्रविष्टियों पर निर्णय लेते समय कम लागत और सामग्री की सहज उपलब्धता तथा खिलौनों का सहज अनुकरण और उनकी शैक्षिक क्षमता पर ध्यान रखा गया। ये सूचनायें शिक्षकों ने स्वय प्रविष्टियों पर दी थीं। पहले राज्य स्तर पर आयोजित प्रविष्टियों को प्रदर्शित कर पुरस्कार दिए गए! राज्य स्तर पर पुरस्कृत विभिन्न प्रविष्टियों को राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान के कैम्पस मे प्रदर्शित किया गया और राज्य स्तर पर प्रथम पुरस्कार प्राप्त करने वाली प्रविष्टियों को राष्ट्रीय स्तर प्रतियोगिता के लिए जाचा गया। प्रदर्शनी एक सप्ताह चालू रही जिससे कि शिक्षक एक-दूसरों के विचारों से कुछ सीख सकें

## अंकों का खेल

(श्रीमती आयगर की सूझ-बूझ पर एक भेंट वार्ता)

श्रीमती आयंगर ने जब अखबार में खेल बनाने की प्रतियोगिता के विषय मे पढ़ा तो क्राफ्ट अध्यापिका होने के नाते उनके मस्तिष्क में तुरन्त खिलौना बनाने का विचार आया। उन्हें एक माचिस की डिबिया दिखाई पड़ी, साथ ही एक खाली डिब्बा भी। अब क्या था? खेल की रूप-रेखा तैयार हो गई। अब श्रीमती आयंगर को खोज थी एक से बारह तक के कैलण्डर की तारीखों की, जिसे वह काट कर गत्ते पर चिपकाने में उपयोग कर सकें। पुराने कैलण्डर को ढूंढने मे भी उन्हे कोई दिक्कत नही हुई। गोन्द, रंगीन कागज, दो लकड़ी के पासे और छोटा-मोटा सामान, अब सब जुट गया।



### खिलौने का निर्माण

जैसा कि आप चित्र मे देख रहे है माचिस से बनी हुई आकृतियो को एक गत्ते पर चिपकी हुई संख्याओ पर एक खास तरीके से रखा गया है। हर आकृति पर एक हिन्दी या अंग्रेजी महीने का नाम लिखा हुआ है। इस प्रकार 12 महीनों के नामों के 12-12 आकृतियों के 2 सेट है। गत्ते के 2 भाग है। हरेक भाग मे 12 तक अंक 12 वर्गों मे चिपकाए गए है। हर वर्ग की संख्या एक अंग्रेजी या हिन्दी के महीने का प्रस्तुतीकरण करती है। दो पासे है, एक मे शुन्य से 5 तक की संख्याएं लिखी है और दूसरे पर शून्य, तीन, चार, पांच, छ: और 7 की सख्याएं है।

### खेलने की विधि

बच्चे इसे शतरज के खेल की तरह खेल सकते हैं। एक बार मे दो बच्चे इसे खेल सकते है। एक बच्चा हिन्दी के महीने के नाम वाली आकृतियां ले सकता है और दूसरा अंग्रेजी की। अब पहला बच्चा दोनों पासे एक साथ फेंकेगा और जो संख्याएं ऊपर आएंगी उनका जोड़ लगा लेगा। उदाहरण के लिए मान लीजिए कि पांसे पर पांच और 2 संख्याएं आईं, उनका जोड हुआ सात। इस खेल मे संख्या 7, सातवे महीने का प्रतिनिधित्व करती है इसलिए बच्चे को अब अपने सेट मे से 7वें महीने के नाम वाली आकृति को निकालकर बोर्ड पर सख्या सात पर रखना है। इस प्रकार दूसरे बच्चो की भी बारी आएगी। वह भी इस प्रकार से खेलेगा। इस तरह खेल चलता जाएगा और जिसकी अपने सैट की 12 आकृतियां बोर्ड पर पहले आ जायेगी, जीत उसी की होगी।

### खेल की शैक्षणिक उपयोगिता

खेल ही खेल में बच्चे मौखिक जोड़ करने में दक्ष हो जो जाते हैं और बहुत जल्द ही अंग्रेजी और हिन्दी महीनों के नाम भी उनकी जुबान पर आ जाते हैं। इन महीनों के नामो की वर्तनी भी उन्हे अपने आप याद हो जाती है।



पुरस्कार प्राप्त करने वालों के नाम निम्नलिखित हैं ·

प्रथम पुरस्कार :

रु० ५००/–

श्री रमेश चन्द्र हिरौली
सहायक अध्यापक
प्राथमिक विद्यालय, सरधला
धार (मध्यप्रदेश)

द्वितीय पुरस्कार

रु० ३००–

श्रीमती एस० लामा
माप्रेम एल० पी० स्कूल
शिलाग (मेघालय)

तृतीय पुरस्कार

रु० २००–

श्रीमती सीता आर० आयंगर
उदयाचल प्राथमिक विद्यालय
विखरीली, बम्बई



पुरस्कृत प्रतियोगी

सान्त्वना पुरस्कार

१. श्री गुरूदास जी आर्य
राजकीय प्राथमिक विद्यालय
खलवाड़े, कोनगोना (गोवा)

२ श्री सुरेश चन्द्र बलिआर सिंह
निरंजनपुर पो० कटिया
पुरी (उड़ीसा)

३. श्रीमती रजनी वारी
वायुसेना केन्द्रीय विद्यालय
दिल्ली कैन्ट, दिल्ली

४. श्रीमती संजीवन मेवार,
सेण्ट लूक पब्लिक स्कूल
सोलन (हि० प्र०)

—कैथी स्पेगनोली

एक मिनट रुकिए, अपनी आँखें बन्द कर सुनिए। आपके चारों ओर एक ध्वनि का संसार है जो बच्चों को कक्षा में अन्वेषण करने के लिए सम्पन्न सामग्री प्रस्तुत करेगा। ध्वनि प्रयोगों को प्रारम्भ करने के लिए उत्सुक युवा बच्चों की एक कक्षा एक आश्चर्यजनक जमाव है जो कि उनके कानों और भावनाओं को खोलने में मदद करेगी। दुर्भाग्यवश अपने बदलते हुए समाज में हममें से अनेक लाउडस्पीकरों, यातायात, रेडियो आदि के शोर को अनसुना करते रहते हैं। हमें बच्चों की संवेदनशील, विवेक, श्रोता, अपने ध्वनि वातावरण के प्रति सचेत होने में मदद करनी चाहिए। श्रवणात्मक विवेचना और यहां तक की ध्वनि तथा संगीत के प्रति उनकी सौन्दर्यात्मक दृष्टि को विकसित करने के लिए निम्नलिखित कुछ कार्यकलापों में उनको सम्मिलित कर उनकी मदद की जा सकती है।

शिक्षक होने के नाते कक्षाओं का कार्यभार ग्रहण करने पर आपको एक महत्वपूर्ण भूमिका निभानी पड़ती है। अतः अपनी स्वय की श्रवण और ध्वनि अनुभूति को विकसित कर इसे प्रारम्भ करें। ध्वनि के प्रकारों की जाँच आप अपने चारों ओर स्थित वस्तुओं से प्रारम्भ करो, सुनने के लिए केवल एक मिनट खर्च करो, प्रचण्ड या अशुष्क या एकाकी ध्वनियों की एक सूची बनाओ, अपनी स्वयं की आवाज और शरीर आधिपत्य ध्वनि सम्भावनाओं के क्षेत्र के साथ प्रयोग करो।

अब तुम अपनी कक्षा को ध्वनियों की ओर मोड़ने के लिए तैयार हो। ध्वनि पर्यावरण पैदा करने में मदद के लिए यहां कुछ कार्यकलाप दिए गए हैं। तुम इनके परिणामों की जांच करके इन्हें विकसित भी कर सकते हो।

१. ध्वनि गतियाँ—विद्यालय, पड़ौस के चारों ओर की ध्वनियों को सूचियों में या एक नक्शे पर अभिलेख करें।
२. ध्वनि प्राचीर—कमरे में दोनों ओर एक रस्सी बांध दो। विभिन्न प्राप्त वस्तुओं को उस पर लटकाओ जो अलग-अलग ध्वनियां पैदा करती हैं।



३. ध्वनि खेलों को गुप्त रखना—एक समूह में या अनौपचारिक रूप से एक बच्चे से गुप्त ध्वनि कैसी और क्या है—इसकी पहचान करने के लिए कहें।
४. तालियों की गूंज—तुम एक ढंग से ताली बजाओ (शरीर के विभिन्न अंगों

का प्रयोग करते हुए) अन्य इसे दुहराएं।

५. **शरीर ध्वनियों का आरकेस्ट्रा**—एक बच्चा कुछ अन्य बच्चों को संचालित करता है और प्रत्येक अपनी विशिष्ट ध्वनियों को पैदा करते है। ध्वनियों को सुनकर और उनकी पहचान कर तुम ध्वनि के साथ सरल प्रयोग करने की सोच सकते हो।

एक मेज या छत का एक कोना क्यों नहीं तुम ध्वनि प्रयोग के लिए छोड़ देते हो? यहां पर विभिन्न सामग्रिया जैसे नारियल का खोल, रस्सी, सिलवर का तार, बक्से, टीन, छड़े आदि रखें और युवा ध्वनि वैज्ञानिकों को प्रभावी रूप से अनुसंधान करने दें। यह जानने के लिए उन्हें प्रोत्साहित करें कि क्या होता है जब कि उन्हें एक दूसरे के साथ हिलाया, टकराया, रगड़ा, भुलाया, घुमाया, खुरचा आदि जाता है। विभिन्न सामग्रियों से प्राप्त होने वाली ध्वनियों के प्रकारों को पहले से ही बताने में उनका मार्गदर्शन करें। आप ध्वनियों को स्मरण कराने में भी उनकी मदद कर सकते हैं जो कि अत्यन्त डरावनी, शान्त, रोमांचकारी, संगीतमय या विभाजक आदि ध्वनियां थीं। आप इन ध्वनि प्रभावों का प्रयोग नाटक, गाना, कविताएं और अन्य दूसरे प्रकार के कार्यकलापों को प्रस्तुत करते समय कर सकते हैं।

बहुत से प्रयोगों के बाद यह मालूम करिए कि क्या छात्र इसकी जांच कर सकते है कि सभी ध्वनीय वस्तुएं सामान्य होती हैं। क्या वे देख सकते हैं कि जब एक वस्तु निरन्तर रूप से कम्पित की जाती है तो वह ध्वनि उत्पन्न करती है, कभी-कभी नहीं। दृश्य कम्पन वाली वस्तुओं को खोजने के लिए बच्चों से कहें।

एक नाटकीय प्रयोग के लिए तरंगों और उनके आगे चलने के क्रम को चित्रित करें, इसे बनाकर इसका बच्चों के सम्मुख प्रदर्शन करें। एक मीटर लम्बी रस्सी और एक धातु का चम्मच लें, चम्मच को रस्सी के मध्य में बांधे और रस्सी के दोनों छोरों को उंगलियो से पकड़ लें। अब अपने कानों के पास उंगलियो को लाएं और सुने। इसके बाद चम्मच पर चोट मारना प्रारम्भ करें, पुनः सुने। अन्त में उंगलियों को कानों के ही पास रखकर चम्मच पर चोट मारें, और इसे निरन्तर कम्पित होने के लिए किसी ठोस वस्तु के विपरीत टकराएं। अब आप क्या सुनते हैं? चम्मच के स्थान पर अन्य कोई चीज लेकर रस्सी की सहायता से ही ऐसा प्रयोग करें



ग्रौर दोनों की ध्वनियों के ग्रन्तरों को ज्ञात करें।

बच्चे जब एक बार तरंगों की वास्तविकता को समझने लगते हैं तो उनमें से कुछ यह जानना चाहते है कि कुछ ध्वनियां दूसरी ध्वनियों की अपेक्षा ऊंची या नीची क्यों हैं ? ध्वनियों को ऊंचा या नीचा करने के विभिन्न तरीके हैं। सम्भवतः उनमें से सर्वप्रथम तरीका अचानक ही तब खोजा गया था जब किसी ने एक नरकुल या बांस लेकर फूंकने पर उसके अन्दर से ध्वनि पैदा की। फिर हमारे संगीतज्ञ वैज्ञानिकों ने यह महसूस किया कि बांस में कुछ छेद करने से ध्वनि बदल जाती है।

आप और आपके बच्चे इस साधारण प्रयोग को बांस या इसी प्रकार की छड़ी के साथ करने की कोशिश कर सकते हैं। एक किनारे को "वी" की तरह मुंह में रखने के लिए छांटे। इसे धीरे-धीरे तब तक फूंकते रहें जब तक कि ध्वनि न निकले। नली के कुछ हिस्से को नीचे की ओर छांटें, फूंके और सुनें। क्या आपको ध्वनि में कुछ परिवर्तन सुनाई पड़ता है। छांटना जारी रखें और ध्वनियों को सुनें। जैसे ही बांसुरी के अन्दर हवा का तरंगीय भाग कम हो जाता है तो ध्वनि ऊंची हो जाती है। यदि आप ऊंची ध्वनि चाहते हैं तो आपको तरंगीय सामग्री की तरंग अति तीव्र बनानी चाहिए। इसे करने का एक रास्ता लकड़ी, हवा, धातु, डोरी आदि सामग्री को छोटा करके है। ऊंची ध्वनि पाने का एक अन्य रास्ता तरंगीय सामग्री को कस दिया जाए जैसे डोरी वाले यन्त्रों को बजाते समय डोरी खींचकर कसते हैं।







पतली रबड़ का एक टुकड़ा, डोरी या रबड़ का एक बैण्ड लें उसे अपनी उंगलियों के चारों ओर ढीला लपटें और इसे तोड़ें। इसके बाद इसे कस कर लपेटें और तोड़े फिर ध्वनियों के अन्तर को ज्ञात करें।

दूसरा उदाहरण एक संगीत उपकरण का है जिसके द्वारा वास्तव में बच्चे प्रसन्न होंगे। इसे कैरिबियन में 'मास्क्यूटो ड्रम' अफ्रीका में 'पिट हार्प' और रूस में 'वाश टब वास' के नाम से पुकारा जाता है।

इसे निम्न प्रकार से तैयार करते हैं, पहले जमीन में एक छेद करके उसे किसी जानवर की खाल द्वारा ढक देते हैं फिर इस खाल के अन्दर एक रस्सी बांध कर पास की किसी टहनी से खींच कर बांध देते हैं। टहनी हिलाने से या उसी समय रस्सी को खींचने से अनेक प्रकार की संगीत की ध्वनियां निकलती हैं।

यदि इस प्रकार का प्रयोग करना सम्भव न हो तो आप इसी तरह से मिलता-जुलता निम्न-लिखित दूसरा प्रयोग कर सकते हैं, यद्यपि पहला



मूल प्रयोग उत्तम है।

इसके लिए आपको तीन वस्तुओं की आवश्यकता पड़ेगी––एक रस्सी, रस्सी पकड़ने के लिए एक छड़ी और रस्सी की ध्वनि को ऊंचा बनाने के लिए एक ध्वनि-बाक्स। आप ध्वनि-बाक्स बनाने के लिए विभिन्न सामग्रियां प्रयोग कर



सकते हैं। आप कोई ऐसा बर्तन ले सकते हैं जो ध्वनि की तीव्रता को बढाने के लिए अपने अन्दर इसे गूंजित करे। ठीक तरह से आधे कटे नारियल, पुरानी दूध की टीन, एक गत्ते की मिठाई के डिब्बे के साथ प्रयोग करें। ध्वनि-बाक्स के ऊपर एक छोटा सा छेद करें और इसके अन्दर डोरी को लटकाकर किसी बोल्ट या नट के द्वारा छेद पर बांध दें। डोरी का दूसरा छोर किसी एक छड़ी, पेन्सिल या गत्ते से बांध दें। इसका ध्यान रखें कि डोरी काफी तनी हुई होनी चाहिए।

यन्त्र खेलने के लिए तैयार है। बच्चों के साथ विभिन्न ध्वनि-बाक्सों और विभिन्न डोरियों से प्रयोग करें। यह देखें कि जब डोरी को छड़ के साथ जोड़ा जाता है तो ध्वनि के प्रकार में कोई परिवर्तन होता है? कक्षा में दूसरे संगीतीय यन्त्र लाएं और बच्चों को उन्हें देखने दें। यह देखें कि क्या वे ध्वनि विज्ञान के कुछ अधिक नियम खोज सकते हैं? ध्वनि कहां से आ रही है? क्या कम्पित होता है? क्या यह एक ध्वनि-बाक्स है। इसकी कैसी आकृति है और क्यों? स्वरमान और उच्चस्वरत्व में परिवर्तन को कैसे निष्पादित किया जाता है? क्या कोई इससे अधिक अच्छी रूपरेखा सोच सकता है?

यह आशा की जाती है कि ये कार्यकलाप बच्चों तथा ध्वनि और संगीत के संसार के मध्य होने वाले दीर्घ सम्बन्धों की शुरुआत हैं। एक बार प्रारम्भ होने पर यह सम्बन्धता कभी समाप्त नहीं होगी। अतः क्यों नहीं रूकते! सुनिए और ध्वनि सागर में डुबकी लगाइए। □

# गणित की कुछ रोचक क्रियाएं



गणित कुछ विद्यार्थियों के लिए एक नीरस विषय और कुछ के लिए एक देन समझा जाता है। ग्रामों में स्थिति और भी गम्भीर है। अशिक्षित और अर्द्धशिक्षित वातावरण इसका एक प्रमुख कारण हो सकता है। अधिकांश विद्यार्थी गणित में दिलचस्पी नहीं लेते और अपने अन्दर एक हीन भावना को विकसित करते है। वे किसी एक या अन्य कारणों से कक्षा से बाहर रहने की कोशिश करते है। कुछ विद्यार्थी प्रश्नों को नही समझते जिसके कारण उनके अन्दर विषय के प्रति लापरवाही, अनियमितता और अरुचि रहती हैं तथा योग्य विद्यार्थियों की नकल करने की आदत विकसित हो जाती है। वे यह नहीं समझ पाते कि प्रश्न क्यों और कैसे हल हुआ, जिसके कारण मूल तत्त्व उनके लिए एक बोझ और विषय ऊब पैदा करने वाला तथा अतर्कसंगत बन जाता है। कभी- कभी वे विषय के डर और तनाव के कारण हताश दिखाई देते हैं।

मेरे विचार से निम्नलिखित कुछ क्रियाएं गणित को अधिक रुचिकर बनाने में अध्यापक की सहायता कर सकती है :

## गणितीय जादू

छात्रों के लिए जादुई वर्गों और पंचमुखों को चित्रित किया जा सकता है। छात्र इस प्रकार के प्रश्नों को अत्यधिक रुचि से हल करते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| 10 | 15 | 14 |
| 17 | 13 | 9 |
| 12 | 11 | 16 |

योग = ३९

उदाहरण के लिए एक वर्ग को लेते हैं :

वर्ग की संख्याएं ९ से १६ तक हैं और उनका जोड़ पंक्तियों या खानों में ३९ है। उनकी रचनाओं को समझना काफी रुचिकर होगा।

| | | |
|---|---|---|
| 9 | 10 | 11 |
| 12 | 13 | 14 |
| 15 | 16 | 17 |

(क)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | 11 | | |
| | 10 | | 14 | |
| 9 | | 13 | | 17 |
| | 12 | | 16 | |
| | | 15 | | |

(ख)




(ग)

नौ संख्याओं को नौ वर्गों में लिखो जैसे चित्र "क" में लिखा है, फिर इन संख्याओं को "ख" चित्र की भाँति पुनः लिखो। फिर बाहर निकले हुए हिस्सों से तीन संख्याओं को गिनो, जिन संख्याओं का योग ३६ बने उन्हें वर्गों में लिखो। यह वांछित वर्ग 'ग' चित्र जैसा होगा। इसी प्रकार किन्हीं भी संख्याओं के विषम खाने रहते हुए वर्ग बनाए जा सकते है।

इस प्रकार का अभ्यास सृजनात्मकता को प्रोत्साहित करेगा और बच्चे उचित हल पाने पर प्रसन्नता महसूस करेंगे।

### गणितीय कहानियां

सभी बच्चों को छोटी कहानिया-पहेलियां पढ़ना और सुनना अच्छा लगता है। कुछ प्रश्नों को पहेलियों के रूप में बदल कर बच्चों को बताया जा सकता है। उदाहरण के लिए पहेलियां इस रूप में हो सकती हैं :

(क) तुम कोई भी राशि सोच लो, इसमें उतनी ही राशि अपनी तरफ से मिला लो और फिर १० रुपए मेरे मिला लो। इसमें से आधी राशि किसी गरीब को दे दो और अपनी मिलाई हुई राशि निकाल लो। अब तुम्हारे पास ५ रूपए बचेंगे (मेरी राशि का आधा)।

(ख) 'क' ने 'ख' से कहा कि यदि तुम मुझे १० रूपये दे दो तो हम दोनों के पास बराबर-बराबर रूपये हो जाएंगे, लेकिन 'ख' ने कहा कि यदि तुम मुझे २० रूपये दे दो तो मेरे पास तुमसे चार गुना अधिक रूपये हो जाएंगे। दोनों के पास कितने रूपये है, इसे ज्ञात करो। छात्र अपने अभिभावकों को अपनी कठिनाइयां बताएंगे और उनमें विषय के प्रति उत्सुकता जागृत होगी। इस प्रकार का अतिरिक्त कार्य उन्हें और अधिक मेहनती बनाएगा।

### गणितीय प्रयोगशाला

विद्यालय में एक गणितीय प्रयोगशाला होनी चाहिए। वातावरणीय साधनों से जमा की गई ठोस आकृतियां, वस्तुएं, माडल, चित्र, ग्राफ श्यामपट, लोह-पट और अन्य बहुत सी वस्तुएं यहां प्रयोग के लिए रखी जा सकती हैं। इस प्रकार की प्रयोगशाला के लिए रेखागणितीय उपकरण, मीटर-राड, बांट आदि आवश्यक उपकरण हैं। जीओ-बोर्ड और शताब्दी कलैण्डर आदि भी इसे और रुचिकर बना सकते हैं। छात्र वस्तुओं की नाप-तोल करने के लिए औजारों का प्रयोग करेंगे। प्रायोगिक कार्य अधिक मनोवैज्ञानिक महत्ता रखता है। कुछ प्रयोग प्रतिदिन के जीवन में अधिक उपयोगी होंगे।

### सूत्र, नियम और छोटे तरीके

प्रश्नों को सरल और शीघ्र हल करने के

लिए कुछ नियम उत्तम परिकल्पनाएं है। कुछ नियमों को पालन करने से दुकानदार अपने बिल जल्दी बना लेते हैं। इनमें से कुछ निम्न हैं :

(क) किसी अंक द्वारा भाज्यता की जाच .

२, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९, १०, ११

यदि तुम जानना चाहते हो कि कोई सख्या २, ४, ८, १६, से भाजित है या नहीं, तो यदि संख्या का अंतिम अक, अंतिम दो अंक, अंतिम तीन अंक, अंतिम चार अक क्रमश : २, ४, ८, और १६ से भाजित हो जाते है तो पूरी संख्या भाजित होगी।

यदि किसी संख्या के अकों का जोड ३ या ९ से विभाजित हो जाता है तो पूरी सख्या भी ३ या ९ से भाजित हो जाएगी। यदि किसी सख्या का अन्तिम अंक ५ या ० है तो पूरी सख्या ५ से विभाजित हो जाएगी।

यदि अयुग्म और युग्म संख्याओ के जोड का अन्तर शून्य है या ११ से भाजित हो जाता है तो संख्या भी ११ से भाजित हो जाएगी।

यदि किसी सख्या के अंत मे ० होता है तो यह १० से भाजित हो जाती है।

(ख) $५^२$, $२५^२$, $३५^२$, $४५^२$, आसानी से याद रखे जा सकते हैं। यदि हमें $३५^२$ ज्ञात करना है तो हम सख्या के पहले अंक का अगले अक यथा—३ का ४ (या ५ के अतिरिक्त अंक ) से गुणा करें और उसके आगे २५ और लिख दे यथा $३ \times ४ = १२$ $= १२२५$। इसी प्रकार $१^२, ११^२, १११^२$, $११११^२$ भी हल किए जा सकते हैं। उदाहरण के लिए एक संख्या ११११ लेते हैं। इसमें चार अंक है। तो १, २, ३, . . . . ४ तक लिखिए। फिर इसे उल्टा करके लिखिये तो यह १२३४३२१ होगा, यही इसका हल है। इसी प्रकार $९^२$, $९९^२$, $९९९^२$, $९४^४$ को भी हल किया जा सकता है और अन्य सामान्य नियम बनाए तथा याद किए जा सकते है।

[illegible]

गणित भावनात्मक और असामाजिक समस्याओं पर आधारित नही होना चाहिए वलिक अकों की वास्तविक समस्याएं बच्चो को दी जानी चाहिए। अंकों पर आधारित प्रतिदिन के जीवन की समस्याएं बच्चो से पूछनी चाहिए तथा उन्हे नियमों के अनुसार वर्गीकृत कर हल करना चाहिए इस प्रकार से छात्र समस्याओं का विश्लेषण और हल करने के पूर्व उनका सादृश्य जान जाएगे और दैनिक जीवन की अज्ञात परिस्थितियों में अपना दिमाग लगाने की आदत को विकसित करेंगे। घर पर वे समस्याओं को जानने के लिए काफी उत्सुक रहेगे। इस प्रकार से वातावरणीय साधनो का काफी प्रयोग किया जा सकता है।

[illegible]

रुचिकर कार्यकलापों के लिए इस प्रकार का एक पट होना आवश्यक बात है। गणितीय समाचार, जनसख्या और खाद्य उत्पादन आदि इंगित करता हुआ ग्राफ, कक्षा के कुल विद्यार्थियों की तुलना में अनुपस्थित छात्र, गृह परीक्षाओं के फल, छोटी गणितीय पहेलियां आदि को पट पर स्थान देना चाहिए।

समय-समय पर विद्यार्थियों द्वारा पट के निरीक्षण करने से उनके अन्दर गणितीय प्रवृत्ति पैदा करने में काफी सहायता मिलेगी। गणित से सम्बन्धित विद्यार्थियों की कुछ चुनी हुई समस्याएं

उनके अन्दर चिन्तन और रचनात्मकता बढ़ाएगी। विद्यार्थियों के उत्कृष्ट कार्य सम्पादन के बारे में कुछ उत्तम टिप्पणिया उनके अन्दर उत्साह और रचनात्मक-प्रतियोगात्मक विचारों को पैदा करती हैं।

गणितज्ञ दिवस

वर्ष के अन्दर कुछ दिन गणितज्ञ दिनों के रूप में मनाने चाहिए। इस प्रकार के दिन महान गणितज्ञों जैसे-पाइथागोरस, रामानुजम, लीलावती आदि से सम्बन्धित होने चाहिए। इस दिन गणितज्ञ द्वारा किए गए महत्वपूर्ण कार्य और उनका जीवन चरित्र आदि बताना चाहिए। यदि सम्भव हो तो इन महान विभूतियों के नाम पर विद्यार्थियों को पुरस्कार दिए जा सकते है।

गणितीय क्लब

उत्साही विद्यार्थियों के लिए एक गणितीय क्लब होना चाहिए। क्लब भाषाओं, वाद-विवादों तथा अन्य प्रतियोगिताओं का आयोजन कर सकता है। इन प्रतियोगिताओं का उद्देश्य रचनात्मक, मौलिक, और तर्कीय चिन्तन आदि का विकास करना है। गोष्ठी में गणितीय आश्चर्यो और पहेलियों पर वाद-विवाद किया जाना चाहिए और अंकों के बीच आश्चर्यजनक अन्तर्सम्बन्धों पर भी वार्ता की जा सकती है। क्लब द्वारा उपर्युक्त कार्यकलापों पर नियंत्रण रखा जाता है। इस प्रकार क्लब बच्चों के बीच नेतृत्वता के प्रशिक्षण के अतिरिक्त काफी उत्तेजना पैदा करते हैं।

उपसंहार

ये कार्यकलाप विद्यमान पाठ्यक्रम मे सम्मिलित नहीं हैं। इन्हें कभी-कभी अतिरिक्त कक्षाओं में प्रयोग मे लाया जा सकता है। ये मनोरजनात्मक कार्यकलाप गणित पढ़ने के नियमित तरीके नही हैं बल्कि ये केवल उत्प्रेरक साधन के रूप में कार्य करते हैं। इस प्रकार के कार्यकलाप अर्थपूर्ण रूप से टेप होने चाहिए। इस प्रकार के कार्यकलापों का नई अभिलाषाओं के साथ सुव्यवस्थित अभिदर्शन केवल ज्ञान की ही वृद्धि नहीं करेगा बल्कि बच्चों के बौद्धिक स्तर को भी बढाएगा। ये कार्यकलाप एक ओर बुद्धिमान छात्रों की ज्ञान पिपासा को शांत करने में मदद करेगे। साराशत: इससे शिक्षक और छात्र के बीच सहयोगी वातावरण बनेगा जिससे उनके अन्दर एक-दूसरे के प्रति विश्वास, अच्छे विचार और रचनात्मकता पैदा करने में सहायता मिलेगी। अध्यापक द्वारा खाली समय का प्रभावी रूप से उपयोग करना चाहिए। लेकिन अच्छा फल प्राप्त करने के लिए अध्यापक को भी पूरी तैयारी करनें की आवश्यकता है।

**हेमराज गर्ग**
**प्रधानाध्यापक**
**राजकीय माध्यमिक विद्यालय**
**बाजीगर बस्ती, धुरी**
**संगरुर (पंजाब)**



# कार्ड द्वारा शब्दों का निर्माण

कार्ड की सहायता से एक खेल, जिसके द्वारा बच्चे विनम्र शब्दों से परिचित हों और वे उन व्यक्तियों को आदर पूर्वक सम्बोधित कर सकें, जिनके सम्पर्क में वे प्रतिदिन आते है अथवा जो हमारे लिए काम करते है।

सामान्यतः प्राथमिक कक्षाओं में विनम्र शब्दों यथा 'कृपया' और 'धन्यवाद' तथा सम्मान-सूचक शब्दो जैसे 'श्री' 'श्रीमती' या 'कुमारी' का प्रयोग सिखाने के लिए पाठ होते है। समाज के विभिन्न पेशे के लोग जो हमारे लिए काम करते हैं, जैसे बढई, लुहार, मोची, मिस्त्री आदि के बारे में भी बच्चों को बताने की आवश्यकता है। जैसे-जैसे बच्चे प्रतिदिन इनके सम्पर्क में आते है इनके सबध में जानने की उनकी जिज्ञासा बढ़ती है और बच्चों को खेल ही खेल में जब इन कौशलों का ज्ञान कराया जाता है, वे शीघ्र और अच्छी तरह सीखते है।

**आवश्यक सामग्री**

इस खेल के लिए ताश के ३२ पत्तों की आवश्यकता होती है जिन्हें ८ हिस्सों में बांटा जा सकता है, प्रत्येक हिस्सा किसी एक व्यवसाय से सम्बन्धित होता है। प्रत्येक हिस्से में ४ पत्ते होते हैं। इन पत्तों के ऊपर बायीं ओर श्री बढई, श्रीमती बढ़ई, मास्टर बढ़ई और कुमारी बढई लिखा होता है। व्यवसाय के आधार पर मोची, दर्जी, लुहार आदि भी लिखे जा सकते है। इसके नीचे लिखे हुए व्यवसाय और व्यक्ति से सम्बन्धित चित्र हों। पत्ते के दूसरी ओर सामान्य ताश के पत्तों जैसी कोई भी चित्रकारी हो सकती है। इसी प्रकार के ८ व्यवसायों से खेल की तैयारियां पूरी की जा सकती हैं।

**खेल**

पत्तो को फेंट कर चार खिलाड़ियों में एक किस्त में ४ पत्ते या ८ पत्ते बांटे जा सकते हैं। जिससे प्रत्येक खिलाड़ी को ८ पत्ते मिलते है। इस खेल का उद्देश्य प्रत्येक व्यवसाय का जोड़ा



बनाना है। जो भी खिलाडी सर्वप्रथम दो जोडे बना लेता है वही विजयी होता है। यह खेल तब तक खेला जाता रहेगा जब तक कि अन्य दो खिलाडी भी जोडे न बना लें। इस प्रकार उन्हे पहला, दूसरा, तीसरा और चौथा खिलाडी घोषित किया जाता है। इस बारे मे विभिन्न स्थानों के लिए अलग-अलग निश्चित अंक रखे जाते हैं और जो भी खिलाड़ी पूर्व निश्चित अंक जैसे १०, २५ या १०० पहले प्राप्त कर लेता है उसे विजयी घोषित किया जाता है।

जैसे क, ख, ग और घ खिलाडी खेल रहे है। बारी सीधे हाथ से उल्टे हाथ की ओर चलेगी और खिलाड़ी भी उसी क्रम से बिठाए जाते हैं। अब "क" अपना जोडा पूरा करने के लिए "ख" से एक पत्ता मांग कर खेल शुरू करता है। लेकिन उसे इस प्रकार कहना चाहिए "श्री बढ़ई क्या आप कृपया मेरे पास आ सकते हैं?" या "श्रीमती मोची क्या आप कृपया मेरे घर आएंगी ?" या "मास्टर लुहार क्या आप मेरी मदद करेंगे ?" या "कुमारी दर्जी आपकी यह कृपा होगी यदि आप मुझे कुछ सहायता दे।" यदि "ख" के पास वह वांछित पत्ता है तो उसे वह "क" को दे देना चाहिए। तब "क" द्वारा "आपका धन्यवाद"

कहा जाना चाहिए और "ख" को एक ऐसा पत्ता देना चाहिए जिसकी "क" को आवश्यकता न हो। यदि "ख" के पास मांगा गया वह पत्ता नही है तो उसे कहना चाहिए "माफ कीजियेगा मै अभी आपकी सहायता नही कर सकता" या "माफ कीजियेगा मैं आपके घर नहीं आ सकता" या इसी प्रकार का अन्य कोई वाक्य। इसके अतिरिक्त वह "क" से अनावश्यक परेशान करने के लिए दण्ड स्वरूप पत्ता भी मांग सकता है। लेकिन उसे भी पत्ता मांगने पर 'कृपया' और पत्ता मिलने पर 'आपका धन्यवाद' शब्दों का प्रयोग करना चाहिए। जिस प्रकार ताश के अन्य खेलों में जीतने के लिए दूसरे अन्य खिलाड़ियों के पास में पत्तो का अनुमान लगाना आवश्यक होता है, उसी प्रकार इस खेल में भी।

यदि कोई खिलाड़ी, पत्ता मांगते समय "कृपया" कहना भूल जाए तो उसे अन्य खिलाड़ी द्वारा पत्ता होते हुए भी पत्ता नहीं दिया जा सकता। यदि कोई खिलाड़ी पत्ता लेने के बाद "धन्यवाद" कहना भूल जाए तो उसे पत्ता वापिस करना पड़ता है। इसके अतिरिक्त दोनों परिस्थितियों में अन्य खिलाड़ी चूक करने वाले खिलाड़ी से अपनी जरूरत का पत्ता मांग सकते है। यह दण्ड उस खिलाड़ी को भी अदा करना पड़ेगा जो "माफ कीजिएगा" कहना भूल जाए।

यदि "क" द्वारा भूल करने पर "क" से "ख" द्वारा एक पत्ता मांगा जाता है जो कि "क" के पास नहीं है तो "ख" को पत्ता नहीं मिलेगा और उसकी बारी समाप्त हो जायेगी। अब "क" को "ख" से भी पत्ता मांगने का अधिकार नहीं है नहीं तो दोनों आपस मे ही खेलते रहेंगे। अब "ख" अपनी जरूरत का पत्ता अपनी जोड़ी पूरी करने



के लिए "ग" से मांगता है। इस प्रकार खेल जैसा कि पहले बताया गया है तब तक चलता रहेगा जब तक कि एक या तीन खिलाड़ी नहीं जीत जाते।

आखिरी दौर में यह हो सकता है कि जैसे ही अंतिम दोनों खिलाड़ियों द्वारा पत्ते बदले जाते हैं तो दोनों के ही जोड़े पूरे हो जाएं। ऐसी परिस्थिति में जिस खिलाडी द्वारा पत्ता मांगा जाता है वह तीसरे स्थान पर और अन्य अंतिम स्थान पर रहेगा। विजयी खिलाड़ी यह दिखाने के लिए कि उनके जोड़े पूरे हो गए हैं खेल समाप्त होने पर पत्तों को खोल देंगे। अन्य खिलाड़ियों का ध्यान रखते हुए अन्त तक प्रत्येक अपने पत्ते छिपाकर रखते है।

## विस्तार

एक ही समय में चार बच्चों के खेलने के लिए यह खेल है। यदि ज्यादा बच्चे हों तो इस खेल को ८ बच्चे भी खेल सकते हैं। इस प्रकार प्रत्येक को ४ पत्ते मिलेगे। ५ या ६ या ७ बच्चों द्वारा खेलने की स्थिति में किसी भी व्यवसाय के

४ पत्ते निकाले जा सकते हैं।

खिलाड़ियों की संख्या बढ़ाने की स्थिति में किसी नए एक या दो व्यवसाय के ४ या ८ कार्ड मिलाना भी सम्भव हो सकता है। कुछ बच्चे खेलें और कुछ बच्चे देखें तो सामान्यत ३२ पत्तो की दो गड्डियां पूरी कक्षा को व्यस्त रखने के लिए पर्याप्त हैं।



**नियम**

क्योंकि इस खेल में पूरे समय बच्चे विनम्र शब्दों को सुनते तथा उनका प्रयोग करते हैं अतः वे शब्द शीघ्र ही उनके जीवन में भी नियमित रूप से प्रयोग होने लगेंगे। उन शब्दों को प्रयोग न करने पर दण्ड मिलने के डर से उनके अन्दर शब्दों को प्रयोग करने की आदत बन जाएगी। सम्मान-सूचक शब्दों यथा-श्री, श्रीमती, मास्टर और कुमारी में भी यही बात लागू होती है, वे शीघ्र ही अपनी प्रतिदिन की भाषा में भी इनका प्रयोग शुरू कर देंगे। यह उनके अन्दर श्रम की महत्ता समझने और व्यवसाय के प्रति आदर देने की भावना को भी विकसित करेगा।

पत्ते खेलने वाले बच्चों द्वारा पत्तों पर अंकित विभिन्न व्यवसायों से सम्बन्धित रंगीन चित्रो को देखने से उनके अन्दर विभिन्न व्यवसाय के प्रति जानकारी बढ़ेगी।

ऐसे खेल के तरीकों द्वारा बच्चे अप्रत्क्षय रूप से और बिना कोई भार महसूस किए हुए सीखते जाते है। कक्षाओं में पाठों को दोहराते समय ऊब को कम करने के लिए इस प्रकार के खेल का प्रयोग किया जा सकता है। जिन अध्यापकों को अपने सहयोगियों की अनुपस्थिति में उनकी कक्षाओं में पढाने जाना पड़ता है, वे इस खेल के द्वारा काफी सहायता पायेगे। यह कहना भी अनुपयुक्त न होगा कि इस खेल को बच्चे घर पर अपने शिक्षित माता-पिता के साथ भी खेल सकते हैं।

**मूल्य**

पत्तों पर व्यावसायिक कलाकारो द्वारा चित्र बनवाना अच्छे संस्थानों द्वारा ही सम्भव है। विद्यालयों द्वारा यह योजना अपने यहां ही पूरी करनी चाहिए। उनके यहां का कला-विभाग यह कार्य कर सकता है। मुद्रण के लिए ब्लाक बनाने पर ही प्रमुख खर्च है। ३२ साधारण ब्लाक बनवाने पर कम से कम अनुमानतः खर्च १५०० रु० आएगा। लेकिन बच्चों के लिए खेल में रंग काफी अर्थ रखते है अतः रंगों को प्रयोग करने के अनुसार लागत खर्च भी बढ़ जाएगा और यह ३२ ब्लाकों के लिए १०००० रु० के लगभग आएगा। लेकिन यदि एक गड्डी का मूल्य पांच रुपए रखा जाए तो २००० गड्डियों से लागत वसूल की जा सकती है।

**अतिरिक्त सम्भावनाएं**

पत्ता मांगते समय, लेते समय और वांछित पत्ता देने में असमर्थता प्रकट करते समय ऐसे ही अन्य अनेक शब्दो का भी प्रयोग किया जा सकता। यह बच्चों की शब्दावली

को और अधिक विकसित करने में सहायता करेगा। अच्छी भाषा का प्रयोग करने के लिए अध्यापक या अभिभावक द्वारा बच्चों को अतिरिक्त अंक दिये जा सकते हैं और इन अंकों को जोड़ कर ही विजयी का निर्णय किया जा सकेगा। इसके लिए अध्यापक को पूरे समय बड़ा सतर्क रहना पड़ेगा और कक्षा में एक समय पर एक ही खेल सम्भव है।

पत्तों को किसी भी भाषा में तैयार किया जा सकता है और बच्चों द्वारा उपयुक्त सम्मान सूचक शब्दो, विनम्र शब्दों और व्यावसाय के नामों से किसी भी भाषा-समूह में खेला जा सकता है।

यह भी सम्भव है कि इन पत्तो मे दिए गए व्यवसायो के अतिरिक्त अन्य उत्तम व्यवसायों जैसे डाक्टर, इन्जीनियर, वकील अध्यापक आदि को भी लिया जा सकता है। ये उच्च कक्षाओं के छात्रों द्वारा प्रयोग किए जा सकते हैं। इन पत्तों द्वारा खेलने पर श्री डाक्टर, श्रीमती डाक्टर आदि के स्थान पर डाक्टर, नर्स, कम्पाउन्डर, प्रयोग-शाला तकनीशियन, जज, वकील, वादी और प्रतिवादी के उपनामों का प्रयोग कर सकते है। इन जोड़ियों में ४ पत्ते होना भी आवश्यक नहीं है बल्कि ६ या ८ पत्तों की भी जोड़ियां बनायी जा सकती है। यह बच्चों को उस व्यवसाय से सम्बन्धित विभिन्न पहलुओं की भी जानकारी देगा।

इस खेल के द्वारा अन्य सम्भावना कहानियां बताना है। प्रसिद्ध कहानियां जैसे रामायण, महाभारत, शकुन्तला, इलीअट, ओडेसी, पेराडाइज लॉस्ट, किंग अर्थर या अरब देशीय कहानियों को १०-१२ उप कथाओं में बांटा जा सकता है और इन्हीं उपकथाओ को पत्तों पर चित्रित कर प्रत्येक उपकथा की क्रम संख्या देते हुए पत्ते तैयार किए जा सकते हैं। फिर बच्चे भी निश्चित कहानी से सम्बन्धित उपकथा के क्रम वाला पत्ता मांगकर खेल सकते हैं। किसी एक कहानी के एक ही क्रम के तीन या चार पत्तों को एक सैट के रूप में ले सकते हैं और खेल को पहले बताए गए तरीके या रमी के अनुसार खेला जा सकता है।

यहा तक कि इतिहास या भूगोल और वैज्ञानिक पद्धत्तियों के लिए भी इस खेल का प्रयोग करना सम्भव है। महापुरुषों के जीवन चरित्रों को भी आकर्षक ढंग से इन पत्तों पर अंकित कर, उनके सेट बनाकर इस खेल के द्वारा बताया जा सकता है।

—ए० बी० ए० पपाली
टी 69, केन्द्रीय विद्यालय
कोलाबा, बम्बई □



# विद्यार्थियों में नवीन उद्भावनाएं

प्रायः यह देखा गया है कि सामान्यतः सभी विद्यालयों की गतिविधिया एक सी ही होती हैं। जैसे प्रार्थना सभा, शनिवारीय सभाएं आदि। लेकिन कुछ विद्यालय ऐसे भी होते हैं जो अपनी विशेषताओं से सभी को चमत्कृत करते रहते हैं। ये विशेषताएं विद्यालय के द्वारा तभी प्रकाश में लाई जा सकती हैं बजकि प्रधानाध्यापक स्वयं

परिश्रमी हो, प्रत्येक प्रवृत्ति का ज्ञाता हो और साथ ही वह अपने स्टाफ को उनकी रुचि के अनुसार कार्य कराने की क्षमता रखता हो।

## प्रवृत्तियों का चयन

विद्यालय में कैसी प्रवृत्तियो को संचालित करना है पहले इसका चयन करना होगा साथ ही निम्न बातों पर भी ध्यान केन्द्रित करना होगा :

१. प्रवृत्ति बालकों की बौद्धिक क्षमता एवं रुचि के अनुसार हो

२. प्रवृत्ति का सचालन खेल और मनोरजन के रूप में हो ताकि बालक भार न समझे

३. प्रवृत्ति का सचालन स्वेच्छा से एवं स्वतंत्रता-पूर्वक हो

४. प्रवृत्ति द्वारा बालकों में अच्छी आदतो का निर्माण हो

५. प्रवृत्ति का संचालन व्यक्तिगत भिन्नता के आधार पर किया जाए

६. प्रवृत्ति को संचालित करने हेतु प्रशिक्षित एवं स्वयं रुचि रखने वाले शिक्षक हों

७. प्रवृत्ति का संचालन करने के लिए पर्याप्त स्थान एवं साधन उपलब्ध हों जैसे खेल का मैदान, एक औद्योगिक क्षेत्र, कोई फार्म अथवा क्लास रूम आदि।

## उद्देश्य

बालको में सृजनात्मक एवं रचनात्मक अभि-वृत्ति का विकास करना

बालको में प्रकृति प्रेम जागृत कर उनकी ज्ञानेन्द्रियों का विकास करना

बालकों को सामाजिक शिष्टाचार एव सांस्कृतिक कार्यक्रमों से अवगत कराना

बालकों में संवेगात्मक संतुलन एवं सामाजिक समन्वय की अभिवृत्ति का विकास करना

बालको के मानस को मौखिक व लिखित अभिव्यक्ति के लिए तैयार करना

बालकों को स्वस्थ विचार एव स्वस्थ तर्क देने का अवसर प्रदान करना

बालकों में सामाजिक परिवेश के प्रति जागृति एवं उत्सुकता पैदा करना

बालको को विभिन्न माध्यमों से प्रस्तुतीकरण के अवसर प्रदान करना

बालकों में श्रम के प्रति आस्था का विकास करना

ऐसे कार्यो का सचालन करना जिससे छात्रों की शक्ति एवं उत्साह का उचित उपयोग किया जा सके

## गतिविधियों का संचालन

प्रवृत्तियों को सभी स्तर की शिक्षा का अंग बनाया जाए और प्रत्येक छात्र को उपयोगी कार्यक्रम प्राप्त करने के समुचित अवसर उपलब्ध कराए जाने चाहिए।

प्रवृत्तियों को आरम्भ करने के समय विद्यालय स्तर पर कार्यक्रम सीमित रखे जाएं ताकि वर्तमान मानवीय व भौतिक साधनों का अधिकतम उपयोग किया जा सके।

प्रवृत्तियों का उद्देश्य कुशल कार्यकर्त्ता उत्पन्न करना एवं बालकों का सर्वाधिक विकास करना होना चाहिए।

जो छात्र विशिष्ट कुशलता और किसी विशेष प्रवृत्ति के प्रति रुचि प्रदर्शित करें

उन्हें प्रोत्साहन हेतु पुरस्कृत किया जाना चाहिए।

छात्र को कुशलतापूर्वक कार्य करने का तरीका सिखाया जाना चाहिए ताकि वह आगे जाकर उस कार्य को व्यवसाय के रूप मे अपनाने की क्षमता का विकास कर सके। जैसे लेखन कार्य, कठपुतली, कलाकारी आदि।

विद्यालय के बगीचे, मैदान, यन्त्र, उपकरण, वाचनालय तथा पुस्तकालय के उपयोग की सुविधाए उपलब्ध कराई जानी चाहिए।

## [illegible]

प्रमुख विद्वानों ने कला को जीवन का सर्वागीण विकास और सुख शान्ति का मूल माना है। बालकों में आयु के साथ-साथ भावना का भी विकास होता है जितना समय वच्चों को स्वतन्त्र सृजनात्मक अभिव्यक्ति के लिए आरम्भ मे दिया जाए उतना ही वह विकासोन्मुख होता है। अतः शैशवावस्था से ही संस्कारों में सभ्यता, सुरचना और सुरुचिपूर्ण भावना पैदा करने के उद्देश्य से निम्न गतिविधियाँ प्रस्तावित है :

## शिशु क्रीड़ा केन्द्र

राजस्थान के कतिपय विद्यालयों में सन् १९७० से ही इस कार्यक्रम को लागू किया गया है। विद्यालयों में सरकार द्वारा वे सभी साधन, सुविधाएं उपलब्ध कराई जा रही है जो कि एक शिशु के लिए आवश्यक है।

शिशु क्रीड़ा केन्द्र के कार्यक्रम छोटे बच्चों के सम्यक विकास की दृष्टि से महत्वपूर्ण है। यह कहना अप्रासंगिक नही होगा कि शिशु क्रीडा केन्द्र की संकल्पना को मूर्तरूप तभी मिल सकेगा जब प्रत्येक स्तर के अधिकारी रुचि लेकर इसके व्यापक प्रसार हेतु सचेष्ट हो जाए। मनुष्य के जीवन का प्रारम्भिक समय ढाई से छः वर्ष तक अत्यधिक महत्वपूर्ण होता है, क्योंकि ५-६ वर्ष के प्रत्येक बच्चे में अपने शरीर और दिमाग से स्वय कर सकने की लगभग सभी मूलभूत क्षमताए उत्पन्न हो जाती हैं। उसका पर्याप्त मानसिक विकास हो जाता है और उसके शरीर के विभिन्न अंग अपने-अपने कार्यो को पूरा करने की शक्ति और सतुलन प्राप्त कर लेते है। उसमें सोचने और समझने की क्षमता उत्पन्न हो जाती है और अपनी भाषा में अपने भावो को अभिव्यक्त करने की क्षमता भी विकसित हो जाती है। इस समूह के बच्चों को यदि अच्छा वातावरण और अच्छे अनुभव मिले तथा उनकी देखभाल पर विशेष ध्यान दिया जाए तो निश्चित रूप से बालको का सही दृष्टियों से अच्छा विकास हो सकता है। क्रीड़ा केन्द्र में बच्चे अपनी इच्छा अनुसार घूमते-फिरते, दौड़ते-लेटते, उठते-बैठते हैं। यहाँ बच्चो को मानसिक, शारीरिक और सामाजिक विकास के अवसर मिलते है।

## [illegible]

केन्द्र को सचालित करने के लिए अध्यापिकाएं ही अधिक सार्थक सिद्ध हुई हैं। जो सभी बालकों का ध्यान रखकर उन्हे घर जैसा प्यार, प्रोत्साहन एवं सुरक्षा देती है। कभी-कभी वे बालकों के सामने सहज चुनौतियां प्रस्तुत करती हैं और खेल-खेल में ही ऐसी परिस्थितियां उत्पन्न कर देती हैं जिससे वच्चों को नए-नए अनुभव प्राप्त करने का अवसर मिलता है। शिशु क्रीड़ा केन्द्र विद्यालय के नियमों से परे है।



### कार्यक्रमों के अंग

निम्नलिखित शिशु गीत जैसे (१) इन्दर राजा पानी दे (२) बोल मेरी मछली कितना पानी (३) मामा के घर जायेंगे (४) छुक-छुक करती आयी रेल इत्यादि बालक खेल-खेल में सीखेगा।

इसके अतिरिक्त कुछ शिशु खेल जैसे ढूंढना २- रेल का खेल ३- कोड़ा है कमाल भाई ४- चींटा-चींटी ५- चूहे और बिल्ली ६-आंख-मिचौनी ७- रस्सी के खेल आदि बालक मनोरंजन के रूप में खेलकर बहुत कुछ सीखेगा।

रद्दी एवं अनुपयोगी वस्तुओं के माध्यम से शिशुओं की सृजनात्मक प्रवृत्ति का विकास भी किया जा सकता है जैसे अखबारों से विभिन्न खिलौने बनाना, अनुपयोगी वस्तुओं से विभिन्न कला-कृतियां बनाना आदि।

यह खेल आदिकाल से हमारे देश में प्रचलित है। राजस्थान राज्य के उदयपुर के भारतीय लोक कला मण्डल के कलाकारों ने विभिन्न रूपों में इसे प्रदर्शित कर भारत में ही नही बल्कि विश्व भर में बड़ा नाम कमाया है। एन० सी० ई० आर० टी० एवं एस० आई० ई० के द्वारा प्रयोगात्मक रूप से कठपुतली के माध्यम से शिक्षा दी जाने लगी है।

राजस्थान की कई शिक्षण संस्थाएं इसके द्वारा सफल शिक्षण देने के जीते-जागते उदाहरण हैं। राजस्थान में सबसे पहले एस० आई० ई० ने प्रयोगात्मक रूप से यह कार्यक्रम अपनाया और सप्ताह भर का प्रशिक्षण रखकर अध्यापको को प्रशिक्षित किया। जिसमें उन्हें कठपुतली बनाने की विधि बताई गई। कठपुतली दो प्रकार की

होती है :

(क) दस्ताना कठपुतली

(ख) धागा कठपुतली

छोटी कक्षाओ मे दस्ताना कठपुतली के द्वारा और बड़ी कक्षाओं में धागा कठपुतली के द्वारा शिक्षण देना ही अधिक उपयोगी सिद्ध हुआ है। दस्ताना कठपुतली में अंगूठा, तर्जनी व मध्यमा तीनों का ही प्रमुख कार्य होता है। कठपुतली को इनमें पहनकर अध्यापक पात्रों के रूप मे इन्हें प्रस्तुत करता है। छात्र मनोरंजन के रूप में इसे बड़े ध्यान से देखते है और इससे बहुत कुछ सीखते है। छोटे बालको में नकल करने विशेष रूप से किसी चीज को पकड़ने की प्रवृत्ति बडी तेज होती है। बालक वाक्य जल्दी पकड़ लेते है। यह ध्यान रखने की बात है कि किसी भी पाठ को कहानी या नाटक के रूप में संवाद शैली के द्वारा रूपान्तरण कर शिक्षण देने से बालक उसे जल्दी याद कर लेते है।

### प्रश्न-पत्र मंजूषा

विद्यालय में प्रश्नपत्र मंजूषा का एक बाक्स एक निश्चित स्थान पर लगा दिया जाए और छात्रों को निर्देश दिए जाएं कि जो भी प्रश्न तुम्हारी समझ मे नही आता हो या तुम्हारे दिल में शंका पैदा करता हो तो उसके समाधान हेतु आप वह प्रश्न लिखकर नीचे अपना नाम व कक्षा लिखकर प्रश्नपत्र मंजूषा में डाल दीजिए। सप्ताह के बाद प्रति शनिवार बाक्स खोल कर सप्ताह में प्राप्त प्रश्नों के उत्तर सोमवार को दिए जाएं। दो-चार सप्ताह तो इने-गिने प्रश्न आएगे फिर ज्यों-ज्यों बालकों का ध्यान इस ओर केन्द्रित होता जाएगा तो अनेक छात्र रुचि लेने लगेंगे। जो बालक जिस विषय में अधिक रुचि रखता है वह उससे सम्बन्धित प्रश्न करेगा। इससे यह पता चलेगा कि अमुक छात्र की रुचि किस विषय में अधिक है जिससे उसके अभिभावक से सम्पर्क कर उस छात्र को आगे पढने के लिए वही विषय दिलाने हेतु प्रोत्साहित किया जा सकता है।

### संग्रह डायरी

सुलेखन हेतु प्रोत्साहित करने के लिये बालकों से "संग्रह डायरी" तैयार करने को कहा जाए जिससे यह पता लग सके कि उनकी रुचि किस ओर अधिक है ? छात्रों की रुचि के अनुसार विभिन्न साहित्यिक विधाओं (मेरा संग्रह डायरी का निरीक्षण कर) कविता, कहानी, चुटकले, लेख, हास्य-व्यंग्य, जीवनी, चित्र-निर्माण, एलबम, आदर्श वाक्य, एकांकी, नाटक, आदि के दलों का निर्माण किया जाए।

### भित्ति पत्रिका

जन सहयोग से नन्दन, पराग, चन्दामामा, बालभारती और गीता प्रेस गोरखपुर की बालो-



पयोगी पुस्तके एवं पत्र-पत्रिकाएं विद्यालय में मंगवाने की व्यवस्था कर वाचनालय एवं शून्य

कालांश की व्यवस्था की जाए जिससे बालक स्वाध्याय कर उचित लाभ उठा सकें। विद्यालय में छात्रों की रचनाओं के लिए मासिक भित्ति-पत्रिका बनाई जाए और इसमें छात्रों की अच्छी-अच्छी रचनाओं को स्थान दिया जाए जिससे बालकों में उत्साह, उमंग एवं चेतना का विकास हो और बालक अच्छी रचनाए लिखें।

### भ्रमण एवं संग्रह प्रदर्शनी

सप्ताह में एक दिन छात्रों के लिए प्राकृतिक स्थानों पर भ्रमण कराने का कार्यक्रम रखा जाए जिसमें बालको को पहले ही यह निर्देश दे दिया जाए कि आपको जो भी वस्तु पसन्द हो और जिसका संकलन या सग्रह करने से किसी भी प्रकार का नुकसान न होता हो उसका आप संग्रह करें और अपनी-अपनी कार्डशीट पर या अपने-अपने स्थान पर प्रदर्शनी के रूप में सजाए। इस प्रकार 'बालक' विभिन्न वस्तुओं का सकलन कर उन्हे विधिवत ढग से संग्रह पत्रिका या कार्डशीट पर सजाएंगे। बहुत से छात्र लकड़ियों एव पत्थर की विभिन्न आकृतियों और कुछ पक्षियों जैसे तोता, मैना, मोर, कबूतर, चिड़ियां आदि के पखों का संग्रह कर सजाएंगे। इसी प्रकार नदी का भ्रमण करते समय विभिन्न प्रकार के पत्थर, सीपों का संकलन कर कार्ड शीट पर सजाया जाए। इसी प्रकार तितली के पख, विभिन्न जगली फलों, बीजों आदि का संकलन किया जाए। इससे बालकों में प्रकृति के प्रति स्नेह उत्पन्न होगा। इस प्रकार बालकों में संग्रह करने एवं उसे सुव्यवस्थित जमाकर सुरक्षित रखने की प्रवृत्ति का भी विकास होगा। साथ ही उन्हें नई-नई वस्तुओं और फसलों की जानकारी भी मिलेगी। जिन-जिन वस्तुओं को वे अनुपयोगी समझते आ रहे थे उन्हें भी वे सदुपयोगी समझ कर उपयोग में लेने लगेंगे।

### [illegible]

भारत की संपदा एवं संस्कृति को जीवित रखने के लिए विद्यालयों में सांस्कृतिक कार्यक्रमों का सचालन किया जाए। जैसे नाटकों में सत्य-वती-हरिश्चन्द्र, संवादो में लक्ष्मण-परशुराम संवाद; झांकियों में श्री कृष्णलीला, रामलीला तथा कठपुतली, नट-नटनी का खेल आदि विभिन्न सांस्कृतिक कार्यक्रमों का आयोजन। इससे बालको को भारतीय सम्पत्ति और सास्कृतिक कार्यक्रमों के बारे में जानकारी मिलेगी। बालक इनका अवलोकन कर इनसे बहुत कुछ सीख सकते है।

### निष्कर्ष

उपरोक्त कार्यकलापों को विद्यालयों में संचा-लित करने से छोटे बच्चों का विद्यालय के प्रति आकर्षण बढ़ता है और वे विद्यालय से भागने की अपेक्षा नियमित रूप से आने की कोशिश करते हैं। इन्हे संचालित करने के लिए अध्यापकों को भी कठिन परिश्रम करने की आवश्यकता है तभी आशातीत सफलता मिलेगी।

**भवंर लाल नागदा**
**प्रधानाध्यापक**
**सुमावतो का गुड़ा वाया सायरा**
**उदयपुर (राजस्थान)**



## प्राथमिक शालाओं में रंग-मंच तथा संगीत

बहुत कम प्राथमिक पाठशालाऐं ऐसी मिलेंगी जहां रंग-मच तथा संगीत की व्यवस्था हो। जबकि प्राथमिक अध्यापन विधि का यह सर्वोत्तम एवं सशक्त माध्यम है। श्रव्य-दृश्य साधनों के द्वारा बच्चों को अधिक लाभ पहुचाया जा सकता है। जब बच्चा यह जान जाता है कि अच्छा संगीत कैसे सुनना चाहिए तो संगीत के प्रति उसका सौन्दर्य-बोध बढ़ जाता है।

रग-मंच संवाद एवं अभिनय को मुखरित करता है। विद्यालय में समय-समय पर होने वाले कार्यक्रम, राष्ट्रीय पर्व एवं वार्षिक दिन आदि के अवसर पर रंग-मंचीय शिक्षा द्वारा बच्चे समाज में निसकोच बोलने, गाने, नृत्य और अभिनय आदि की शिक्षा ग्रहण करते हैं और इस प्रकार वास्तव में सर्वांगीण विकास की ओर उन्मुख होते है।



रंग-मंच पर जब नन्हे रग-कर्मी किसी ऐतिहासिक नाटक का मंचन कर रहे होते है तो वे उस काल की वेश-भूषा, बातचीत, भाषा, चाल-चलन, व्यवहार, संस्कृति आदि का भी परोक्ष रूप में अध्ययन कर रहे होते है जो उनके अवचेतन मस्तिष्क में एक विशेष छाप डाल जाती है जिसका उन्हें ज्ञान भी नहीं होता। भाषण देते समय उनमे एक अच्छे वक्ता के गुण विकसित हो रहे होते हैं। जब बच्चा इन नाट्यों में विभिन्न भूमिकाएं ग्रहण करता है तो उसे विभिन्न दृष्टिकोणों की जानकारी होती है। वह बोलने में स्पष्टता तथा शब्दों के उच्चारण में शुद्धता भी सीखता है। अभिनय जगत के गुण भी धीरे-धीरे उसमें विकसित होने लगते है।

श्रवण भी एक कला है। श्रवण का अर्थ है वक्ता की सम्मतियों एवं भावनाओं का पता लगाना। मन में कुछ निश्चित उद्देश्य रखकर ध्यान से सुनना एक निष्क्रिय गुण नहीं है। श्रवण शक्ति के द्वारा ध्यान को एकाग्र किया जा सकता है। इस गुण के विकसित होने पर बालक कक्षा में अध्यापक की बात एकाग्रचित्त होकर सुनते हैं। रग-मंच के समक्ष बैठे वे सभी नन्हे दर्शक श्रवण का यह गुण ग्रहण कर रहे होते है। संवादों को याद करने का क्रम अनायास ही उनके अन्दर स्मरण शक्ति को विकसित करता है।

नाटक तथा रग-मंच का प्रमुख अंग संगीत है। वाद्य-यंत्र अथवा शास्त्रीय संगीत अपनी अनुभूतियों को व्यक्त करने के माध्यम है। आज पाठशालाओं में बच्चे संगीत के बहुत से कार्यक्रमों में भाग लेते है यथा—वे नाचते हैं, गाते-बजाते हैं और स्वरों के द्वारा मौलिक संगीत का सृजन करते है। बच्चों की अपनी संगीत रचना और सृजनात्मक सगीत उनकी भावनाओं को विकसित करता है। सगीत चूंकि विश्वव्यापी है अतः



अन्य देशों के साथ यह मैत्री के बधन बाधता है। रग-मंच पर होने वाले सगीत के क्रियाकलाप बच्चों के लिए लाभकारी सिद्ध होते है।

बच्चे संगीत-अध्यापक द्वारा अथवा बच्चों द्वारा पाठशाला में प्रस्तुत किए गए कार्यक्रमों को सुनते है अथवा कक्षा मे पढाए गए संगीत के पाठ मे स्वरानुक्रम की बार-बार आवृति से उसका ज्ञान प्राप्त करते हैं। सामूहिक गायन के द्वारा वे नित्य होने वाली प्रार्थना और राष्ट्रीय ज्ञान (जो विद्यालय के नित्य के कार्यक्रमों का एक अंग है) में अपना योगदान भली प्रकार दे सकते हैं। संगीत का श्रवण लय, गति तथा भाव की दशा का ज्ञान कराता है।

संगीत का सृजन गीत और कविता लिखने की कला का विकास करता है। वे एक पंक्ति गुनगुनाकर शीघ्र ही दूसरी का सृजन उसी लय में कर लेते हैं। जब वे सगीत के स्वर-ज्ञान को प्राप्त करते हैं तो यह संगीत शिक्षा उनके लिए आनन्ददायक बन जाती है। सगीत-अध्यापक का यह दायित्व है कि वह बच्चे मे संगीत की रसानुभूति, सगीत के प्रदर्शन, सगीत के स्वर निर्धारण आदि का विकास करे। संगीत मुख्यत कौशल प्राप्ति का विषय नही है बल्कि आनन्द लेने की सृष्टि है। ऋषियों और मुनियों ने तो इस प्रकार सगीत से प्राप्त आनन्द को परमानन्द की संज्ञा दी है। सगीत-अध्यापक तथा सगीत सीखने वाले बच्चे विद्यालय के प्रत्येक क्रियाकलापों को सगीतमय बना देते हैं।

**सुशील कुबेसिया**
**हिन्दुस्तान सुगर मिल्स स्कूल**
**गोला गोकर्णनाथ**
**खीरी (उ० प्र०)**



# समाचार और विचार



बच्चों के अविकसित मस्तिष्क को सही दिशा में संचालित करने के लिए गुड़िया और खिलौने एक महत्वपूर्ण भूमिका निभाते हैं। "टाप वर्ल्ड" के जनवरी, १९८० अंक मे श्री के० वी० श्रीनिवासन ने यह विचार व्यक्त किया है कि खिलौने बच्चों की अभिवृत्ति की जांच करने के अतिरिक्त भी कई प्रकार से उन्हें शिक्षित करते है।

एक नहाती हुई गुड़िया की सहायता से बच्चों को स्वच्छता की महत्ता को बताया जा सकता है। गुड़िया बच्चों में बचत की आदत को भी विकसित कर सकती है। जैसे एक अस्थिर गुड़िया पर यह अंकित हो कि यदि तुम मुझे गिराना चाहते हो तो मेरी गर्दन तक बचत करो। इस प्रकार की टिप्पणी बच्चों में यह उत्सुकता जगाती है कि देखे गुड़िया कैसे गिरती है और तब बच्चे शीघ्र से शीघ्र गुड़िया को गर्दन तक भरने के लिए बचत करने की कोशिश करते हैं। और उसी समय बच्चा अस्थिर गुड़िया के पीछे छिपे सिद्धान्त को जानने के लिए भी इच्छुक रहता है।

आधुनिक मैकेनो सैट और अन्य निर्मित सैट भी बच्चो की अभिवृत्ति को प्रकट करते हैं। एक बच्चा रंग संयोजन में इच्छुक हो सकता है और इसका अपने चित्रकार मस्तिष्क से एक स्केच बनाने की कोशिश करता है, अन्य इसमें और अधिक सुधार करने के इच्छुक हो सकते है।

शिक्षा का प्रयोगीय पहलू भी इन मैकेनो और अन्य निर्मित सैटो द्वारा अच्छी तरह से बच्चों को सिखाया जा सकता है, जैसे दिए गए निर्देशों द्वारा एक हवाई जहाज को जोड़ा जा सकता है और इसके द्वारा बच्चे केवल हवाई जहाज को जोड़ना या निर्मित करना ही नहीं जानेंगे बल्कि हवाई जहाज के अनेक पुर्जों की महत्ता को भी जानेंगे।

उपर्युक्त तथ्यों के संदर्भ में सरकार द्वारा गुड़ियों और खिलौनों को विलास की वस्तु के रूप में वर्गीकृत नहीं करना चाहिए। यही समय है जबकि अनेक सरकारों द्वारा खिलौनों, गुड़ियों पर बिक्री कर को समाप्त करने पर विचार करना चाहिए, जैसा कि शिक्षाप्रद सिने फिल्म्स के लिए किया जाता है। इससे केवल गुड़ियां ही कम मूल्य पर उपलब्ध नहीं होंगी बल्कि यह उद्योग भी समृद्ध होगा तथा बच्चों को भी और अधिक नवीन और शिक्षाप्रद गुड़िया और खिलौने उपलब्ध हो सकेंगे जिससे कम से कम एक दशक बाद देश के पास प्रौद्योगिक शिक्षा प्राप्त करने योग्य मस्तिष्क होंगे और यहा कोई मस्तिष्क रेचन नहीं होगा।

श्री श्रीनिवासन ने बच्चों की मनोवैज्ञानिक आवश्यकता के लिए उनके मानसिक विकास में गुड़ियों की महत्ता का भी बहिष्कार किया है। भोला-भाला बचपन किसी भी मनुष्य का उत्तम समय होता है। अभिभावकों द्वारा अपने बच्चों को जो आचरण और आदतें प्रदान की जाती है वयस्क होने पर भी वही चीजें उनमें मिलती है।

अनेक बार अभिभावक बच्चों का भविष्य निश्चित करते है और वे बच्चों की अभिरुचि या भावनाओं के बारे में परवाह नहीं करते है। उदाहरण के लिए एक पिता अपने पुत्र को इसलिए डाक्टर बनाने को विवश करता है कि उसके परिवार में किसी व्यक्ति को उचित समय पर डाक्टरी सहायता न मिलने के कारण क्षति उठानी पड़ी है, जबकि वह अच्छी तरह से जानता है कि उसका पुत्र अन्य व्यवसाय में इच्छुक है। इस प्रकार का व्यवहार बच्चे के जीवन को दुखी बनाता है और अन्ततः उसके भविष्य में बाधा डालता है।

अभिभावकों को बच्चों की शारीरिक और मनोवैज्ञानिक आवश्यकताओं को पूरा करने की महत्ता को महसूस करना चाहिए और जिस रास्ते पर वे चलना चाहते है उसमें उनकी सहायता करनी चाहिए। इस पर भी तर्क दिया जा सकता है कि आजकल की जिन्दगी मे जहां माता और पिता दोनों काम पर जाते हैं और बच्चों को किसी दूसरे के आसरे छोड़ जाते हैं। जिसका फल यह होता है कि बच्चे की प्रारम्भिक उम्र में उचित देखभाल नहीं हो पाती। अतः बच्चों को अभिभावकों की देख-भाल की कमी के कारण सुस्त बनने से रोकने और उनकी अभिरुचियों को जानने के लिए कदम उठाए जाने चाहिए और उनकी योग्यता, सामान्य ज्ञान और अन्य वस्तुओं को किसी दूसरे माध्यम से जो कि गुड़िया के रूप में हो सकती है, समझने की शक्ति को तेज करना चाहिए।

यह भी सुझाया गया कि किताबों के अनेक स्थानों पर पुस्तकालय जैसे गुड़ियों और खिलौनों के पुस्तकालय भी सरकार की सहायता से शुरू किए जाने चाहिए। उचित देखभाल में, नाम मात्र के शुल्क के रूप में बच्चों को इसे चलाने की आज्ञा दी जानी चाहिए। प्रमुख गुडिया निर्माताओं द्वारा एक दल इसकी जांच के लिए भेजा जाए जो बच्चों की अभिरुचियों का अध्ययन करे और उसमें सुधार करने के लिए सुझाव दे। □

## जापानी विशेषज्ञों द्वारा क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय का भ्रमण

प्राथमिक विद्यालयों के शिक्षकों द्वारा अंकगणित में गणना के लिए 'सोरोबन' (जापानी गणना की पद्धति) के प्रयोग का प्रदर्शन करने के लिए क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय, भोपाल में दिनांक २७ नवम्बर से ३० नवम्बर, १९७९ तक एक प्रशिक्षण कार्यक्रम का आयोजन किया गया। इस कार्यक्रम में स्थानीय विद्यालयों के २६ प्राथमिक शिक्षकों और स्टील प्लान्ट, भिलाई की शिक्षा समिति के ५ शिक्षकों ने भाग लिया। जापान के दो विशेषज्ञों ने यह कार्यक्रम आयोजित कर अंकों की प्रारम्भिक गणना यथा-जोड़, बाकी, गुणा, भाग और वर्गमूल तथा भिन्न आदि हल करने में 'सोरोबन' के प्रयोग का प्रदर्शन किया।

जापानी विशेषज्ञों ने इसके लिए अत्यन्त संतोष व्यक्त किया और यह आशा व्यक्त की कि भारत के शिक्षक और छात्र दोनों यदि अपनी शिक्षा के प्रारम्भिक स्तर से ही 'सोरोबन' का प्रयोग करे तो वे अकगणित हल करने मे और अधिक सफलता प्राप्त कर सकते है।

**(समाचार पत्र क्षे० शि० म० भोपाल दिसम्बर 1979 से)**

## अंधेरे से उजाले की ओर

इस रिर्पोताज को पढने वाले ऐसे पाठक अवश्य होंगे जो २ अमरीकी डालर अथवा १ स्टर्लिंग अथवा ६ फ्रांक्स देकर एक शिशु के आखों की रोशनी बचा सकें। अल्पाहार और विटामिन 'ए' की कमी से आखो की रोशनी चली जाती है। शिशुओं मे अंधेपन को रोकने के लिए इतनी ही राशि की आवश्यकता है। राबर्ट मैथियास ने 'यूनेस्को फीचर' में ऐसे विचार प्रकट किए है।

सिर्फ एक दिन की अवधि में, जिस दिन सभवत: आप यह निबन्ध पढ़ रहे हों—केवल बांगला देश में ७० बच्चे आंखो की रोशनी खो बैठते है, एक वर्ष की अवधि में यह संख्या २५,००० हो जाती है। इसके अलावा समय अगर खराब हो, यानि अकाल आदि का प्रकोप हो तो एक वर्ष में ही यह सख्या बढ़कर १,००,०० हो सकती है।

ऐसे ही किसी एक वच्चे के इलाज में तथा उसके अभिभावको को शिक्षित करने में १२ अमरीकी डालर से अधिक खर्च नहीं बैठता।

अन्य उदाहरण—भारत के ८० लाख नेत्रहीनों में ५२ लाख की रोशनी पूर्ण या आशिक रूप से मोतिया बिदु के आपरेशन द्वारा वापस लौटाई जा सकती है। इस आपरेशन का खर्च १५ अमरीकी डालर बैठता है।

मध्यपूर्व मे ७० लाख व्यक्ति 'ट्रेकोमा' नामक रोग से आखो की रोशनी खो बैठते है। आधुनिक इलाज के सहारे प्रति व्यक्ति केवल एक अमरीकी डालर के खर्च से इस रोग पर नियंत्रण पाया जा सकता है।

विश्व स्वास्थ्य सस्था के आकलन के अनुसार विश्व नेत्रहीन जनसंख्या का ७० से ८० प्रतिशत अंश को या तो अंधत्व से रोका जा सकता है अथवा इनकी रोशनी वापस लौटाई जा सकती है।

इस समस्या के व्यापक रूप को देखकर ही हृदय को ठेस नही पहुंचती। तकलीफ तब होती है जब विकासशील देशो मे लाखो लोगों को आवश्यक सहायता राशि के अभाव में, अंधकारमय जीवन जीना पड़ता है। मलेशिया के विलियम ब्रोहियर ने जैसा कहा है— "हमारी प्राथमिकताएं गलत हैं। हमारे पास साधन है पर इसमें समस्या समाधान हेतु इच्छा शक्ति का अभाव है।"

श्री ब्रोहियर दक्षिण-पूर्व ऐशिया की 'रायल कामलवेल्थ सोसाइटी फार द ब्लाइड' के प्रतिनिधि है। साथ ही आप सेट निकलस दृष्टि-त्रुटि विद्यालय, पेनांग, मलेशिया के भूतपूर्व प्रबधक है। आप पेरिस में यूनेस्को द्वारा आयोजित एक सम्मेलन में भाग लेने आए थे। सम्मेलन का विषय था : "हम अपने बच्चों के लिए कैसा भविष्य छोड़ रहे हैं।"

अपने वक्तव्य को साबित करने के लिए श्री ब्रोहियर ने निम्न खर्चो का तुलनात्मक अध्ययन किया। दस वर्ष की अवधि मे चेचक को पूर्ण रूप से समाप्त करने के लिये विश्व स्वास्थ्य संस्था

का बजट ८३० लाख अमरीकी डालर था। यह राशि केवल एक अणु बम की कीमत से भी कम है। विश्व प्रति वर्ष ४०० बिलयन अमरीकी डालर, केवल अस्त्र-शस्त्र खरीदने में व्यय करता है।

श्री ब्रोहियर ने कहा– "हम बाहरी शत्रुओं से अपनी रक्षा करने की चेष्टा कर रहे है। जबकि असली शत्रु हमारे बीच छुपा है।" उन्होंने आगे कहा– "आज इसी क्षण विकासशील देशो मे, हजारो बच्चे आंखों की रोशनी अथवा सुनने की क्षमता खो रहे है अथवा प्रोटीन की कमी के कारण उनके मस्तिष्क को क्षति पहुंच रही है। इन बच्चो को बचाने के लिये तत्काल कार्यवाही की आवश्यकता है। सरकार या सस्थाओ की सहायता तो चाहिए ही, साथ ही जन-साधारण से व्यक्तिगत सहायता की भी आवश्यकता है।

औद्योगिक विश्व को भी ब्रोहियर यह संदेश देना चाहते है–"प्रत्येक व्यक्ति, हममें से प्रत्येक के पास इतनी क्षमता अवश्य है कि हम कुछ कर सकें। एक साथी की सहायता करे, किसी बच्चे को मदद पहुचाएं, उसे सम्भवतः नई जिन्दगी दें, उसे अधेरे से उजाले में लाए अथवा उसे जीवन के शेष दिनों के लिए मानसिक या शारीरिक अपगता से भी मुक्त करे।"

## आत्मनिर्भर बनने की शिक्षा

पेनांग स्थित नेत्रहीनों के लिए सेट निकोलस स्कूल, जिससे श्री ब्रोहियर घनिष्ट रूप से सम्बद्ध है, विकासशील देशों के लिए यह एक आदर्श स्कूल है। कम आय वर्ग से आए हुये नेत्रहीन अथवा आशिक रूप से नेत्रहीन बच्चो का यहा इलाज होता है, साथ ही उन्हें शिक्षा और ट्रेनिग दी जाती है ताकि वे आत्मनिर्भर बन सके अथवा जहां तक सभव हो सामान्य जीवन जी सके।

खेलकूद, मसलन दौड़ना, कूदना, तैरना, यहा तक कि साइकिल चलाना, नेत्रहीनो की गतिविधियो का एक मुख्य भाग है। इन गति-विधियो के द्वारा नेत्रहीन शिशुओ में गतिशीलता बढती है और अनजान के प्रति भय दूर होता है। सेट निकोलस के एक विद्यार्थी अनवर ओसमान ने दो वर्ष पहले 'गुइन्नेस स्टाउट एफर्ट' पुरस्कार जीता था। यह पुरस्कार उसे सर्वप्रथम दस आरोही में से एक के रूप में, दक्षिण-पूर्व एशिया के सबसे ऊचे पर्वत, माऊट किनाबालूसाबाई पर चढने के लिए मिला था। इसी सस्था के एक भूतपूर्व छात्र, जोसफ सून को भी इसी प्रकार से सम्मानित किया गया था जो आस्ट्रेलिया के मेल-बोर्न विश्वविद्यालय से वाणिज्य में स्नातक बनने के बाद मलेशिया के सर्वप्रथम नेत्रहीन लेखा-परीक्षक बने है।

कोई भी व्यक्ति या सस्था सेट निकोलस की सहायता यूनेस्को के माध्यम से कर सकती है। सहायता राशि चाहे कितनी भी छोटी क्यों न हो, इसके द्वारा 'यूनूम चेक' खरीदे जा सकते है। यह चेक एक प्रकार का अतर्राष्ट्रीय मनिआर्डर है जिसका प्रचलन यूनेस्को ने किया है। इसके द्वारा एक राष्ट्र से दूसरे राष्ट्र में आसानी से कोष भेजे जा सकते हैं। अमरीकी ५ डालर के चेक से 'नेत्रहीनों के लिए ३०० पन्ने कागज खरीदे जा सकते है। अमरीकी ७५ डालर से एक कैसट रिकार्डर, १२५ डालर मे नेत्रहीनों के लिए टाइपराइटर, ६०० डालर से नेत्रहीनों के लिए 'कापी' करने की मशीन खरीदी जा सकती है। मलेशियाई १२० डालर से एक वर्ष के लिए नेत्रहीनों के लिए पाठ्यपुस्तकें, कपड़े, उपकरण तथा १२०० मलेशियाई डालर से बच्चों के एक वर्ष का खर्च चल सकता है। ☐

# बहादुरों को पुरस्कार

खतरों का मुकाबला करने में साहस का परिचय देना और विपत्ति का निवारण करना हरेक के बस की बात नहीं है। आवश्यकता के समय केवल कुछ वास्तविक बहादुर मनुष्यों में ही यह चीज दिखाई पड़ती हैं।

इस वर्ष भी ऐसे १४ बच्चों को अद्भुत वीरता के लिए पुरस्कार दिए गए। ये बहादुर बच्चे कौन हैं और उन्होंने खतरों का मुकाबला कैसे किया इस बारे में जानकारी नीचे दी जा रही है :

१२ वर्षीय हमीरपुर (हि० प्र०) के चमनलाल ने दो बच्चों की भेडिये के आक्रमण से रक्षा की। इन्हे सजय चोपड़ा पुरस्कार दिया गया है जो कि गतवर्ष से जल सेना अधिकारी के १६ वर्षीय पुत्र श्री सजय चोपड़ा की यादगार में स्थापित किया गया है, जिनकी १९७८ में अपनी बहिन के साथ बम्बई के दो अपराधियो द्वारा दर्दनाक हत्या कर दी गई थी।

१२ वर्षीय गुजरात की एक आदिवासी लड़की कुमारी सायल लाभुभाई भोया ने १९७८ में १० फुट लम्बे अजगर के मुंह को खोलकर अपने दोस्त को बचाया जिसने उसकी टांग को पकड़ रखा था। इन्हें गीता चोपड़ा पुरस्कार दिया गया है।

१२ वर्षीय कुमारी ओइनम मधुबाला देवी ने एक बच्चे की पानी में डूबने से रक्षा की जबकि वह स्वत: तैरना नहीं जानती है, इसके लिए इन्हें पुरस्कार दिया गया है।

उत्तर प्रदेश की आठ वर्षीय कुमारी जी० संध्या ने अपने तीन वर्षीय भाई द्वारा नहर में कूद जाने पर उसे बचाने के लिए अत्यन्त बुद्धिमानी और साहस का परिचय दिया।

गोहाटी के सात वर्षीय प्रदीप चौधरी ने एक दो वर्षीय मुस्लिम बच्चे की जल-मग्न भारलु नदी में गिरने पर बचाने में रक्षा की।

हिसार के सात वर्षीय युधबीर ने एक चार फीट लम्बे जहरीले सांप को ईंट से मारकर पार्क में खेलने वाले अनेक बच्चों की रक्षा की।

दमोह (मध्य प्रदेश) के १३ वर्षीय धर्मेश कुमार रावत ने कुएं मे गिरी हुई एक १२ वर्षीय लड़की की रक्षा की।

मण्डल (मध्य प्रदेश) की आठ वर्षीय कुमारी सुक्को हई ने दो लड़कियों की डूबने से रक्षा की।

मध्य प्रदेश के शत्रुधन लाल साहु ने रेलगाडी के ट्रेक पर दौड़ती हुई एक चार वर्षीय लड़की की रक्षा की।

राजधानी की एक मात्र पुरस्कार प्राप्त करने वाली १४ वर्षीय कुमारी राधिलसिह ने



पुरस्कार प्राप्त करने वाले बहादुर बच्चों के साथ माननीया प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी

प्रशंसनीय बुद्धिमत्ता का परिचय देकर अपराधियों के एक गिरोह को गुमराह किया जिसने उनके पितामह पर प्रहार किया था और घर को लूटा था। अपराधियों ने उस पर भी वार किया और उसे गला घोंट कर मारने की भी कोशिश की। अपराधियों के जाने के बाद उसने पुलिस को फोन किया और अपने पितामह को अस्पताल पहुंचाया।

केरल के विनाय सकरिया ने एक डूबते हुए मनुष्य को बचाया जबकि वह तैरना नहीं जानता है।

मणिपुर के १० वर्षीय इलागबम बी० सिंह ने तालाब में गिरे हुए एक दो वर्षीय बच्चे की रक्षा की।

नोगांव (असम) के बकुल महंत और तेजपुर (असम) के भागेश्वर पागक ने मनुष्यों को डूबने से बचाया।

पुरस्कार देने वाली संस्था भारतीय बाल कल्याण परिषद, अब तक १९० बच्चों को अद्भुत बहादुरी के कार्यों के लिए पुरस्कृत कर चुकी है। पुरस्कार के रूप में खिलौने, एक प्रमाण-पत्र और एक चांदी का माडल दिया जाता। ☐

# स्कूल साइंस

स्कूल साइंस, विज्ञान-शिक्षा की एक अंग्रेजी त्रैमासिक पत्रिका है जिसे राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् प्रकाशित करती है।

हमारे विद्यालयों में विज्ञान-शिक्षा, इसकी समस्याएं, सम्भावनाएं और शिक्षक तथा छात्र के व्यक्तिगत अनुभवों पर परिचर्चा आदि के लिए विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) एक मुक्त मंच है।

शैक्षिक पक्ष के अतिरिक्त इस पत्रिका में प्रेरणा देने वाले रूपक और विज्ञान समाचार होते हैं जो कि शिक्षकों और जिज्ञासु छात्रों को विज्ञान की सीमाओं से परिचित कराते हैं। विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) अन्य नियमित रूपकों (फीचर्स) में प्रसिद्ध वैज्ञानिकों की जीवनी प्रस्तुत करती है। अब तक इस क्रम में जुलियन हाक्सले, टी० आर० शेशाद्री, अमीडीओ एवोग्रेड्रो, जक मोनोड, लेव लेन्डो और वार्नर-हेसनवर्ग को लिया जा चुका है।

हम अनुभवी शिक्षकों और उनके छात्रों को विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) में उनकी समस्याएं तथा उपलब्धियां आदि के विषय में लेख भेजने के लिए आमन्त्रित करते हैं। इसमें छात्रों के लिए एक भाग सुरक्षित है जिसके माध्यम से वे देश के अन्य भागों के शिक्षकों और छात्रों को सम्बोधित कर सकते हैं।

आप यह देखेंगे कि विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) शिक्षक और छात्र, संरक्षक और आश्रित दोनों के लिए है। यह रुचिकर ढंग से सीखने और सोचने के लिए प्रकाशित की जाती है। इसमें आपका सक्रिय सहयोग अत्यन्त महत्वपूर्ण है।

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और प्रशिक्षण परिषद्, श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली-११००१६ के लिए श्री वी० के० पण्डित, सचिव द्वारा प्रकाशित तथा कैक्स्टन प्रेस, नई दिल्ली में मुद्रित।
प्रधान सम्पादक : प्रो० राजेन्द्र पाल सिंह

रजि० नं० 32427/76

रोशनी और अँधेरे के बीच जितना फ़ासला
है; उतनी ही दूरी संभवतः शिक्षा और अशिक्षा में है।
एक छोटा सा आलोकबिंदु भी घोर अंधकार में
प्रकाशपुंज की तरह लगता है। जिस तरह एक छोटे
से प्रकाशबिम्ब से दसों दिशायें उद्‌भासित होती हैं;
उसी तरह शिक्षा के क्षणिक सम्पर्क से हज़ारों-लाखों
लोगों का जीवन किसी आकाशदीप की तरह जगमगा
उठता है······अज्ञान, अशिक्षा, अंधविश्वास दूर
होते है, और दिगंत तक एक मोहक आलोक
फैल जाता है। यह ज्योति ही शिक्षा है और
तभी हम कहते है—तमसो मा ज्योतिर्गमय—
हमें अंधेरे से ज्ञान के प्रकाश में ले चलो!

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् नई दिल्ली द्वारा प्रकाशित प्राइमरी शिक्षक एक त्रैमासिक पत्रिका है।

इस पत्रिका का अभीष्ट केन्द्रीय सरकार की शिक्षा नीतियों से सबन्धित आधिकारिक जानकारी को शिक्षको और सम्बद्ध प्रशासकों तक पहुचाना है। इसका उद्देश्य कक्षा मे इस्तेमाल की जा सकने वाली सार्थक और सम्बद्ध सामग्री प्रदान करना है। भारत के विभिन्न केन्द्रों मे चल रहे पाठ्यक्रमों और कार्यक्रमों आदि के बारे समय-समय पर इसमें सूचनाएं प्रकाशित होती रहेंगी। शिक्षा जगत मे होने वाली हलचलों पर विचार-विमर्श करने के लिए यह एक मच का भी काम करेगी।

इस पत्रिका के प्रमुख स्तम्भ होगे :

(1) प्राथमिक शिक्षा से सम्बन्धित शैक्षिक नीतिया

(2) प्रश्न और उत्तर

(3) राज्यों से शैक्षिक समाचार

(4) कक्षा में इस्तेमाल की जा सकने वाली सचित्र सामग्री

एक प्रति का मूल्य एक रुपया और वार्षिक चन्दा मय डाक खर्च चार रुपये है।

स्कूल शिक्षको की रचनाए प्रकाशनार्थ आमन्त्रित है। हर प्रकाशित रचना पर पारिश्रमिक देने की व्यवस्था है। लेख हिन्दी या अग्रेजी में कागज के एक ओर लिखा होना चाहिए। सुविधा के लिए कृपया टाइप की गई या साफ-सुन्दर अक्षरों में लिखी रचना की दो प्रतियां भेजें।

इस पत्रिका के मुखपृष्ठ और पाठ्य-सामग्री के लिए प्रयोग किया गया कागज यूनीसेफ से भेट मे प्राप्त हुआ है।


| | |
|---|---|
| प्रधान सम्पादक | : प्रो० राजेन्द्र पाल सिंह |
| सम्पादक | : आशीष सिन्हा |
| सहायक सम्पादक | : प्रमोद कुमार यादव |
| मुख्य उत्पादन अधिकारी | : सी० एन० राव |
| सहायक उत्पादन अधिकारी | : सुरेन्द्र कान्त शर्मा |
| उत्पादन सहायक | : कल्याण बनर्जी |
| चित्रकार | : वाघ |





कृपया अपना चन्दा बिजनेस मैनेजर, प्रकाशन विभाग, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण, परिषद् श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली 110016 को भेजें।

वर्ष ५ अंक ३ जुलाई १९८०





आवरण : कल्याण बनर्जी

# आगामी अंक के आकर्षण

- बच्चों की आध्यात्मिक शिक्षा के लिए एक कार्यक्रम
- चीन मे प्राथमिक शिक्षा
- ब्रिटेन के एक एक-अध्यापकीय विद्यालय में बिताया गया एक दिन
- प्राथमिक कक्षाओं में स्थानीय परिवेश द्वारा विज्ञान शिक्षण
- कीरम-कांटो की सहायता से आकृतियां बनाएं

# सम्पादकीय

## शिक्षा और नैतिक मूल्य

शैक्षणिक व्यवस्था अथवा योजना, किसी अन्य व्यवस्था की तरह ही सम्पूर्ण सामाजिक मूल्यों को प्रतिबिम्बित करती है। यदि शिक्षकों मे भी व्यापारिक-प्रशासकों, अधिकारियों और सरकारी-अफसरों की भांति नैतिक गुणों की कमी पाई जाती है तो इसमें असामान्य कुछ नहीं है। ऐसी चीजों का यहां मौजूद रहना एक खेदपूर्ण स्थिति है लेकिन यदि वस्तुत ये चीजे यहां विद्यमान है तो केवल शिक्षकों पर ही इन्हें सुधारने की जिम्मेवारी नहीं सौपी जानी चाहिए। हम सभी शिकायत करते है कि बुरा समय आ गया है और अब सामान्य नागरिक वैसे नहीं रहे हैं जैसे वे पहले थे। इसका यह अर्थ हुआ कि नैतिकता की कमी हो गयी है और यह कमी रूपी नासूर राष्ट्र की जड़ को खोखला कर रहा है। समाज का कोई भी वर्ग राष्ट्र में व्याप्त इन कमियों को दूर करने की जिम्मेदारी से अपने आप को मुक्त नहीं कर सकता। अतः शिक्षकों को भी अपने कार्य का भार उठाने में पीछे नहीं रहना चाहिए।

एक विचारणीय प्रश्न यह है कि एक असहाय शिक्षक क्या कर सकता है जबकि सभी लोगों में नैतिकता का अभाव हो गया है। सम्भवत मूल प्रश्न यह होना चाहिए कि समाज में जो यह घाव पैदा हो गया है उसे भरने के लिए कहां से कार्य प्रारम्भ किया जाना चाहिए।

समाज के लिए केवल शिक्षा ही नैतिक मूल्यों को सुरक्षित रखने का साधन हो सकता है। एक उप-पद्धति के रूप में शिक्षा को यह कार्य करने के लिए छांटा गया है। यह समाज का वह वर्ग है जिसे उपचारीय कार्य करना चाहिए। शिक्षा को यह अवसर दिया गया है कि वह इस बीमारी का इलाज करे जिसका पहले ही निदान किया जा चुका है। इसे प्रारम्भ करने का एक ढंग यह है कि वाद-विवाद द्वारा यह जानकारी ली जाए कि वे किन मूल्यों को सम्प्रेषित करना चाहते है।

दूसरा पथ यह है कि सम्पूर्ण समाज में शिक्षा द्वारा सामाजिक न्याय, समानता, व्यक्ति या वर्ग

द्वारा सपादित कार्य के प्रति समर्पण, ईमानदारी जैसे गुणों का प्रचार और प्रसार करना है। स्मरण रहे, इन मूल्यों के बारे में केवल बातें करके ही इन्हें सम्प्रेषित नहीं किया जा सकता। शिक्षकों को कुछ प्रामाणिक आदर्श प्रस्तुत करने होंगे अन्यथा ये मूल्य अप्रयोग और निष्क्रियता के कारण जीवन के लम्बे पथ पर एक ओर पड़े रह जाएंगे। □



# शैक्षिक समुन्नयन : एक प्रश्न चिन्ह

> भारतीय सस्कृति बाह्य परिवेश को नही बल्कि आत्मिक तथा नैतिक उन्नयन को महत्वपूर्ण मानती है यह आत्मिक तथा नैतिक उन्नयन हमारी समुन्नत सास्कृतिक एव शैक्षिक परम्परा का केन्द्रबिन्दु रहा है।

भैरव दत्त गुरूरानी
प्रवक्ता
क्षेत्रीय राज्य शिक्षा संस्थान
अल्मोडा (उ०प्र०)

यूरोप और अमरीका मे भारतीय सभ्यता और सस्कृति की गरिमा निरूपित करते हुए स्वामी विवेकानन्द ने एक अमरीकी महिला से कहा, "मैडम, तुम्हारे देश मे दर्जी मनुष्य को सभ्य और सुसस्कृत बनाता है, किन्तु मेरे देश में चरित्र मनुष्य को सुसंस्कृत और शिष्ट बनाता है"। यह चरित्र ही व्यक्ति एव राष्ट्र के अभ्युदय का मूल आधार है। इसीलिए चारित्रिक विकास को शिक्षा के प्रमुख उद्देश्यो से पृथक नही किया जा सकता। हमारे यहा धन से धर्म को श्रेष्ठ माना गया है। "वृत्तम् यत्नेन संरक्षेत्, वित्तमायाति च" मे अभिव्यजित भावना मानव को पशुत्व से द्विजत्व की ओर उन्मुख कर उसके लिए मुक्ति का पथ प्रशस्त करने वाली है। वर्तमान परिप्रेक्ष्य मे मुक्ति का अर्थ सघर्षमय जीवन मे उन जटिलताओ से मानव को मुक्त करना होना चाहिए जो उसे सामाजिक, आर्थिक एव नैतिक सदाचरण के क्षेत्र मे घेरे हुए हैं।

## भारतीय संस्कृति

भारतीय सस्कृति वाह्य परिवेश को नही बल्कि आत्मिक तथा नैतिक उन्नयन को महत्वपूर्ण मानती है। यही आत्मिक एव नतिक उन्नयन हमारी समुन्नत सास्कृतिक एवं शैक्षिक परम्परा का केन्द्रविन्दु रहा है। राष्ट्रीय विकास की मुख्य धारा के अनुरूप प्रजातान्त्रिक एव समाजवादी समाज के उद्देश्यो की प्राप्ति के लिए शिक्षा के इसी लक्ष्य को प्राप्त करने हेतु चिन्तन की प्रक्रिया तो जारी है, किन्तु शिक्षा का स्तर सुधरता प्रतीत नही होता और न विद्यालयीय वातावरण ही गरिमामय प्रतीत होता है। शैक्षिक समुन्नयन एक जटिल प्रश्न चिह्न के रूप मे शिक्षाविदों के समक्ष खड़ा है। गोष्ठियों एव सम्मेलनो तथा समितियों और आयोगो ने इस समस्या पर सोचने का मार्ग तो प्रशस्त किया है किन्तु समुचित निदान के अभाव में शैक्षिक जगत का यह रोग निरन्तर बढता ही चला जा रहा है।

शैक्षिक समुन्नयन के मार्ग मे जो कठिन बाधाए है, उन्हें कैसे दूर किया जाए यह एक

विचारणीय प्रश्न है। हमारी सास्कृतिक परम्पराए छिन्न-भिन्न हो रही है, हमारी शिक्षा जन-जीवन की आवश्यकताओं और आकाक्षाओ के प्रतिकूल सिद्ध हो रही है तथा बदलती हुई स्थितियो से सामन्जस्य करने में भी असमर्थ है, इसके क्या कारण है ? शिक्षा का ढांचा इतना दोषपूर्ण है कि उससे लोगो की आस्था घटती जा रही है। वर्तमान शिक्षा प्रणाली ने मनुष्य को पंगु बना डाला है। इस सबका कारण अतीत मे गुलामी के समय की शिक्षा प्रणाली का अनुकरण अथवा हमारा गिरता हुआ राष्ट्रीय चरित्र है।

शैक्षिक समुन्नयन विषयक चर्चा तथा वार्ता तब तक निष्प्रभावी रहेगी, जब तक उसके क्रियान्वयन का सबल आधार न प्रस्तुत किया जाए। अनुसधान एव शोध क्रियाए तब तक कार-गर सिद्ध नही होंगी, जब तक कक्षा के अन्दर कार्य करने वाले शिक्षक की आत्मा खुद न जाग उठे। निष्ठा, समर्पणशीलता, कर्त्तव्यपरायणता आदि गुण सस्कार से जागृत होते है, इन्हें आदेशों से नही जगाया जा सकता। आज तो देश के भाग्य का निर्माण उसके अध्ययन-कक्षो मे हो रहा है, अत' भारत के समुज्ज्वल भाग्य के निर्माण के लिए क्यो न निष्ठावान् कर्त्तव्यपरायण, जागरूक एव संस्कारयुक्त शिक्षकों को खोज का अधिक प्रयत्न किया जाए और प्रोत्साहन क्रियाओं को अधिक प्रभावी बनाया जाए।

## नैतिक मान्यताएं

गिरती हुई नैतिक मान्यताओ के इस युग मे भी संस्कारयुक्त शिक्षक तो है किन्तु कमी है सिर्फ प्रोत्साहन एव मान्यता की। जब समुचित चयन-



व्यवस्था के अभाव मे सरस्वती के पावन मन्दिर भ्रष्टाचार के गढ बनते जा रहे है, तब शैक्षिक समुन्नयन की चर्चा करना ही निरर्थक है। ऐसे विद्यालय अनायास ही देखे जा सकते हैं जहां कक्षा मे एक शिक्षक महर्षि दयानन्द और स्वामी विवेकानन्द का पाठ पढ़ाता है, वही सस्था का प्रधान छात्रवृत्ति की राशि ही चट कर जाता है। सस्था के प्रधान की रुचि और रुझान के अनुसार ही विद्यालय चलता है। बेईमान और कलुषित वृत्ति के व्यक्तियो और अधिकारियो द्वारा राष्ट्र को रसातल मे डाला जा रहा है। शिक्षकों और शिक्षाधिकारियो की भ्रष्ट परम्परा अकेले ही देश के विनाश के लिए पर्याप्त है। महान शिक्षाविद् डब्लू० एम० राइबर्न ने संस्थाध्यक्ष की तुलना उस नाविक से की है जो अपनी योग्यता से नाव को तूफान से बचाकर या तो पार लगा सकता है या दुर्भाग्यवश उसे डुबो भी सकता है। उसे विद्यालयीय गतिविधियों मे सामजस्य की इकाई व सतुलन का केन्द्र होना चाहिए। प्राथमिक पाठशालाओं की तो चर्चा ही छोड़िए, कालेज तथा विश्वविद्यालयो में व्याप्त ईर्ष्या, कलह, द्वेष,

कटुता का वातावरण तथा विरोधी दलों को सी प्रतिस्पर्धा शैक्षिक स्तरोन्नयन में बाधक है।

## शिक्षकों का चयन

योग्य शिक्षकों के चयन की आवश्यकता पर निरन्तर जोर दिया जाता रहा है। शिक्षा आयोग की राय मे, "शिक्षा के स्वरूप एव राष्ट्रीय प्रगति में उसके अभिदान को प्रभावित करने वाले विभिन्न उपादानों मे शिक्षको के गुण, उनकी योग्यताएं और चरित्र निस्संदेह सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। इसलिए शिक्षा व्यवसाय के लिए उत्तम गुण सपन्न व्यक्तियों को पर्याप्त सख्या मे प्राप्त करने से आवश्यक और कुछ नहीं है।" महान शिक्षाविद् रूसो के विचार से "एक सामान्य व्यक्ति किसी भी प्रकार कुशल शिक्षक की भूमिका का निर्वाह नही कर सकता। उसे पिता जैसे हृदय वाला अथवा सामान्य मानव से उच्च दृष्टि-सम्पन्न व्यक्ति होना चाहिए। तभी बालक के समग्र विकास की कल्पना की जा सकती है।" गुरुकुल शिक्षा प्रणाली इस संकल्पना का ज्वलत उदाहरण है। दुर्भाग्य से आज नोकरशाही से आक्रान्त हमारी शिक्षा पद्धति मे सस्कार मुक्त शिक्षक की स्थिति दुर्वृत्त पति द्वारा परित्यक्ता विवसना कुलांगना के समान है, न उसकी निष्ठा का समुचित समादर है और न पुरोगामिता के प्रोत्साहन की व्यवस्था।



अनाथालय जैसे हमारे प्राथमिक विद्यालय शिक्षा व्यवस्था का दुखड़ा रोने के लिए क्या कम है? जहा न खडिया है, न डस्टर, न व्यावसायिक दक्षता है और न कार्य के प्रति निष्ठा। अप्रवचित सा निरीह शिक्षक समुन्नयन को क्या जाने?

हमारे समस्त शैक्षिक अनुसधान तब तक अपूर्ण रहेंगे जब तक विद्यालयीय पर्यावरण शैक्षिक सलक्ष्य की प्राप्ति के अनुकूल न हो जाए तथा क्रियान्वयन का सजीव उपकरण शिक्षक, अपनी भूमिका निर्वाह के अपने दायित्व को पूर्णत: न समझ ले। राष्ट्र की सबसे बडी सम्पदा नागरिकों का कर्त्तव्यनिष्ठ एव उनका चरित्रवान होना है। विद्यालयों को ज्ञान-प्रसार एव चरित्र-निर्माण का केन्द्र होना चाहिए। यह कार्य अकेले शिक्षक द्वारा सम्भव नही है। अत: शैक्षिक समुन्नयन के लिए शिक्षा के सम्पूर्ण कलेवर को बदलने की आवश्यकता है। शिक्षा मे क्रान्ति की चर्चा सर्वत्र है किन्तु वर्तमान सामाजिक सरचना मे बिना समग्र क्रान्ति के, शिक्षा में क्रांति नही हो सकती।

## शिक्षकोचित गरिमा

शिक्षा प्रशासन मे मूलभूत परिवर्तन के बिना शैक्षिक समुन्नयन सम्भव ही नही है। शिक्षको के लिए पृथक आचार सहिता होनी चाहिए जिसमे



बौद्धिक स्तर और शिक्षकोचित गरिमा के समादर का प्रावधान हो तथा प्रतिभा सम्पन्न शिक्षक को अपने कर्त्तव्य का सम्यक परिपालन करते हुए अधिकारो की अवांछित सनुष्टि के लिए उसकी परिचर्या न करनी पडे । आध्यात्मिक एव नेतिक मूल्यों की पुर्नस्थापना, राष्ट्रोय एकता एव साम्प्रदायिक सौहार्द्र तथा देश की जनता की आशा एव आकांक्षा के अनुकूल प्रजातांत्रिक लक्ष्यों की सम्प्राप्ति के लिए हमारी शिक्षा मूलत' रचनात्मक, उत्पादक तथा आत्मनिर्भरतामूलक होनी चाहिए। हमारी शिक्षा ऐसी होनी चाहिए जिसमें प्रारम्भ से ही बालक के अन्दर स्वतन्त्र चिन्तन-मनन एव निष्पक्ष निर्णय शक्ति का विकास हो सके । शिक्षा आयोग (१९६४-६६) के विचार से कोई भी राष्ट्र अपनी सुरक्षा केवल पुलिस और सेना पर ही नही छोड सकता । राष्ट्रीय सुरक्षा बहुत कुछ उस देश के नागरिको के चिन्तन स्तर और उनकी अनुशासन प्रियता पर निर्भर है । अनुशासन और चिन्तन स्तर पर ही देश का भविष्य निर्भर है । उपर्युक्त लक्ष्य की प्राप्ति के अनुरूप शैक्षिक ढाचा निर्मित करना तथा वास्तविकता के धरातल पर क्रियान्वयन की पृष्ठभूमि तैयार करना शैक्षिक अनुसधान कार्यक्रम का प्रथम लक्ष्य होना चाहिए ।

शिक्षा के रुग्ण कलेवर की उपचार क्रिया के बिना समुचित निदान के कैसे संभव हो सकती है । उपर्युक्त पाठ्यक्रम, आकर्षक विद्यालयीय परिवेश, सोद्देश्य क्रिया एव रुचिकर तथा वैज्ञानिक शिक्षण द्वारा शिक्षा के स्तर को उन्नत करने की दिशा में

सर्वप्रथम कार्य योग्य शिक्षकों के चयन का है। कुछ राज्यों मे जहा शिक्षकों की सेवा-शर्ते उत्साह-वर्द्धक नही है, योग्य एव निष्ठावान् शिक्षकों के प्रतिशत मे कमी होना स्वाभाविक है। प्रतिकूल परिस्थिति मे असमायोजन की स्थिति उत्पन्न होने से शिक्षको का योग्य वर्ग भी कुण्ठाग्रस्त हो जाता है।

शैक्षिक समुन्नयन के लिए निम्नलिखित कुछ तथ्य प्रमुख रूप से विचारणीय है—

(१) प्रशासनिक सुधार

(क) शिक्षा प्रशासन में शिक्षाविदों की नियुक्ति

(ख) प्रतिभा एवं शैक्षिक समुन्नयन विषयक कार्यो में विशिष्ट अग्रगामिता के आधार पर पदोन्नति

(ग] प्रभावी निरीक्षण की व्यवस्था

निरीक्षण व्यवस्था मे सुधार कर दो प्रकार के पदों का सृजन उपादेय होगा

(च) शैक्षिक कार्यो के मूल्याकन के लिए विशुद्ध शैक्षिक पद

(छ) प्रशासनिक व्यवस्था के लिए प्रशासनिक पद

(२) शिक्षकों की सेवा शर्तो में सुधार

(३) कार्य के मूल्याकन की समुचित व्यवस्था एवं तद्नुरूप प्रोत्साहन की प्रक्रिया

शैक्षिक समुन्नयन का कार्य प्राथमिक पाठ-शालाओ से ही प्रारम्भ होगा। अन योग्य शिक्षकों की टीम तैयार करके यह कार्य उन्हे सौपा जा सकता है जिसके लिए वे स्वय परिवेश तैयार करेंगे और आत्मप्रेरित होकर सुधार योजनाओ को क्रियान्वित करेंगे। शिक्षकों की अग्रगामिता के बिना कोई भी शैक्षिक विकास कार्यक्रम सफल नही हो सकता। शैक्षिक समुन्नयन के लिए शिक्षा की समूची बागडोर शिक्षाविदो के हाथ में दी जानी चाहिए तथा शैक्षिक जगत को अफसरशाही की दुर्गन्ध से मुक्त किया जाना चाहिए। जब तक शिक्षा के हर क्षेत्र में उपेक्षा, अलगाव एवं लिप्सा के स्थान पर अपनत्व, आत्मीयता, समपर्ण एव समन्वय के भावों का उदय न हो जाए, शिक्षा का वास्तविक स्तरोन्नयन असम्भव है। □

घर बच्चों के समाजीकरण के विकास की पहली मंजिल है और यहा पर अभिभावक की भूमिका अत्यत महत्वपूर्ण होती है। विद्यालय मे जाने के बाद अभिभावक की भूमिका समाप्त नही हो जाती। हाँ, थोड़ी कम जरूर हो जाती है।



—सरला राजपूत
क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय
भोपाल

किसी भी व्यक्ति का सामाजिक व्यवहार उसके व्यक्तित्व की विशेषताओं का परिचय देता है तथा सामाजिक व्यवहार पर ही उसके सामाजिक सम्वन्ध और उसकी सामाजिक प्रतिष्ठा निर्भर करती है। बालक का व्यक्तित्व अच्छी तरह से विकसित हो इसके लिए यह आवश्यक है कि उसमें सामाजिक व्यवहार की स्वस्थ एवं मजबूत नीव पडे। इसके अन्तर्गत बच्चे का अपने मित्रों तथा बराबर के भाई-वहिनो के साथ व्यवहार, छोटों के साथ स्नेहपूर्ण बर्ताव तथा वडो के साथ शिष्ट आचरण सम्मिलित हैं। बहुत से घरों मे बच्चों के अनुचित व्यवहार को इसलिए अनदेखा कर दिया जाता है कि वह अभी बच्चा है और उसका व्यवहार आगे चलकर सुधर जाएगा। यही अनजाने मे की गई लापरवाही बच्चे के व्यक्तित्व के विकास को दिशाहीन कर देती है। घर, बच्चों के सामाजीकरण के विकास की पहली मंजिल है और यहा पर अभिभावक की भूमिका अत्यन्त महत्वपूर्ण होती है। विद्यालय में जाने के वाद भी अभिभावक की भूमिका समाप्त नही हो जाती। हां, थोडा दायित्व अवश्य बट जाता है।

### [illegible]

बच्चा सामाजिक व्यवहार करना दो या तीन वर्ष की आयु से प्रारभ कर देता है । इसी समय उसमे विरोध प्रकट करने तथा जिद करने जैसी प्रवृत्तिया भी विकसित होती हैं । विशेष रूप से खाने की चीजों के प्रति उसका झुकाव अधिक होता है तथा उसे वह किसी और को नही देना चाहता । कभी-कभी कोई चीज घर मे न होने पर उसी को मांगता है तथा यह न समझ पाने के कारण कि उस वस्तु को तत्काल नही दिया जा सकता वह उद्दण्ड एव अशिष्ट व्यवहार भी करता है । मचलना, रोना तथा बार-बार उसी वस्तु की माग करना तो साधारण बात है । ऐसी स्थिति में अक्सर माता-पिता या तो उसकी जिद पूरी करने के लिए उस चीज को तुरन्त लाते है या मारते-पीटते है । इससे बच्चा या तो अपनी माग को पूरा करने का एक ही रास्ता बना लेता है–जिद करना अथवा सहम कर अपने को असुरक्षित महसूस करने लगता है । परन्तु दोनों ही स्थितिया बच्चो के सामाजिक व्यवहार की दृष्टि से हानिकारक है । इन स्थितियों की उपेक्षा न करके धैर्य एवं सहज बुद्धि से सुलझाने का प्रयत्न करना चाहिए । यदि बच्चे की मांग उचित है तो उसे अवश्य पूरा करना चाहिये यदि अनुचित है तो उसका ध्यान किसी अन्य आकर्षक वस्तु या स्थिति की ओर लगा देना चाहिए ताकि बच्चा उस अनुचित वस्तु को भूल जाए । इस प्रकार उसमें कहना मानने की आदत का भी विकास हो सकता है जिससे आगे चलकर वह अनुशासित होना सीखता है ।

### [illegible]

कभी-कभी बच्चे की समस्या को समझे बिना या उसकी पूरी बात सुने बिना किसी अन्य के द्वारा शिकायत करने पर उसे डांटना या मारना बच्चे को निश्चय ही विद्रोही बना देता है । यहां



यह बात ध्यान देने योग्य है कि बच्चे का भी अपना व्यक्तित्व है तथा उसकी भी प्रतिष्ठा है और वह उसके प्रति उतना ही सवेदनशील है जितना कि एक वयस्क। अतः उसके सम्मान को ठेस पहुंचाकर उससे शिष्ट व्यवहार की कल्पना करना व्यर्थ है। बच्चे को जैसा सिखाएं स्वयं भी वैसा ही व्यवहार करे। अक्सर बच्चे को सिखाया जाता है कि झूठ न बोलें लेकिन यदि पिताजी का किसी से मिलने का मन नही है तो बच्चे से यह कहलवाया जाता है कि कह दो पिता जी घर पर नहीं है और वह आये हुए व्यक्ति से कहता है कि "पिताजी कह रहे है कि वे घर पर नही है।" बाद में वह इस बात को झूठ एव गलत मानकर तर्क करना चाहता है। ऐसी अनेक स्थितियां बच्चे को परेशानी में डालती हैं तथा वह गलत आदतें सीखता है।

शिष्ट व्यवहार भी अभिभावकों के प्रशिक्षण पर निर्भर करता है। अपने घर आए हुए लोगों से शिष्टाचार का बर्ताव न करना अथवा किसी के घर जाने पर शातिपूर्ण ढग से न बैठना, चीजों को छूना, तोड़ना या वहां के अन्य बच्चो के साथ मारपीट करना, बडो को बात करने में बाधा पहुंचाना आदि अनेक सभी क्रियाएं अक्सर बच्चे करते दिखाई देते है। इसके लिए आवश्यक है कि बच्चे को समय देकर धैर्य के साथ समझाया जाए कि कहीं जाने पर अभिभावक से पूछ कर खाए तथा चुपचाप बैठे, किसी का सामान न छुए। यदि कभी बच्चा गलती करे तो उसे अन-देखा न करें कि बच्चा है, सीख लेगा। कभी-कभी दृढता भी आवश्यक है। लेकिन इस दृढता की भी मर्यादाएं है।



इसके अतिरिक्त बच्चे की रुचि एव अभिरुचि को परखना तथा उसके विकास की ओर ध्यान देना भी आवश्यक है। बच्चे की यदि किसी विशेष खेल मे रुचि है तो उसके उपकरण उपलब्ध कराने चाहिए। इस बात पर भी ध्यान देना चाहिए कि बच्चा अपनी उम्र के अनुसार विभिन्न गतिविधियों की ओर से उदासीन तो नही है। यदि है तो उसे कोई कष्ट तो नहीं है (शारीरिक या मानसिक)। शारीरिक के लिए तो डाक्टर की मदद की आवश्यकता होगी। परन्तु मानसिक के लिए सहानुभूतिपूर्ण ढंग से उसकी बाते ध्यानपूर्वक सुनकर उसकी समस्या को हल करने में उसकी मदद करना। यदि किसी मित्र से अनबन हो गई है तो उसे बुलाकर दोनो को समझाकर दोस्ती कराना आदि। इससे उसमें मित्रता, सहयोग की भावना, एक दूसरे पर निर्भरता एव सहिष्णुता की भावना का विकास होगा। ये भावनाएं न केवल अपने घर एवं पड़ोसियो के सम्पर्क में विकसित होंगी बल्कि विद्यालय के मित्र भी इसमे योगदान देगे। कभी-कभी विद्यालय जाकर भी अभिभावकों को बच्चों की समस्याओं को समझने एवं सुलझाने की

आवश्यकता होती है। इसमें शिक्षक भी मदद कर सकते है। विद्यालय की अन्य गतिविधियों मे बच्चा किस प्रकार भाग लेता है तथा इसमें भाग लेने के लिए उसे प्रोत्साहित कर उसकी अभिरुचियों का विकास करना आवश्यक है। कभी-कभी अभिभावक सांस्कृतिक कार्यक्रमों में भाग लेना अनावश्यक नही मानते है लेकिन उसमे प्रयुक्त होने वाली पोशाकों या अन्य उपकरणो के लिए पैसा खर्च करना व्यर्थ समझते हैं। ऐसी स्थिति मे बच्चे को अपने मित्रो एव अध्यापक के सामने हीन होना पडता है। यह हीनता की भावना उसके अन्दर की प्रतिभा को तो विकसित होने से दबाती ही है साथ ही अभिभावकों के प्रति भी उपेक्षा एव आक्रोश का भाव विकसित करती है। अतः बच्चो की गतिविधियों के लिए समय निकालना एवं रुचि लेना दोनों ही आवश्यक हैं।

## अभिभावकों की भूमिका

स्वस्थ स्पर्धा की भावना के विकास मे भी अभिभावक महत्वपूर्ण भूमिका निभा सकते है। चाहे वह स्पर्धा खेल-कूद की हो, सास्कृतिक गतिविधियों की अथवा अध्ययन के स्तर की। ईर्ष्या की भावना, शिकायत करने की आदत तथा दूसरे को नीचे गिराने की प्रवृत्ति से बच्चे को बचाया जा सकता है। यदि उसे अपने क्षेत्र में मेहनत करने की प्रेरणा दी जाती रहे तथा उसकी क्या "रेंक" या "पोजीशन" आ रही है इससे बच्चे को तथा स्वय को भी स्थितिप्रज्ञ रखा जाए, तभी ये संभव हो सकता है। यदि नम्बर कम मिलने पर या पुरस्कार न मिलने पर बच्चे को प्रताडित किया जाएगा तो निश्चय ही उसकी प्रतिभा अविकसित होगी जो उसके व्यवहार को दूषित करेगी और उसका समाजीकरण अस्वस्थ हो जाएगा। अन्य बच्चे उसके साथ मिल-जुल कर काम करना, खेलना पसद नही करेंगे तथा उसे सामाजिक उपेक्षा मिलेगी।

---

बच्चे की समस्या को समझे बिना या उसकी पूरी बात सुने बिना, किसी अन्य के द्वारा शिकायत करने पर उसे डांटना या मारना बच्चे को निश्चय ही विद्रोही बना देता है।

---



कुछ अभिभावक बच्चों को आत्मनिर्भर बनाने की ओर ध्यान नहीं देते। अभी बच्चा है, क्या करेगा, कर नहीं पाएगा, बिगाड़ कर रख देगा जैसी आशंकाएं बच्चे को दूसरों पर ही निर्भर किए रहती है। इससे बच्चे स्वावलम्बी नहीं बनते तथा बड़े होने पर जब काम करने के लायक हो जाते है तो आदत न होने की वजह से अपना छोटे से छोटा काम भी नहीं करते जिससे अभिभावकों पर उनके काम का बोझ बना रहता है।

यदि बच्चों मे 5-6 वर्ष के बाद अपने कपड़े, जूते साफ पहनने तथा स्कूल जाने एवं वापस आने पर ठीक जगह पर अपना सामान रखने की आदत डाली जाए तो घर भी साफ रहेगा और बच्चा भी स्वावलम्बी बनेगा। इसी प्रकार अपनी कापी-किताब साफ-सुथरी, निश्चित स्थान पर रखने, गृहकार्य अथवा अन्य दिए गए कार्य को समय से करने की आदत उसमें उत्तरदायित्व की भावना का विकास कर सकती है। खाना खाते समय अपने से बडो या छोटो को पानी या खाना आदि वस्तुएं देना तथा उनका ध्यान रखना, सफाई से खाना आदि छोटी-छोटी आदते हैं जो बाद मे बच्चे के व्यवहार को सुखद बनाती हैं। अभिभावक का अपना व्यवहार भी इस तरह का हो कि बच्चे देखकर सीखे।

**आत्मनिर्भरता**

यह मानना कि घर का काम बच्चों को करने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि वे पढ़ते है, गलत है। सक्षम होने के साथ ही माता-पिता का घर या बाहर के कामों में हाथ बटाना बहुत ही जरूरी हैं। साथ ही लडकियां ही अमुक काम करें लड़कों को ये काम नहीं करने चाहिए, जैसी धारणाओं का विकास भी अभिभावक करते है तथा बाद मे बच्चे उन्हीं के लिए सरदर्द बनते है। अत: स्वयं काम करने की आदत बच्चों एवं अभिभावकों दोनों के लिये सुविधाजनक है।

इनके अतिरिक्त सामाजिक परिवेश के आधार पर कुछ अपेक्षित आचरण सिखाना भी अभिभावक की जिम्मेदारी होती है। जिस सामाजिक समूह मे बच्चा रहता है वहा आध्यात्मिक स्तर के सम्मेलनों मे कैसा आचरण हो ? उदाहरण के लिए घर मे कथा हो रही हो या दूसरे के घर की कथा मे निमंत्रित होकर बच्चा गया है तो किस प्रकार श्रद्धापूर्ण ढंग से शांति से बैठना चाहिए या किसी दूसरे धर्माव-लम्बी मित्र के यहा बच्चा गया है तो किस प्रकार व्यवहार करे, बातचीत करे आदि पर भी ध्यान देना आवश्यक है। घर के पूजा-पाठ मे सम्बन्धित रीति-रिवाजो का ज्ञान तथा रिश्तेदारों एवं सम्बन्धियों से बातचीत करने का व्यवहार, स्नेह की भावना का विकास आदि भी बच्चे के भद्र एवं शिष्ट व्यवहार को बनाने में सहायक होते है।

**सुसंस्कृत बच्चे**

यदि बच्चे के समाजीकरण की विकास प्रक्रिया में अभिभावक सजग भूमिका निभाएं तो निश्चय ही बच्चो का भावी पारिवारिक जीवन अधिक सुखमय हो सकता है। वह एक सभ्य, सुसंस्कृत एवं कर्तव्यपरायण नागरिक बन सकता है तथा पारिवारिक सम्बन्धो की कटुता एवं तनाव से बच सकता है। यही नहीं सुखद व्यवहार शारीरिक एवं मानसिक स्वास्थ्य के लिए भी लाभप्रद हो सकते है। □

पर्यावरन अध्ययन वस्तुतः शिक्षा सबधी एक इलाज (थैरेपी) है जिसमें अर्थपूर्ण अवलोकन पर वल देना नितांन आवश्यक है। यह अर्थपूर्ण अवलोकन ही शिक्षा की जान है।

# पर्यावरण-अध्ययन तथा भाषा शिक्षण

—गंगादत्त शर्मा
राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और
प्रशिक्षण परिषद, नई दिल्ली

भाषा का जीवन से और जीवन का पर्यावरण से निकट सम्बन्ध है। पर्यावरण मानव जीवन को वैविध्य प्रदान करता है। जीवन की बहुरूपता भाषा के माध्यम से ही अभिव्यक्त होती है, अत: पर्यावरण-अध्ययन वस्तुत भाषा अध्ययन ही है। आधुनिक शिक्षाविदो ने भाषा को अलग से पाठ्यक्रम का एक विषय बना कर गणित, विज्ञान, इतिहास, भूगोल आदि के शिक्षण को भाषा शिक्षण से पृथक कर दिया है, अत पर्यावरण-अध्ययन के द्वारा विभिन्न विषयो के शिक्षण की बात चल निकली है। पर्यावरण-अध्ययन के अन्तर्गत वस्तुतः भाषा सहित सभी विषयों का शिक्षण आ जाता है।

## पर्यावरण की परिभाषा

पर्यावरण क्या है? दृश्य जगत—धरती और समुद्र का जीव-जगत, पदार्थ जगत, वनस्पति जगत और आकाश के गृह-पिण्ड तथा वायुमण्डल आदि ही तो पर्यावरण है। कुछ हमारी दृष्टि के सामने है और कुछ उससे परे। जो सामने है उसे हम देख सकते है और जो परे है उसके बारे में सुन और पढकर उससे परिचित हो सकते है। इस पर्यावरण का हमारे जीवन पर बड़ा प्रभाव पडता है। अतः इससे जितना निकट परिचय प्राप्त कर लिया जाए उतना ही हमारे लिए लाभदायक है। इससे परिचय प्राप्त करने के लिए अर्थपूर्ण अवलोकन तथा सूक्ष्म-निरीक्षण की

अत्यन्त आवश्यकता है। इसके बिना हम पर्यावरण को केवल देख ही सकते है, उससे परिचित नहीं हो सकते, उसमे तादात्म्य स्थापित नही कर सकते और तादात्म्य के बिना व्यक्ति और प्रकृति एक दूसरे से असंपृक्त या अछूते रह जाते हैं, जैसा कि प्रकृति के साधनों के दोहन के फलस्वरूप विकासशील देशो में हो रहा है। विकासशील देश के किसी महानगर का बच्चा इसी कारण धीरे-धीरे प्रकृति-दर्शन के आनन्द से वंचित होता जा रहा है। उसके जीवन की सहजता नष्ट हो रही है और उसे एक प्रकार की कृत्रिमता ने घेर लिया है।

## महानगरीय बालक

परन्तु भारत मे अभी यह स्थिति नही आई है। महानगरीय बालक अवश्य प्रकृति से दूर होता जा रहा है। उसे आटे का तो पता है लेकिन यह किससे प्राप्त होता है, कैसे प्राप्त होता है, इस बात का ज्ञान कम ही बालकों को है। आटे-आटे में क्या अन्तर होता है इस बात, का पता बालकों को नही है। इसी विडम्बना ने पर्यावरण के अध्ययन की आवश्यकता को बल दिया है।

पर्यावरण-अध्ययन वस्तुत: शिक्षा सम्बन्धी एक इलाज 'थैरेपी' है, जिसमें अर्थपूर्ण अवलोकन पर बल देना नितान्त आवश्यक है, यह अर्थपूर्ण अवलोकन ही शिक्षा की जान है। इसी से बालक का भाषा-ज्ञान विकसित होता है और विकसित भाषा-ज्ञान द्वारा ही उसका जीवन भी विकसित होगा।

दृश्य जगत—धरती और समुद्र का जीव जगत, वनस्पति जगत और आकाश के ग्रह पिंड तथा वायुमडल आदि पर्यावरण की श्रेणी मे रखे जा सकते हे।

अर्थपूर्ण अवलोकन से भाषा-ज्ञान कैसे विकसित हो सकता है? आइये इस प्रश्न का उत्तर खोजें। इस सम्बन्ध में सबसे पहले विचारणीय यह है कि भाषा क्या है? भाषा वस्तुत: नाम है––पदार्थो का नाम। भाषा गुण भी है–– पदार्थो को प्रकृति। भाषा क्रिया भी है–– जीवनगत नाना व्यवहारों-व्यापारों की कर्म में परिणति। अत: बालक जितनी निकटता, ललक और बारीकी से आसपास बिखरे दृश्य का अवलोकन करेगा, उतना ही अधिक उसके अन्दर उसका भाषा-ज्ञान विकसित होगा। यही नही विकसित भाषा-ज्ञान के माध्यम से वह दृश्य जगत के भी अधिक से अधिक निकट आएगा।

## आकर्षण

मान लीजिए बालक खेल मे इधर-उधर पडी चीजों को इकठ्ठा कर रहा है। जिनमे एक काच की गोली है, एक कौडी है, एक सिगरेट की सफेद पन्नी है, एक शीतल पेय की बोतल का ढक्कन है। अमूमन बालक ऐसी ही चीजों को इकठ्ठा कर जेब में भर लेते है। ऐसा वे क्यों करते हैं? निस्सन्देह इन पदार्थों का रूप, रग उन्हें आकर्षित करता है। आपके लिए ये व्यर्थ हैं पर उनके लिए बहुमूल्य है। अब इन्ही के माध्यम से आप उन्हे भाषा सिखा सकते है यथा––

यह क्या है ?

यह गोली या कंचा है, यह ढिबरी है, यह सिगरेट की पन्नी है, यह कांच है, यह माचिस की




डिब्बी है आदि उत्तरो से वह विभेदीकरण और ध्वनियों का उच्चारण सीख रहा है जिससे उसकी पहचान और पक्की हो रही है ।

**रूप-रंग**

अमुक वस्तु कैसी है ?

यह गोल है, यह चौरस है, यह पतली है, यह मोटी है, यह हल्की है, यह भारी है। यह सफेद है, यह चिकनी है, यह पीली है, यह खुर-दरी है, यह महगी है, यह सस्ती है आदि। इस



प्रकार के उत्तरों से वह वस्तुओं के गुण से परिचय प्राप्त करता है । पदार्थों के गुण-दोष का ज्ञान उसके जीवन में बहुत उपयोगी सिद्ध हो सकता है। इससे वह एक पदार्थ की दूसरे से तुलना करना सीखता है और तुलना के विभिन्न आयामों, आकृति, भार, रंग, मूल्य आदि से भी परिचित हो जाता है। विभिन्न वस्तुओं के विभिन्न गुणों के माध्यम से वह विपरीत गुणों से भी परिचित हो जाता है ।

**उपयोग**

कौन सी वस्तु किस काम आती है, इसका ज्ञान बालक के लिए बहुत आवश्यक है। अतः प्रत्येक वस्तु की उपयोगिता के संबंध में उससे प्रश्न किए जा सकते हैं तथा उसे उनके उत्तर भी बताए जा सकते हैं। इससे वह वस्तुओं के क्रिया-व्यापार से भी परिचित होगा ।

विभिन्न वस्तुओं के माध्यम से बालक के शब्द-भण्डार तथा वाक्य-ज्ञान को विकसित किया जा सकता है। उदाहरण के लिए एक कंघा, एक फूल और एक कलम लेकर बालक से पूछें कि अमुक कौन सी वस्तु है और किस काम आती है ? अथवा वह कौन सी चीज है जिसे हम सूंघते है, माला बनाते हैं और बालों में भी लगाते हैं अथवा वह कौन सी चीज है जिसके नाम के शुरू में क की आवाज और आखिर में ल की आवाज आती है ? अथवा कंघा किस पदार्थ से बनता है, कहां मिलता है और कितने पैसों में मिलता है ? इसमें एक ओर बारीक और दूसरी ओर छिदरे दांत क्यों है ?

**क्रिया-कलाप**

पर्यावरण अध्ययन के लिए बालकों को कुछ क्रिया-कलापों में व्यस्त रखना आवश्यक है। बालकों को टोलियों में बांट दें। एक टोली से

कहें कि तुम लोग तरह-तरह के पत्ते इकट्ठे करो, दूसरी से कहे कि तुम लोग चिड़ियों को देखो, तीसरी से कहे कि तुम खेतों का चक्कर लगाकर देखो कि कौन क्या कर रहा है। फलस्वरूप बालक पत्तियां इकठ्ठी करते है, उनका वर्गीकरण करते हैं, उनके पेड़ों के बारे में मालूम करते है। आकृति के लिहाज से उनमें विभेदीकरण करते हैं। ये सारी क्रियाए बालक के भाषा-ज्ञान को पुष्ट करती है। इसी प्रकार अन्य क्रिया-कलापों से उनकी जानकारी का क्षेत्र और तत्सम्बन्धी भाषा-ज्ञान भी बढता है।

आइए, कक्षा एक के बालकों को सब्जो-मण्डी ले चलें, यदि यह सम्भव नहीं है तो उनसे सब्जियों और फलों के नाम बताने को कहें। फलों में वे अनार, अमरूद, सेव, आम, केला, संतरा, नाशपाती, आड़ू, लीची, जामुन आदि और सब्जियों में गाजर, मूली, आलू, पालक, मैंथी, धनिया, टमाटर, मटर, फली, अदरक, मिर्च आदि के नाम गिनाते हैं। आप इनके माध्यम से प्रत्येक नाम के शुरू और आखिर की ध्वनियां सिखा सकते हैं। निर्दिष्ट संकेत देकर किसी फल या सब्जी का नाम पूछ सकते हैं, जैसे वह फल बताओ जो गोल-गोल व काला होता है तथा आमतौर से बरसात के दिनों में मिलता है और जिसके शुरू में जा की आवाज आती है अथवा उस सब्जी का नाम बताओ जो जाड़ों में मिलती है, उसके नाम में दो अक्षर हैं, आखिर में 'ली' आता है। उसका रंग सफेद और आकृति लम्बी होती है। इस क्रिया में बालक सुनकर समझ रहे हैं और आपके वर्णन में और निर्दिष्ट वस्तु में सह-सम्बन्ध स्थापित करने की कोशिश कर रहे हैं। वे अनुमान भी लगा रहे है और एक निश्चय पर भी पहुच रहे हैं। यह सब भाषा-ज्ञान में सहायक अर्थबोध की कुशलताएं है। इस क्रिया के उपरान्त आप उनको भाषा की वर्णमाला की ध्वनियों से भलीभांति परिचित करा सकते है अथवा यदि आपने ध्वनियां सिखा दी है तो उन्हे पक्का करा सकते हैं।



इस विषय में एक उदाहरण देना चाहूंगा। मारीशस की एक पाठशाला की पांचवी कक्षा में कुछ ऐसे छात्र मिले जिन्हें वर्णमाला का कतई ज्ञान न था उन्हें मन्द-बुद्धि की संज्ञा देकर पिछली पक्ति में बैठा दिया जाता था तथा वे क्लास-दर-क्लास पिछड़े बालकों में शुमार होते रहते थे। भोजपुरी-भाषी होने के कारण वे हिन्दी





बखूबी बोल और समझ लेते थे। मैने उनमें आत्म-विश्वास जगाने के लिए कहा––देखो भाई, हम भारत से आए हैं, हमें पता नही है कि यहां बाजार में क्या-क्या सब्जी मिलती है। आप हमें कुछ सब्जियों के नाम बताओ। एक ने उत्साहित होकर कहा––बाजार में आलू है, परमल है, कटहल है, अदरक है, धनिया है, मटर है, मूली है, शलगम है, कुकंवर (खीरा) है, सलादपत्ता है, सुसू है, पंपगाई है, तमारिन आदि है। मैं उसे श्यामपट्ट पर लिखता गया। फिर मैं एक-एक नाम पढ़कर प्रत्येक नाम की प्रारम्भिक ध्वनि निकलवा कर उनके लिखित रूप को अलग से लिखता गया। मेरी प्रसन्नता का ठिकाना न रहा जबकि उन्होंने मुझे प्रत्येक ढंग से अ, आ, प, स, क, म, फ, प, स, त को पहचान कर बता दिया। चार दिन के प्रयत्न से ही उन बालकों को वर्णमाला का परिपक्व ज्ञान हो गया। शेष बालकों को भी इस क्रिया से लाभ हुआ। सबसे अधिक सन्तोषजनक बात तो यह थी कि बालकों ने खेल-खेल में ही यह सब कुछ सीख लिया।

## मुखर अभिव्यक्ति

यह तो भाषा में प्रारम्भिक ज्ञान की बात रही। किसी भी क्रिया-कलाप के माध्यम से आप बालकों की अभिव्यक्ति को मुखर कर सकते है। उदाहरण के लिए कहे कि रविवार के दिन किसी पार्क में जाकर ध्यान से देखो कि कहां क्या होता है। अथवा अपने ग्वाले से मालूम करो कि उसके पास कितनी गायें और भैंसें हैं तथा दूध के कारोबार में उसे क्या नफा-नुकसान होता है। अथवा अपने नये पड़ौसी से मुलाकात करके मालूम करो कि वे लोग कहां से आए है, उनके कितने बच्चे हैं, वे कहां क्या काम करते हैं तथा उन्हें किसी बात की आवश्यकता तो नहीं है। मेरी दृढ़ मान्यता है कि घिसे-पिटे निबन्धों को लिखवाने के स्थान पर बालकों को ऐसे क्रिया-कलाप सुझाए जाएं जो उनके परिवेश से और उनके जीवन से प्रत्यक्षतः संबंधित हो तथा जिनका अपने शब्दों में वर्णन कर सकना उनके लिए सुगम हो।

## सार्थक शिक्षण

पर्यावरण अध्ययन के लिए जो क्रिया-कलाप आप सुझाएं उनमें से प्रत्येक के माध्यम से भाषा-शिक्षण सम्भव है। ऐसा शिक्षण चिरस्थायी और सार्थक भी होगा। इसका कारण यह है कि क्रिया-कलापों में पदार्थ, उनके गुण, उनका उपयोग तथा उनसे संबंधित कार्य-व्यापार सम्मिलित हैं। अतः वार्तालाप और मौखिक अथवा लिखित अभिव्यक्ति द्वारा भाषा का विकास बहुत ही स्वाभाविक और सहज तरीके से किया जा सकता है परन्तु इसका यह अर्थ नही कि इससे पाठ्यपुस्तक अथवा अभ्यास पुस्तिका की आवश्यकता नहीं रह जाती। पाठ्य-सामग्री तो आवश्यक है ही, इस प्रयास से तो पाठ्य-सामग्री द्वारा प्रदत्त ज्ञान संपुष्ट और संबंधित होता है। वस्तुतः यह पद्धति औपचारिक शिक्षण की पूरक है और इस दृष्टि से पर्यावरण अध्ययन किसी विषय विशेष का शिक्षण न होकर विभिन्न विषयों के शिक्षण की एक तकनीक सिद्ध होता जाता है। भाषा-शिक्षण में यह तकनीक बहुत कारगर सिद्ध हो सकती है, इसमें कोई सदेह नहीं।

□



बच्चों का अनुभव ससार या उनका परिवेश बातचीत के द्वारा ही अभिव्यक्त होता है। हम बडों को एक ऐसे परिवेश का निर्माण करना चाहिए, जिसमे बच्चे प्रश्न पूछ सकें, अपने अनुभवो को अभिव्यक्त कर सकें।

# साहित्य और शिशुओं का अनुभव संसार

—मार्गरेट वर्मा

शिशु जिस क्षण इस धरती पर आता है उसमें उसी क्षण से संप्रेषण की क्रिया शुरू हो जाती है। भाषा-विकास की दृष्टि से शिशु के लिए जन्म से छह वर्ष तक की आयु को महत्वपूर्ण समझा गया है। श्रवण, कथन, लेखन और पठन— यह सारी क्रियाए भाषा-विकास की दृष्टि से महत्वपूर्ण है। ये सारे अनुभव एक दूसरे से जुड़े हुए भी है। शिशु इन सारी क्रियाओं का एक साथ अनुभव करता है। किशोरों को भाषा सुनने और उसे अभिव्यक्त करने के लिए असंख्य अवसर मिलने चाहिए तभी वे अपने श्रवण— अनुभवों को स्वत अभिव्यक्त करेगे। शर्त यह है कि, उन्होने कुछ अच्छी बातचीत सुनी हो, उनके प्रश्नो का उन्हें सही जवाव मिला हो, उन्होंने कोई अच्छी कहानी सुनी हो अथवा उन्हे कोई खुशनुमा संगीत सुनाया गया हो।

## भाषा : एक माध्यम

स्कूल हो या घर, वच्चों की समस्त गति-विधियां स्वत: और स्वाभाविक रूप से भाषा द्वारा ही व्यक्त होती है। बच्चे जो कुछ करते है अथवा जिस परिवेश से वे जुड़े हुए होते है, उसी के बारे मे अक्सर वे बात-चीत करते हैं। वच्चों का अनुभव-संसार या उनका परिवेश बातचीत के द्वारा ही अभिव्यक्त होता है। खिलौने आदि से उलझकर कुछ सीखते समय या किसी वयस्क व्यक्ति से बातचीत करते समय उनकी स्वगतोक्ति भी भाषा द्वारा ही व्यक्त होती है। साधारणत: शिशु—जगत विचारों और भावों

से परिपूर्ण रहता है। हमे इन विचारो को व्यक्त करने के लिए उन्हे वाणी देनी है, साथ ही दूसरों को भी शिशुओं की इस मानसिकता से अवगत कराना है।

बच्चे जितने छोटे होते हे उतने ही कौतूहल से वे अपना परिवेश देखते है। छोटे बच्चो में एक ताजगी रहती है। बच्चो को बातचीत करने, सीखने एव सप्रेषण की क्रिया से रोका नही जा सकता है। हम बडों को एक ऐसे परिवेश का निर्माण करना चाहिए जिसमे बच्चे बहुत आसानी से प्रश्न पूछ सकें, अपने अनुभवों को अभिव्यक्त कर सके तथा बिना झिझक सुझाव दे सके। हम वयस्कों को ऐसे प्रयास भी करते रहना चाहिए ताकि बच्चे अपने हृदय की गहराइयों से नए सुझाव, विचार, चिन्तन और अपने स्वप्नो को अभिव्यक्त कर सके। बच्चों के हृदय में छुपी छोटी सी दुनिया उनके आचरण पर बहुत महत्वपूर्ण छाप छोड़ती है। हम वयस्को को ऐसे परिवेश का निर्माण करना चाहिए जिसमें बच्चे बेझिझक अपने अंतहीन प्रश्नों को बड़ी आसानी से हमारे सामने रख सके। साथ ही उनमें यह विश्वास भी पैदा हो कि उनके प्रश्नों और उनके अपने अनुभवों का आदर किया जाएगा।

## केन्द्रीय विधा

यह कहा जाता है कि प्रश्न एक बौद्धिक मशीन है जो जिज्ञासा की वृद्धि करती है। प्रश्न पूछे बिना सोचने की क्रिया असम्भव है। साथ ही प्रश्न पूछे बिना अतीत का अध्ययन भी नही किया जा सकता, न ही भविष्य के लिए कोई महत्वपूर्ण योजना ही बनायी जा सकती है। अतः



हमे बच्चों की बातो को अवश्य सुनना चाहिए। क्योंकि यह स्वाभाविक ही है कि बच्चे प्रश्न पूछेगे। बातचीत कुछ सीखने की एक केन्द्रीय विधि है। लेकिन ऐसी अनेक प्राथमिक शालाए है जहा बच्चों का बातचीत करना वर्जित है। वे केवल शिक्षकों के प्रश्नो का ही उत्तर दे सकते है।

बच्चो को ऐसे अनुभव चाहिए जो उन्हे सोचने के लिए बाध्य करें। उन्हें ऐसे अवसर भी चाहिए ताकि वे निस्संकोच अपने को अभिव्यक्त कर सके। उन्हें ऐसे मौके मिलने चाहिए जिससे वे अनजान को जान सके और इन जानकारियो से सतुष्ट हो सके, उनका कौतूहल भी शान्त हो और उन्हें एक आविष्कार के सुख की अनुभूति हो। अतः हमें वर्तमान की ही चिन्ता नही करनी चाहिए बल्कि ऐसी योजनाएं बनानी चाहिए जो स्थायी हो।

## जिज्ञासा की वृद्धि

मै यह महसूस करती हूं कि बचपन में शुरू के दिन बच्चों के आवेगो को संवारने के दिन होते हैं। ये आवेग सुरुचि, अनजान को जानना, सहानुभूति, दया, प्रशस्ति, प्रेम आदि के रूप में

आते है। यदि एक बार इन आवेगो को उभारा जाए तो अनजान को जानने की एक स्वाभाविक परिस्थिति बच्चों मे पैदा होती है। यह जरूरी है कि बच्चो में चिन्तन की जिज्ञासा को बढाया जाए। उनका सिर्फ चीजे गिनने या परिस्थिति-जन्य चीजों को देखने से काम नही चलेगा। अत यह प्रमाणित होता है कि बच्चो में चिन्ताए, आवेग इत्यादि उतने ही महत्वपूर्ण है जितना कि पढना। एक लम्बी अनुभव शृंखला को उजागर करते हुए बच्चों मे कौतूहल पैदा किया जाए ताकि वे भाषा और उसके चिह्नो एव संकेतो का प्रयोग शुरू करे।

बच्चों में लिखने के अनुभव के बारे में अनेक ऐसे उदाहरण है, जिनके द्वारा यह कहा जा सकता है कि बच्चे इस विधा को बड़ा कठिन समझते है। अनुसन्धान के द्वारा यह प्रमाणित किया जा चुका है कि बच्चे लिखने की क्रिया मे असुविधा महसूस करते हैं। बच्चों के लिए लेखन एक तरह से किसी काल्पनिक व्यक्ति से बातचीत करने के समान है। लेखन के लिए यह आवश्यक है कि बच्चे शब्दों द्वारा उत्पन्न ध्वनि-आकृतियों को समझे। यह सारी क्रियाए विश्लेषणात्मक है और बच्चे उन्हे करने से कतराते है। जहां तक

दो महत्वपूर्ण चीजे हमे याद रखनी चाहिए। बच्चे दबाव से नही सीखते। इसे दुर्भाग्य समझा जाना चाहिए कि बच्चो के लिए शुरू की पढने की सामग्री अनाकर्षक, अर्थहीन तथा ऐसी भाषा द्वारा प्रस्तुत की जाती है, जिसका आनन्द बच्चे नही उठा सकते।



पढने का सवाल है सभी बच्चे शुरू की अवधि में शायद न पढते हो लेकिन जन्म के बाद से भाषा से सम्बन्द्ध तो अवश्य ही हो जाते है। ऐसा समझा जाता है कि सभी बच्चे जैसे-जैसे आयु में बढते जाते है वैसे-वैसे दो आवश्यक अवयवो को आत्मसात करते जाते है, प्रथम--लिखा हुआ वाक्य अर्थपूर्ण होता है। द्वितीय--लिखा हुआ वाक्य थोडा भिन्न होता है। पढना एक अर्थपूर्ण क्रिया है। अध्ययन यह बतलाते है कि बच्चे कठिन चीजों को भी पढ लेते हैं बशर्ते उनके कौतूहल को जगाया जाए।

## अनाकर्षक सामग्री

दो महत्वपूर्ण चीजे हमें याद रखनी चाहिए। बच्चे दबाव से नही सीखते है। इसे दुर्भाग्य समझा जाना चाहिए कि बच्चों के लिए शुरू की पढने की सामग्री अनाकर्षक, अर्थहीन तथा ऐसी भाषा द्वारा प्रस्तुत की जाती है जिसका आनन्द बच्चे नही उठा सकते। साधारणत: बच्चो के लिए शुरू की यह पठन-सामग्री अर्थहीन बन जाती है, इसी वजह से बच्चों को यह आकर्षित नही कर पाती है। एक किंडरगार्टन के शिशु के बारे में सच्ची कहानी यह है कि पहले दिन वह स्कूल

से वापिस लौटा तो उसने कहा कि वह स्कूल दुबारा नही जाना चाहता है। बच्चे ने जो कारण बताए वे थे––"मै पढ नहीं सकता, मै लिख नहीं सकता, वे मुझे बाते नहीं करने देते तो स्कूल में मेरे लिए करने को कुछ नही रहा।" अगर बच्चों को बाते करने के काफी अवसर दिए जाएं तथा वे अपने विचारों और आवेगों को प्रस्तुत कर सके तो वे सदैव ही पढ़ने की ओर झुकेंगे। पढ़ना एक सतत् और निरन्तर प्रयास का परिणाम समझा जाता है जो तभी से सम्भवतः अनजाने मे ही शुरू हो जाता है जब बच्चे बहुत ही छोटे होते है।

पढने को सीखने की नीव कहा गया है। चिन्तन और विचारों को प्रखर बनाने का यह एक जरिया भी है। यह सर्व विदित है कि सभी बच्चों में पठन-पाठन की क्रिया शुरू होने से पहले ही उनमें ज्ञान, विचार और प्रयत्न पनप चुके होते है। पढ़ने की क्रिया चिन्ताओं और विचारों के बिखराव को एक आकार देती है। पढ़ना अपने आप में एक अनुभव है। पठन सिर्फ किताबों से तत्वो को उठाना नही है बल्कि पठन की क्रिया को एक जीवन्त अनुभव कहा गया है।

## साहित्यिक अनुभव

साहित्य के अनुभव बच्चों के व्यक्तित्व के विकास मे सहायक होते हैं। साहित्य के माध्यम से बच्चे, समाज, परिवार, स्कूल, सम्प्रदाय और राष्ट्र तथा विश्व मे अपनी भूमिका से अवगत होते हैं। साहित्यिक अनुभव से बच्चे लोकतांत्रिक जीवन पद्धति और प्रकृति के नियमों से भी अवगत होते है।



साहित्य केवल आवेगो या संवेदनाओं को ही नही उभारता है। यह बच्चों को मानवीय अनुभूतियो से भी परिचित कराता है। कहानी द्वारा ही बच्चे प्रेम, घृणा, खुशी, उदासी इत्यादि अनुभूतियों से अवगत होते हैं। वे अपने परिवार से भी अच्छे साहित्य के माध्यम से सम्बद्ध होते हैं और मित्रता आदि सीखते है। जब कोई बडा या वयस्क व्यक्ति बच्चे को कहानी सुनाता है तो वह यह महसूस करता है कि बच्चे कितने प्यार से और कितने ध्यान से कहानी सुन रहे है। यही एकाग्रता, प्रेम और तन्मयता साहित्य को जन्म देती है। बच्चे को केवल घर पर ही नहीं बल्कि स्कूल में भी किताबें चुपचाप नही बल्कि जोर-जोर से पढाई जानी चाहिए।

बच्चे और बच्चियों दोनों के लिए साहित्य एक विशेष आवश्यकता की पूर्ति करता है। साहित्य एक ऐसे संसार की कुंजी बच्चों के हाथ में देता है जिसे कोई भी दूसरा माध्यम नही दे सकता। यह विचारो, आवेगों, संवेदनाओं और भावनाओं का ससार है। पढ़ना और पढ़ते-पढते, लिखित सामग्री के साथ सबद्ध होते जाना एक बहुत ही आत्मीय प्रक्रिया है। किताबों मे डूबे

बच्चे दरअसल किताबो में वर्णित व्यक्तियों के साथ रहते हैं। वे उनसे किताबों के माध्यम से बाते भी करते है। हो सकता है, वर्णित लोग बच्चो के परिवार से मिलते-जुलते हों अथवा वे

साहित्य के अनुभव बच्चों के व्यक्तित्व के विकास से सहायक होते है। साहित्य के माध्यम से बच्चे समाज, परिवार, स्कूल, सम्प्रदाय और राष्ट्र तथा विश्व में अपनी भूमिका से अवगत होते है।

उनके लिए पूर्णतः अपरिचित हों जिनसे वे कभी नहीं मिले हो। फिर भी वे एकाग्र होकर किताबे पढते है। उन पुस्तकों में वर्णित स्थानों पर हो सकता है बच्चे कभी पाव भी न रख सके हो लेकिन किताबों के माध्यम से ही तो वे उन अनजान प्रदेशों की यात्रा करते है, उनसे परिचित होते है।

## प्रकृति से परिचय

साहित्य के द्वारा भूत और वर्तमान जीवन्त होकर सामने आता है। कई किताबे उन लोगो द्वारा लिखी गई होती है जो या तो आज जीवित है या कभी वर्षो पहले जीवित थे। बच्चे इस तरह



मे इस विश्व ब्रह्मांड और प्रकृति के विभिन्न रूपों से पुस्तको के माध्यम से ही परिचित होते हैं।

साहित्य के द्वारा लोकोपकारी अनुभवो की प्राप्ति बच्चो के विकास के लिए महत्वपूर्ण है। इससे बच्चों के दिल में अपनी छवि साफ उभरती है और उनका विवेक परिष्कृत होता है। साहित्य के माध्यम से बच्चो में नवजागरण और सहानुभूति पनप सकती है तथा इन अनुभवो के सहारे बच्चे काल्पनिक जगत और वास्तविक जगत–दोनो मे एक अर्थपूर्ण जीवन व्यतीत कर सकते है।



हम प्राथमिक रगों तथा द्वितीयक रगों को मिलाएं तो हमे एक ऐसे रग की प्राप्ति होती है जिसे तृतीयक रग कहा जाता है । इनसे पीताभ-हरा, नीलाभ-बैंगनी, लालाभ-बैंगनी, नीलाभ-हरा आदि रंगों की प्राप्ति होती है ।

# रंग और रंग-संयोजन

—कल्याण बनर्जी
राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद, नई दिल्ली

बच्चे अपने अनुभवों को अपने ही ढग से अभिव्यक्त करते है। वे केवल एक काली लकीर से एक पेड़ का चित्र खींच सकते है और यदि उनका जी चाहे तो उस लकीर के ऊपर हरी छाप छोड़कर भी इसे पेड़ के रूप में चिह्नित कर सकते है। वे सूर्य का चित्र एक लाल वृत्त द्वारा और रश्मियों का चित्र वृत्त के चारों ओर लकीर खीचकर बना सकते है। लेकिन कभी-कभी आपके महत्वपूर्ण सुझाव बच्चों के इन अनुभवों को और विस्तृत कर सकते हैं। अगर आप बच्चों को यह सिखाए कि किस तरह विभिन्न रगों को मिलाकर कौन-कौन से नये रग बनाए जा सकते है तो बच्चे अपने सपनों और कल्पनाओं को कागज पर और अच्छी तरह उजागर कर सकते है ।

## मुख्य रंग

महत्वपूर्ण रग तीन होते है :

१. लाल
२. नीला
३. पीला

ये तीनों रग प्राथमिक रंग हैं अर्थात अन्य रंगों को मिलाकर इन्हे नही बनाया गया है ।

किन्हीं दो प्रथमिक रंगों को मिलाकर जो रंग बनाए जाते है उन्हे द्वितीयक रंग कहा जाता है । उदाहरण के तौर पर पीला और नीला रंग मिलाकर हम हरा रग प्राप्त कर सकते हैं। नीला

और लाल रग मिलाकर हम बैंगनी रंग प्राप्त कर सकते हैं और पीले और लाल रग के मिश्रण से हमें नारंगी रंग प्राप्त हो सकता है।

हम अगर एक चरण और आगे बढ़ जाए और प्राथमिक रंगों तथा द्वितीयक रंगो को मिलाएं तो हमें एक ऐसे रंग की प्राप्ति होती है जिसे तृतीयक रंग कहा जा सकता है। इनसे पीताभ-हरा, नीलाभ-बैंगनी, लालाभ-बैंगनी, नीलाभ-हरा, पीताभ-नीलाभ, लालाभ-नारंगी आदि रंगों की प्राप्ति हो सकती है।

## सही प्रयोग

सफेद और काले दो ऐसे रंग है जो किसी भी कलाकार के पास रहते है। इन रंगों के सही इस्तेमाल से कोई भी कलाकार अनेक किस्म के रंगों का निर्माण कर सकता है। किसी प्राथमिक, द्वितीयक तथा तृतीयक रंगो में थोड़ा सफेद अथवा काला रंग मिलाने से कोई भी कलाकार अनेक रंग एवं उनकी छटाओं को प्राप्त कर सकता है।

हमने पहले ही यह कहा है कि किन्हीं दो रंगों को ही आंशिक रूप में मिलाया जाना चाहिए। नीचे दी गई तालिका में उन अंशों को दर्शाया गया है। इनकी मदद से हमे द्वितीयक और तृतीयक रगो की प्राप्ति हो सकती है।




रग चक्र

1. पीला 2. पीताभ नारंगी 3. नारगी 4. लालाभ नारंगी 5. लाल 6. लालाभ बैंगनी 7. बैगनी 8. नीलाभ बैंगनी 9. नीला 10. नीलाभ हरा 11. हरा 12. पीताभ हरा

| | | |
|---|---|---|
| १. पीला + नीला = हरा | | द्वितीयक रंग |
| २. पीला + लाल = नारगी | | |
| ३. लाल + नीला = बैंगनी | | |
| ४. हरा + पीला = पीताभ हरा | | तृतीयक रंग |
| ५. हरा + नीला = नीलाभ हरा | | |
| ६. नारगी + लाल = लालाभ नारंगी | | |
| ७. नारगी + पीला = पीताभ नारंगी | | |
| ८ बैंगनी + लाल = लालाभ बैंगनी | | |
| ९. बैंगनी + नीला = नीलाभ बैंगनी | | |

## रंगों का सम्मिश्रण

हमारे पास इतने सारे रंग और उनकी छटाए हैं कि किसी कलर-डिजाइन में सबसे सुगम और श्रेष्ठ रग का प्रयोग करने के लिए हमें सोचना पड़ता है। दरअसल रगो के सम्मिश्रण के लिए कोई लिखित नियम नही है। कलाकार कोई भी रंग और उसका सम्मिश्रण इस्तेमाल कर सकता है, बशर्ते रंगों की वह छटा आखों को भाए। "कन्ट्रास्ट-डिजाइन" साधारणत' आकर्षक लगता है। एक नपा-तुला रगों का वैषम्य अत्यधिक चमकीलापन प्रस्तुत कर सकता है। किसी डिजाइन में कुछ आकर्षण पाने के लिए हमे ऐसे रंगों का इस्तेमाल करना चाहिए जो रग-चक्र में एक दूसरे के विपरीत हों। ऐसे सम्मिश्रण एक दूसरे के पूरक समझे जाते हैं। उदाहरण के तौर पर लाल और हरे का सम्मिश्रण अथवा नीले और लाल का सम्मिश्रण अथवा बैंगनी और पीले का सम्मिश्रण हमें एक पूरक-रग सम्मिश्रण देते हैं। साधारणतः किसी पूरक-रग सम्मिश्रण में तीन




पूरक रंग सम्मिश्रण
1. लाल 2. हरा

प्राथमिक रगों का इस्तेमाल किया जाता है। उदाहरण के तौर पर एक पूरक सम्मिश्रण में हमने लाल और हरे रंग का इस्तेमाल किया। अब अगर हम हरे रग को इसके मूल रगों मे विभाजित करे तो हमे दो प्राथमिक रग, पीला और नीला मिलेगे। अत. यह सम्मिश्रण तीन प्राथमिक रंगों का समिश्रण है परन्तु इन में से दो रग इसके द्वितीयक रग के रूप में हैं और एक अपने मूल प्राथमिक रंग के रूप में है।




आंशिक पूरक सम्मिश्रण
1. लाल 2. नीलाभ हरा 3. पीताभ हरा।

अगर हम किसी एक रंग को किन्हीं दो रंगों से मिलाते हैं जो पूरक रंग-चक्र के किसी किनारे स्थित हैं तो हमें आंशिक-पूरक-रग-सम्मिश्रण की प्राप्ति होगी। उदाहरण के तौर पर किसी डिजाइन में अगर हम नीलाभ-हरे तथा पीताभ-हरे को लाल रंग से मिलाए तो एक आशिक पूरक रंग सम्मिश्रण की प्राप्ति होती है। रंग चक्र को देखकर अन्य रंग सम्मिश्रण भी प्राप्त किए जा सकते हैं।

## समरूप रंग सम्मिश्रण

रग चक्र देखकर हम दो अथवा तीन रगो के सम्मिश्रण से साधारण किन्तु आकर्षक रग सम्मिश्रण बना सकते है। ऐसे सम्मिश्रणो को समरूप रग सम्मिश्रण कहा जाता है। किसी एक डिजाइन में नारंगी, लालाभ-नारंगी और लाल रग मिलाकर एक समरूप रग सम्मिश्रण बनाया जा सकता है। ऐसे सम्मिश्रण एक प्राथमिक, एक द्वितीयक और एक तृतीयक रग मिलाकर भी प्राप्त किए जा सकते है।

किसी डिजाइन मे केवल एक रंग के प्रयोग से प्राप्त वर्णसगति को "मोनोक्रोमैटिक हार्मोना" कहा जा सकता है। ऐसे डिजाइन मे एक शुद्ध रग को उसके गहरे और हल्के शेड्स के साथ इस तरह मिलाते है कि इसके विभिन्न अशो मे चमकीलापन आ सके। उदाहरण के तौर पर लाल और हल्के-लाल (गुलाबी) तथा गहरे लाल (भूरे) रगो के सम्मिश्रण से इस वर्ण-सगति की प्राप्ति हो सकती है।

कुछ लोग रंगो की अभिव्यक्ति तरग के साथ करते है, कुछ लोग समझते है कि यह किसी वस्तु को अवशोषित तथा परिवर्तित करने की क्षमता का परिणाम है। कुछ ऐसा भी सोचते है कि रग केवल प्रकृति की ही देन है। जो लाल रग हम देखते हैं अर्थात् सूर्य से जिन रगो की प्राप्ति होती है वे है––लाल, गुलाबी, पीला, हरा, नीला, बैगनी आदि। सूर्य से प्राप्त इन रगों में ४०० से ६०० "मिली-माइक्रास" तरंग है। एक पत्ता इसलिए हरा दिखता है क्योंकि यह हरे रग के अलावा बाकी सभी रगों को शोषित करता है।




दोहरा आंशिक पूरक रंग सम्मिश्रण

1. पीला 2 पीताभ हरा
3. बैगनी 4. लालाभ बैगनी




समरूप रग सम्मिश्रण

कोई भी अन्य वस्तु लाल इसीलिए दिखती है क्योंकि यह अन्य सभी रंगो को सोख लेती है और केवल लाल रग को परावर्तित करती है ।

## प्रकृति और रंग

सूर्य, आकाश, समुद्र, पेड़, अग्नि तथा प्रकृति द्वारा प्रस्तुत अन्य रंगों को सावधानी पूर्वक देखने पर रगों के प्रति हमारे ज्ञान की वृद्धि होती है । कोई भी व्यक्ति यह कल्पना नहीं कर सकता है कि आग का रग नीला हो सकता है । आग का रंग तो लाल होना ही है । इस तरह हमारे मन में यह भावना घर कर जाती है कि लाल उष्ण रंग का प्रतीक है । ठीक उसी तरह शीतल हरे पत्ते और नीला सागर हममें यह प्रतीति छोड़ता है कि हरा और नीला रग शीतलता का प्रतीक है ।

साधारणत : चमकीले रग जैसे लाल, पीला, गुलाबी आदि उष्ण रग के प्रतीक के रूप में समझे जाते है। गहरे रग जैसे नीला, हरा, नीलाभ-हरा आदि शीतल रग के प्रतीक के रूप मे समझे जाते है । किसी डिजाइन मे लाल रंग साहस का प्रतीक है, काला उदासी का और पीला चमकीले दिनो के रूप में माना जाता है ।

रगों के सही प्रयोग से किसी भी डिजाइन को जीवन्त बनाया जा सकता है। यह कलाकार की कल्पना-शक्ति और रगों को समझने की क्षमता पर निर्भर करता है । रगो को समझने का सबसे अच्छा तरीका यह है कि हम प्रकृति द्वारा दिए गए रगों की नैसर्गिक शोभा को ध्यान-पूर्वक देखें, जांचें और परखें ।



# पिआजे--प्राथमिक शिक्षा के संदर्भ में

आनन्द बिहारी सक्सेना
क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय
भोपाल (म० प्र)

बच्चे के मानसिक विकास के सम्बन्ध में जो जानकारी पिआजे और उनके सहकर्मियों के शोधकार्य से मिली है वह बहुत महत्त्वपूर्ण है। प्राथमिक शिक्षा को सुधारने में इस ज्ञान का अधिक से अधिक उपयोग करने की आवश्यकता है। इस लेख का उद्देश्य मोटे तौर पर पिआजे के कार्य से प्राथमिक शिक्षकों को परिचित कराना और यह जानकारी देना है कि इस ज्ञान का शिक्षण मे किस तरह उपयोग किया जाए।

## मानसिक संरचनाएं

मानसिक विकास कुछ खास तरह की मानसिक रचनाओ के माध्यम से होता है। यह रचनाए रासायनिक या तांत्रिका के स्तर पर किस तरह की है इसकी जानकारी तो अभी तक नहीं है लेकिन इनकी उपस्थिति बच्चे के व्यवहार के माध्यम से जानी जाती है। समान्यत: ये किसी उत्तेजना की एक निश्चित प्रतिक्रिया के रूप में हो सकती हैं जैसेकिसी बच्चे का अपनी मां को देखकर, रोना बन्द कर देना। साधारणत: यह रचनाए काफी जटिल होती हैं और इनमें अनेक कार्य शामिल होते है। व्यवहार के स्तर पर इन मानसिक रचनाओं का विकास बच्चे के जन्म से उसके अनुभवों और शारीरिक विकास के आधार पर होता है। जन्म के समय थोड़ी-सी रचनाए उपस्थित होती है। धीरे-धीरे इनका विकास होता है। एक ही रचना अनेक कार्यों को सम्पन्न करने में भी उपयोगी हो सकती है, जैसे कि पकड़ने से सम्बन्धित रचना–खिलौने, बोतल, कपडा, स्तन, उंगली इत्यादि पकड़ने के काम आती है। इस रूप में रचनाए 'सचल' होती हैं।

## मानसिक संरचनाओं का विकास

नवजात शिशु में बहुत कम मानसिक रचनाएं होती है। जब तक कि अन्य अनेक रच-

समाचार मिला है कि 16 सितम्बर, 1980 को महान् मनोवज्ञानिक ज्यां पियाजे का निधन जेनेवा मे हो गया है। वे 84 वर्ष के थे, उन्होंने बाल मनोविज्ञान पर अनेक पुस्तके लिखी है।

नाओं का विकास नहीं हो जाता, उनसे संबधित कार्य वच्चा नहीं कर सकता। मानसिक रचनाओं का विकास एक प्रगतिशील प्रक्रिया है जो कि बच्चे और उसके वातावरण की परस्पर क्रिया के कारण होती है। रचनाओं के विकास मे मुख्य रूप से निम्न चार तथ्य काम करते है–

१. तंत्रिका तत्र की परिपक्वता
२ वातावरण से अनुभव
३. सामाजिक सम्प्रेषण
४. आत्मविनिमय

इनमें से तत्रिका तत्र की परिपक्वता उम्र के साथ विकसित होती हे। उदाहरण के तौर पर चार महीने के बच्चे मे इतनी परिपक्वता नही होती है कि वह हाथ-पैरों पर पूर्ण नियन्त्रण रख कर चल सके। चल सकना एक खास परिपक्वता ग्रहण कर सकने के वाद ही हो सकता है। इसी तरह से अनेक क्रियाओ जैसे बोलना, बैठना, निशाना लगाना इत्यादि के लिए निम्नतम परिपक्वता आवश्यक है जिससे पहले बच्चे द्वारा यह क्रियाए करना सभव नही है। बच्चा दो तरीके से अनुभव ग्रहण करता है, वातावरण में उपस्थित पदार्थो के ऊपर क्रिया करके और दूसरे समाज के कार्यकलापों में भाग लेकर। पहली श्रेणी में खिलौने, पत्थर, ककड, गिलास, चम्मच इत्यादि के साथ छेडछाड, उनकी उठापटक और खेल आदि शामिल है। दूसरी श्रेणी मे बच्चो द्वारा दूसरे बच्चो के साथ खेलने-कूदने व अन्य कार्य करने में प्राप्त अनुभव आते है। इन्ही क्रियाओं से उसे जानकारी मिलती है कि दूसरो का दृष्टिकोण, अनुभव उससे भिन्न भी हो सकता है। इससे उसे सतुलित ढग मे सोचने में सहायता मिलती है।

बच्चे के विकासमें सहायता करने वाली सबसे महत्वपूर्ण चीज आत्म-विनिमय है। यही मानसिक रचनाओके पुनर्निर्माण, सशोधन और अधिक जटिल एव शक्तिशाली वनाने मे सहायता करती है। मानसिक विकासके प्रारम्भिक चरणों मे बच्चे की मूर्त चीजो से परस्पर क्रिया अत्यन्त आवश्यक



ह। परस्पर क्रिया के अन्तर्गत दो तरह के अनुभव होते है। एक तो वे जो कि उसके मानसिक विकास के अनुसार सुग्राही होते है। ऐसे अनुभव उसका व्यवहार पूर्वनियोजित ढग से नियत्रित करते है। दूसरे अनुभव वे होते है जो कि वर्तमान मानसिक विकास की अवस्था में सुचारु रूप से ग्रहण नही किए जा सकते है। ऐसे अनुभव मानसिक रचनाओं को इसके अनुसार रूपान्तरित करते है। उपस्थित मानसिक रचना की सीमाओं के अन्तर्गत बच्चा इन्हें ग्रहण करता है और ये मानसिक रचना को भी रूपान्तरित करते है। नयी रचना पहले से अधिक जटिल और सक्षम होती है। इस तरह की रचनाओं के सुधरने की प्रक्रिया मानसिक विकास के जारी रहने तक चलती है।

## मानसिक विकास की अवस्थाएं

मानसिक विकास जन्म से शुरू होने वाली क्रिया है। पिआजे के अनुसार इसको चार चरणो में बांटा जा सकता है :

१. सवेदनात्मक-पेशीय अवस्था ०-२ वर्ष

२. पूर्व संक्रियात्मक अवस्था २-७ वर्ष

३. मूर्त सक्रियात्मक अवस्था ७-११ वर्ष

४. आकारिक सक्रियात्मक अवस्था ११-१५ वर्ष

प्रत्येक अवस्था के लिए जो उम्र यहां पर लिखी गई है वह अन्दाजन है और उसे लचीले तौर पर लेना चाहिए। लेकिन अवस्था का क्रम एक न वदलने वाला क्रम है और प्रत्येक बच्चे को इन्ही अवस्थाओं मे से और इसी क्रम से गुजरना पड़ता है। जैसा कि बादके शोधकार्यो से पता लगा है कि इन अवस्थाओं का विकास कुछ सीमा तक तेज या धीमा भी हो सकता है। इन अवस्थाओं के मुख्य गुण और इनमें बच्चे द्वारा कर सकने वाली क्रियाओं को तालिका में दर्शाया गया है।

## संवेदनात्मक-पेशीय अवस्था

इस अवस्था में मुख्य रूप से तीन चीजें विकसित होती है। इस अवस्था तक बच्चा अपने हाथ-पैरो और अन्य अंगों पर अच्छा नियन्त्रण पाने लगता है। दूसरे, वह यह ज्ञान अर्जित



करता है कि उसके चारों ओर जो चीजे है उनका अस्तित्व स्थायी है। तीसरे वह उद्देश्यपूर्ण कार्यवाही करना शुरू कर देता है, जैसे कि उसका खिलौना तकिये या चादर के नीचे छुपा देने पर वह चादर को हटा कर देखता है और ढूढ़ने का प्रयत्न करता है।

**पूर्व संक्रियात्मक अवस्था**

यह मानसिक विकास का दूसरा चरण है और मुख्य रूप से मूर्त संक्रियात्मक अवस्था और संवेदनात्मक-पेशीय अवस्था के बीच का सक्रमण-कालींन समय है। इसमे मानसिक संतुलन का अभाव रहता है और आसानी से बच्चा अपनी ही बात के विरोध में दूसरे तर्क दे देता है। वह इस अवस्था में अर्धतार्किक या पूर्वतार्किक स्थिति से गुजर रहा होता है। इस समय अगर उसके सामने दो समान संख्या वाले सिक्कों की कतारे बनायी जाए और जानबूझकर सिक्कों के बीच का स्थान बढाकर एक को लम्बा कर दिया जाए तो वह लम्बी कतार मे अधिक सिक्के बताएगा। अगर उसके सामने ही इस कतार को दूसरी कतार से छोटा कर दिया जाए तो अब इसमें कम सिक्के बताएगा। सिक्कों की सख्या बीच की दूरी बदलने पर वही रहती है यह तर्क वह ग्रहण नही कर पाता है। सख्याओं का सरक्षण वह बाद में अनुभव के द्वारा सीखता है। विभिन्न सरक्षण वह अलग-अलग उम्र में अर्जित करता है। यथा--

| | |
|---|---|
| लम्बाई | ६-७ वर्ष |
| संख्या | ६-७ वर्ष |
| क्षेत्रफल | ७-८ वर्ष |
| द्रव | ७८ वर्ष |
| संहति | ७-८ वर्ष |
| भार | ७-८ वर्ष |
| आयतन | ११-१२ वर्ष |

यहां भी विभिन्न संरक्षणों को सीखने का क्रम लगभग यही रहता है। हालांकि उम्र में कुछ परिवर्तन हो सकता है।



**मूर्त संक्रियात्मक अवस्था**

इस समय में विचार अधिक तार्किक और स्थायी हो जाते हैं। समय, स्थान और सख्या की धारणा बन चुकी होती है और वह चीजों को इनके अनुसार क्रमबद्ध कर सकता है, फिर भी वह तर्क को अमूर्त चीजों पर नहीं लगा सकता है। उसके सोचने की क्रिया मूर्त चीजों के प्रतिबोधन पर आधारित रहती है। एक चल राशि को नियन्त्रित करके दूसरी राशियों से सम्बन्ध जानना उसे अभी नहीं आता है।

**आकारिक संक्रियात्मक अवस्था**

यह समय किशोर अवस्था की प्रथमावस्था मे शुरू होता है। इस अवस्था मे वह सम्भव और

असम्भव में अन्तर कर सकता है। आकारिक सक्रिया के विकास के कारण वह तर्कपूर्ण ढग से सोच सकता है लेकिन इसका मतलब यह नही है कि किशोर अवस्था में वह हमेशा तर्कपूर्ण ढग से ही सोचता है। अभी भी वह वैज्ञानिक अनुभवों से बहुत कुछ सीख सकता है क्योंकि उनको समझने के लिए उसके पास पर्याप्त विकसित मस्तिष्क होता है।

## प्राथमिक शिक्षा के सन्दर्भ में इसके अर्थ

पिआजे ने मानसिक विकास की अवस्थाओं के सम्बन्ध में विस्तृत शोध कर यह बताया है कि मानसिक विकास कैसे होता है। इसमें विकास किस तरह और किन अवस्थाओ से होकर होता है यह तो पता चलता है लेकिन बच्चो का शिक्षण किस तरह से होना चाहिए इसके विषय में कोई सीधी जानकारी नही मिलती। ऐसी अवस्था में विकास के सम्बन्ध में जो जानकारी है उसका उपयोग शिक्षा विधि की रूप रेखा निर्धारित करने में ही किया जा सकता है। इसमें मुख्य रूप से दो भाग हो सकते है। एक तो मानसिक विकास की अवस्था के अनुसार सुग्राही धारणाओं का पाठ्यचर्या में समावेश किया जाए। यह भाग पाठ्य-सामग्री और पाठ्यचर्या निर्धारण करने मे सहायता करेगा। दूसरे मानसिक विकास मे कौन सी परिस्थितियां सहायक हो सकती है, उसके विकास को अधिक समृद्ध कर सकती है, इसका उपयोग शिक्षण विधि और कक्षा में किए जाने वाले कार्यकलापों के निर्धारण में मदद कर सकता है।

यहा पर हम मुख्य रूप से दूसरे भाग की प्राथमिक शिक्षा के सन्दर्भ मे चर्चा करेंगे। प्राथमिक शिक्षा में बच्चों की उम्र ३ वर्ष से ११ वर्ष के बीच मे रहती है। यह अवस्था मुख्य रूप से मूर्तसंक्रियात्मक होती है। इसलिए हम भी उन्ही बातो की चर्चा करेंगे जो कि इस अवस्था मे महत्वपूर्ण होती है। मुख्य रूप से निम्नलिखित बातें इसके अन्तर्गत आती है

## सीखने का मुख्य साधन क्रियाएं

पिआजे के अनुसार भौतिक और मानसिक क्रियाए दोनो ही मानसिक विकास के लिए आवश्यक है। बच्चे का संज्ञानात्मक विकास दूसरे से वार्तालाप करने या वार्ता सुनने से नहीं होता है। वास्तविक विकास के लिए उसे स्वय क्रियाएं करने की आवश्यकता होती है। उदाहरण के तौर पर सिर्फ बाते करके उसे यह समझाया नही जा सकता कि ठोस पदार्थो की आकृति बदलती नही है जबकि द्रव और गैस की आकृति, जिस बरतन में रखा है उस पर निर्भर करती है तथा द्रव का आयतन स्थिर रहता है जबकि गैस जितना भी आयतन उपलब्ध हो घेर लेती है। सिर्फ बात करने से निश्चित प्रश्नो के रटे-रटाए उत्तर देना सम्भव है लेकिन प्रश्नो को थोड़ा सा बदल देने पर वह चकरा जाता है। धारणाओं को ठीक तरह से ग्रहण करने के लिए आवश्यक है कि वह अनेक ठोस, द्रव, गैस पदार्थो को छूकर, उन पर तरह-तरह की प्रक्रियाएं करके देखे और परिणामों पर पहुंचे। हम शिक्षक के तौर पर उसको केवल ऐसी परिस्थितियां प्रदान कर सकते हैं जहां यह करना सम्भव हो लेकिन सीधे परिणामों को बताकर विकास में मदद नही कर सकते।

### आदान-प्रदान के माध्यम से सीखना

पूर्व सक्रियात्मक अवस्था का एक मुख्य लक्षण यह है कि इस अवस्था में बच्चा आत्मकेन्द्रित ढंग से सोचता है। वह दूसरे दृष्टिकोण को नहीं समझ सकता। उसके अनुसार जो वह कहता है वही सही होता है और इसके अलावा दूसरा दृष्टिकोण हो ही नही सकता। सामाजिक क्रियाएं उसको दूसरों से परस्पर-क्रिया का अवसर देती हैं जो कि उसके सोचने के ढंग मे आवश्यक विकास लाती है। इसलिए बच्चे के समुचित विकास के लिए यह आवश्यक है कि वह दूसरे बच्चो के साथ खेले, बात करे और उनके अनुभवो को इस माध्यम से जाने। यही चीजे उसको अपने दृष्टिकोण में समुचित परिवर्तन लाने के लिए प्रेरित करती है। इसके बिना उसका विकास एकांगी हे।

इस तरह से हम देखते है कि बच्चे के उचित विकास के लिए दो तरह की क्रियाए करने का अवसर मिलना आवश्यक है। एक वे क्रियाए हैं जो कि शुरू में वह मूर्त चीजों पर उनके स्तर पर और बाद में अमूर्त चीजो पर मानसिक स्तर पर करता है। दूसरी वे कियाए है जो कि वह सामाजिक स्तर पर दूसरे बच्चो के साथ मिल-जुल कर करता है। जरूरत इस बात की है कि इन दोनो तरह की क्रियाओ को करने का अवसर उसे शाला में अधिक से अधिक दिया जाए। यहां पर हम तालिका २ मे कक्षा तीन के पाठ्यक्रम में से दो इकाइयो से सम्बन्धित क्रियाओ के मुख्य बिन्दुओं को लिपिबद्ध कर रहे हे। इनके आधार पर क्रियाए व्यक्तिगत तौर पर या सामूहिक रूप से कराई जा सकती है।

यहां यह बात ध्यान देने की है कि सामान्यत इस तरह की क्रियाओं की कुछ हद तक कक्षा में विवेचना अवश्य की जाती है, क्रियाएं नही की जाती। कक्षा मे बच्चों के मानसिक विकास के स्तर पर क्रियाओं का केवल



शाब्दिक वर्णन और उनकी विवेचना उनके लिए खास उपयोगी नही होती है। उनके स्तर पर मूर्त चीजो को लेकर क्रियाओ का करना परम-आवश्यक है।

### 3. मानसिक विकास की दर को बढ़ाना

मानसिक विकास की अवस्थाओ के सम्बन्ध में जो उम्र बनाई गई है वह निश्चित न होकर एक लगभग आयु है। जो बच्चे कुशाग्र होते हे, वह विकास में औसत बच्चों की अपेक्षा कुछ आगे रहते हैं। विकास की दर बढाने के लिए बच्चो को एक ऐसा वातावरण देना आवश्यक है जिसमे विविध तरह के अनुभव कर सकने का मौका हो।

चीजो को उठाकर उनके साथ तरह-तरह से छेडछाड़ उनके मानसिक विकास की दर को बढ़ाती है। अनेक प्रयोगों से यह पता लगा है कि खासतौर से निर्धारित वातावरण प्रदान करके मूर्त सक्रियात्मक अवस्था वाले बच्चों का आकारिक संक्रियात्मक अवस्था तक विकास साधारण बच्चों की अपेक्षा शीघ्र किया जा सकता है।

**तालिका–1**

मानसिक विकास की अवस्थाएं और उनके मुख्य गुण।

| अवस्था | गुण | मुख्य परिवर्तन |
|---|---|---|
| संवेदनात्मक-पेशीय अवस्था (०–२ वर्ष) | | |
| प्रथम चरण (०–१ महिना) | केवल परावर्ती क्रियाएं, किसी तरह का अन्तर कर सकना संभव नही | परावर्ती क्रियाओं से चित्रण तक, संवेदनात्मक पेशीय समाधान |
| द्वितीय चरण (१–४ महिना) | हाथ और मु ह की क्रियाओ मे समन्वय, चूस कर और चाटकर अन्तर कर सकना | |
| तृतीय चरण (४–८ महिना) | हाथ और आख की क्रियाओ का समन्वय, नए कार्यों को दुहराना | |
| चतुर्थ चरण (८–१२ महिना) | दो मानसिक रचना सम्बन्धी क्रियाओ का समन्वय, वस्तु के संरक्षण का ज्ञान | |
| पंचम चरण (१२–१८ महिना) | प्रयोगों द्वारा नए लक्ष्यों की उपलब्धि, क्रमवार ढग से कार्य करने की क्षमता | |
| षष्ट चरण (१८–२४ महिना) | मानसिक क्रियाओं के माध्यय से नए साधनों की उपलब्धि, आन्तरिक चित्रण | |
| पूर्व संक्रियात्मक अवस्था (२–६ वर्ष) | समस्याओं का चित्रण के माध्यम से समाधान, भाषा का विकास | संवेदनात्मक पेशीय अवस्था से पूर्वतार्किक विचार और समस्याओं के समाधान तक |
| आत्म केन्द्रीय चरण (२–४ वर्ष) | विचार और भाषा दोनो आत्म केन्द्रीय | |
| अन्तर्ज्ञानात्मक चरण (४–७ वर्ष) | संरक्षण सम्बन्धी समस्याओं को हल कर पाना सम्भव नहीं, निर्णय तर्क की अपेक्षा चीजों के दिखने के आधार पर। | |

*बौ० बडस्वर्थ की पुस्तक 'पियाजेस थ्योरी आफ कोगनीटिक डेवलपमेन्ट' के आधार पर

| | | |
|---|---|---|
| मूर्त संक्रियात्मक अवस्था | संरक्षण सम्बन्धी समस्याएं हल कर सकना सभव, तर्कपूर्ण क्रियाए कर सकना और उनके आधार पर मूर्त चीजो पर प्रयोग कर सकना, अमूर्त वस्तु सम्बन्धी समस्याओ को हल करना संभव नही। | पूर्वतार्किक विचारो से तर्कपूर्ण क्रियाए मूर्त वस्तुओं पर कर सकना |
| आकारिक संक्रियात्मक अवस्था (११-१५ वर्ष) | तर्क से सभी तरह की समस्याए हल कर सकना, वैज्ञानिक दृष्टिकोण से सोचने की क्षमता। | मूर्त चीजो के तर्कपूर्ण हल से सभी तरह की समस्याओं के फल प्राप्त करना सम्भव |

## तालिका-2

### धारणाएं और उनसे सम्बन्धित क्रियाएं

| धारणा | | क्रिया के लिए बिन्दु |
|---|---|---|
| १ पदार्थ को तीन अवस्थाएं | १. | तरह-तरह के पदार्थो का निरीक्षण, उठाने, अलग बरतनों मे रखनेसे किसका आकार, आकृति बदलती है और किसकी नही। इस आधार पर वर्गीकरण। |
| | २. | कौन सी वस्तु बहती है और कौन सी नही, इस गुण का अवलोकन। |
| | ३ | चीनी और नमक की पीसने पर आकृति क्यों बदलती है। पानी और चीनी के दाने को घोलने पर चीनी के दाने की आकृति और पानी की बूद में से किसकी आकृति बदलती है। चीनी का दाना और पानी की बूंद लेकर अवलोकन। |
| २ पदार्थ एक अवस्था से दूसरी अवस्था में बदला जा सकता है। | १ | पानी उबालने पर कहां जाता है। उबलते हुए पानी के ऊपर ठण्डी वस्तु लाने पर उसके ऊपर पानी क्यों जमा हो जाता है ? यह अनुभव करके देखने से परिणाम। |
| | २ | बरफ को छूकर उसके गीलेपन का अनुभव। यह पानी कहां से आता है ? बरफ को बन्द डिब्बे में रखने पर वह थोडी देर मे कहा चली जाती है ? |

| | |
|---|---|
| | ३. मिट्टी के तेल की गन्ध दूर से क्यो आती है ? खुले बरतन मे रखा पानी, मिट्टी का तेल कम क्यों हो जाता है ? दोनों बातों में क्या सम्बन्ध है ? |
| | ४. कपूर को खुला छोड़कर कुछ घटे बाद उसका निरीक्षण। क्या कपूर कम हुआ ? क्यों ? शेष कपूर कहां गया ? |
| ३ पानी मे बहुत सी चीजे घुल कर घोल बनाती हैं | १. पानी में अनेक चीजे जैसे रग, नमक, कोयला, चीनी, नौसादर चूना आदि घोलने की कोशिश। क्या सभी चीजें घुल जाती हैं ? |
| | २. कौन सी चीजे कम घुलती हैं और कौन सी अधिक ? कौन सी चीजे आसानी से घुलती हैं ? |
| | ३. बड़े टुकड़े आसानी से घुलते है या छोटे टुकड़े। |
| | ४. ठण्डे पानी में चीजे अधिक घुलती है या गरम पानी मे। क्या नमक के साथ भी ऐसा है ? |
| | ५. क्या घुली चीज को छानकर अलग कर सकते है ? क्या कोई तरीका अलग करने का है ? |
| ४. घर हमारे लिए आवश्यक है | १. तरह-तरह के घरो का निरीक्षण। उनके क्या-क्या उपयोग है, किन घरों के अधिक उपयोग है ? |
| | २. घर किस तरह का होना चाहिए ? उसमें क्या सुविधाएं आवश्यक है ? |
| | ३ जानवरो और पक्षियों के घरो का निरीक्षण। वे किस मामलों में हमारे घर से असुविधाजनक हैं ? कौन से घर कलात्मक है और उनकी क्या विशेषताए हैं ? |
| | ४. जिन बच्चो ने अनेक जगह के घर देखे हों उनके अनुभवों से, अधिक बरसात, मैदान, अधिक ठण्ड वाली जगहों के घरों की बनावट मे अन्तर का विश्लेषण। |
| ५. घर अनेक सामग्रियों से बनाए जाते है | १. अनेक तरह के घरो का निरीक्षण और उनमें लगे सामा की सूची। |

| | | |
|---|---|---|
| | २. | अनेक पक्षियो के घोसलो का निरीक्षण क्या वह एक ही तरह की चीजो से वनाए जाते हैं ? क्या उनका आकार एक सा होता है ? इसी तरह का अवलोकन जानवरों के प्राकृतिक घरो के साथ। |
| ५. घरों की स्वच्छता और उनकी सफाई | १. | स्वच्छ और गन्दे घरों की तुलना। कहा रहने मे अधिक सुविधा है ? |
| | २ | सफाई किस तरह की जाती हे। किन-किन वस्तुओं का उपयोग किया जाता है। |



वास्तव मे, पिछली शताब्दी के अंत तक कला की औपचारिक शिक्षा किसी बड़े पैमाने पर मौजूद नहीं थी। उन दिनों इस विषय का शिक्षण ड्राइंग के नाम से होता था।

# कला शिक्षा में प्रवृत्तियां

## —एक [illegible] दृष्टि

—आर. के. चोपडा
प्रवक्ता
रा० शै० अ० प्र० परिषद्
नई दिल्ली

विद्यालयी औपचारिक शिक्षा के प्रारम्भ काल से ही कला की शिक्षा में बहुत से प्रादुर्भूत परिवर्तन होते रहे हैं। उन देशों में जहां अब नवीन संकल्पनाओं के साथ कला की शिक्षा चालू है, वहां भी अनिवार्यतः हमारी जैसी ही समस्याएं विद्यमान रही हैं। कला-शिक्षण की प्रगति और उद्देश्य को दृष्टि में रखकर यदि उन देशों की कला की शिक्षा का ऐतिहासिक सर्वेक्षण किया जाए तो हमें अपनी और उनकी समस्याओं की तुलना करने में सुविधा रहेगी। इससे हमें कला शिक्षा योजना के प्रादुर्भाव की प्रक्रिया का पता चल सकेगा।

### कला अनुसंधान

शुद्ध और क्रियात्मक अनुसधान में बहुत सी प्रकाशित सामग्री हमें विदेशों से प्राप्त होती रही है। इस सामग्री की सूची का अवलोकन करने से हमें बच्चों के मनोविज्ञान और कला-विषयक सुरुचि के सम्बन्ध में हुए अनुसन्धानों का पता लगता है। कला की शिक्षा देने वाले अध्यापक और शिक्षा पाने वाले छात्र दोनों को ही अपनी

व्यावसायिक प्रगति तथा दिशा ग्रहण करने के लिए इस सामग्री का अध्ययन करना लाभदायक है। क्योंकि कला की शिक्षा और इसका प्रयोग दोनों ही सर्वभौमिक है अतः यह सामग्री हमारे लिए भी महत्वपूर्ण है। यद्यपि इसके समुचित प्रयोग के विषय में सोचते समय हमें स्थानीय परिस्थितियों का ध्यान रखना होगा।

वास्तव में पिछली शताब्दी के अन्त तक कला की औपचारिक शिक्षा किसी बड़े पैमाने पर *मौजूद नहीं थी। उन दिनों में इस विषय का* शिक्षण "ड्राइंग" के नाम से होता था और सीखने वाले को बने हुए चित्रों की नकल करके और कुछ मूलभूत उसूलों को समझ कर ड्राइंग सीखनी होती थी।

## क्रियात्मक डिजाइन

जिनमे कला के प्रति रुझान होता था या उनमें तत्सम्बन्धी प्रतिभा होती थी, उन्हें व्यवसायिक कलाकारो द्वारा कला की शिक्षा दी जाती थी। इसका उद्देश्य यह था कि बालकों को ड्राइंग और पेंटिंग की तकनीक की जानकारी देकर उन्हे किसी खास व्यवसाय के लिए तैयार किया जाए। यह वह समय था जबकि कला की विशेषता का मूल्यांकन किसी व्यक्ति की तत्सम्बन्धी तकनीक और योग्यता की सम्प्राप्ति द्वारा किया जाता था। धीरे-धीरे कला के विषय में नवयुवतियो की रुचि जाग्रत हुई जो कि ड्राइंग को सास्कृतिक सम्पदा समझती थी। इस प्रकार कला की शिक्षा के उद्देश्यो में एक नया तत्व यह जुड़ा कि ड्राइंग के द्वारा रुचियों का निर्माण होता है। तब तक ड्राइंग में केवल आलेखन होता था, पर बाद में औद्योगिक प्रभाव के कारण उसमे ज्यामितीय और यात्रिक (ज्योमेट्रीकल और मैकेनिकल) ड्राइंग भी शामिल कर दी गई। तब उद्योग *सम्बन्धित और क्रियात्मक डिजाइनो पर* जोर दिया जाने लगा।

---

वीसवीं शताब्दी के प्रारंभ से समृद्ध एव नव धनिक समाज ने एक ऐसे आंदोलन को समर्थन दिया जो "कला के लिए कला" की विचार धारा के प्रति समर्पित था।

---

## मुक्त कला

वीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ में समृद्ध एव नवधनिक समाज ने एक ऐसे आन्दोलन को समर्थन दिया जो "कला कला के लिए" की विचारधारा के प्रति समर्पित था। इसका एक लाभ यह हुआ कि कला मशीन के पंजों से मुक्त हो गई। अब इसका उद्देश्य प्रदर्शन और सराहना को बढ़ावा देना हो गया। परन्तु इसमें एक कमजोरी यह थी कि कला आम आदमी की जिन्दगी से सम्बन्धित न रही। इन प्रारम्भिक कला सिद्धान्तों मे सन् १९२० मे एक नया मोड़ आया जा कि कला मे 'मिश्रित विधि' ('सिन्थैटिक मैथड') का नाम ए डब्ल्यू डाव द्वारा प्रचलित किया गया, जिसका विचार था कि कला महज़ नकल नही है बल्कि सौन्दर्यानुभूति का माध्यम है) का समावेश हो गया। इसमे कला के शिक्षण के द्वारा सराहना करने की प्रवृत्ति के विकास पर बल दिया गया। इससे अधिकाश लोगों में परिवेश तथा दैनिक जीवन की वस्तुओ का अन्तिम रूप

प्राप्त करने की तथा उनमें रगों के सामंजस्य खोजने की चेतना जाग्रत हुई। धीरे-धीरे सराहना का दायरा बढ़ा और पेंटिंग के साथ-साथ कला में अन्य विषय जैसे भवन कला, मूर्ति कला और औद्योगिक कला जोड़े गए। इसके बाद कला को विद्यालयी शिक्षा में एक औपचारिक विषय के रूप में शामिल किया गया। कला की शिक्षा का एक सुव्यवस्थित रूप निर्धारित किया गया जिसमें निम्न त्रिसूची दिशाए परिभाषित की गई :

**प्रभावशाली योजना**

(१) ललित कला : ड्राइंग, पेंटिंग, मूर्ति कला
(२) सराहना : संस्कृति के रूप में कला, अभिरुचि, विभेदीकरण
(३) औद्योगिक कला : शिल्प, उद्योग सम्बन्धी कला

उपर्युक्त योजना निश्चय ही बड़ी प्रभावशाली थी। क्योंकि पहली बार कला की शिक्षा के क्षेत्र का निर्धारण हुआ था। परन्तु पढ़ाने के घिसे-पिटे ढगों के कारण यह प्रभावहीन हो गई। परन्तु सन् १९३१ में कला शिक्षण के नए उद्देश्यों तथा नयी शिक्षण-विधियों के साथ इसका पुनर्नवीकरण किया गया। विशिष्ट उद्देश्यों मे व्यक्ति की अभिव्यक्ति और रुचियों के परिष्कार की आवश्यकताओं पर बल दिया गया। कला का क्या अर्थ है, इस सम्बन्ध में यह स्पष्ट किया गया कि कला शिक्षण मे तकनीकी की जानकारी देना इतना महत्वपूर्ण नही है जितना सीखने वाले की रुचि, कुशलता, सराहने का दृष्टिकोण, ठीक आदतें तथा खाली समय का सही उपयोग करना है।

कला-शिक्षा मे इसके बाद आने वाली अनेक योजनाए उस समय उपलब्ध प्रयोगो और खोजों के नतीजों से प्रभावित हुई थी। कला-शिक्षा योजना के अतर्गत कला-कार्य के संदर्भ में वहा एक शब्द "अनुभव" अभिव्यक्त हुआ। यह शब्द प्रत्यक्षतः जानड्वी द्वारा खोजा गया था जिन्होने कला को एक अनुभव के रूप मे माना था। कला-कार्यकलाप में इसका प्रायोगिक अर्थ बच्चे द्वारा कला-कार्य सृजन करने के अतिरिक्त अनुभव द्वारा सीखने पर बल देना था। कला शिक्षण की व्याख्या अनुभव प्रदान करने के रूप में प्रारम्भ हो गई। तब ज्ञान के विभिन्न क्षेत्र सुचित्रित अनुभव, (ड्राइंग) अलकारिक अनुभव (डिजाइन), मानसिक अनुभव (मूल्यांकन) प्रेरक अनुभव (निर्माण) आदि के रूप में प्रतिनिधित्व करते थे। सन् १९४० में कला की एक नवीन क्रियात्मक परिभाषा प्रस्तावित हुई जिसमें कला को बच्चे के व्यक्तित्व के लिए विकास और वृद्धि का साधन बनाया। उसमें विषय-सामग्री के लिए किसी मनुष्य के जीवन के अनुभवों और भीतरी दुनिया को साधन के रूप में और कला को सहानुभूति, विचार, अभिप्राय की व्यक्तिगत

---

बच्चा जब अपने कार्य मे व्यस्त हो तो हमे उसकी रचनात्मक क्षमता को देखना चाहिए। जब वह पूर्णतः व्यस्त रहता है तो निश्चय ही अपने सच्चे विचारो को अपने अन्दर से निकाल लेता है।

---

अभिव्यक्ति देने के रूप में मान्यता दी गई तथा यह भी प्रस्तावित किया कि कला के रूप और तकनीकी में प्रत्येक की रचनात्मक आवश्यकता को ध्यान में रखना चाहिए। शिक्षा के इस संदर्भ में कला को उत्पादन को अपेक्षा जीवन के रास्ते के एक साधन के रूप में लिया गया। सन् १६४१ में कला-कार्य की एक दूसरी परिभाषा प्रकाश में आई जिसमें सामाजिक असामंजस्य के लिए आत्म-अभिव्यक्ति पर जोर दिया गया। यहां सामाजिक सामंजस्य और समाकलन में बच्चे की एक प्रारम्भिक आवश्यकता की पहिचान की गई जो कि उनके मत से उनकी वातावरणीय दशाओं से विचारों द्वारा उन तक आते है। इसमें यह भी कहा गया कि कला शिक्षा सभी बच्चों को दी जानी चाहिए क्योंकि समाज में सामंजस्य की प्रत्येक को आवश्यकता है। कला शिक्षा की प्रवृत्ति के विकास में ये कुछ स्तर है जो कि निरतर प्रक्रिया में हैं। कला शिक्षा की नई योजना के विकास मे जिन प्रयोगो ने कुछ योग-दान दिया है उन्हें निम्न परिभाषित किया गया है ·

## स्वतन्त्र विचार

वियाना के फ्रेन्ज सिजेक द्वारा निर्मित एक प्रमुख प्रयोग "स्वतन्त्र विचार" के रूप में संदर्भित किया गया। गत अर्द्ध-शताब्दी के अन्तर्गत उनके अनुसंधान ने कला शिक्षा पर एक विचारणीय प्रभाव डाला। अपने स्टुडियो में कला की कक्षा लेते समय उन्होंने यह देखा कि यदि बच्चे को छेड़ा न जाए तो वह बिना नकल किए हुए अत्यन्त सुन्दर रचनात्मक कृति बनाता है, जिसे उन्होने उच्च स्तर का कार्य माना। अतः उन्होंने यह सुझाव दिया कि जब बच्चा अपने कार्य में व्यस्त हो तो हमें उसकी रचनात्मक क्षमता को देखना चाहिए। जब वह पूर्णतः व्यस्त रहता है तो निश्चय ही अपने सच्चे विचारों को अपने अन्दर से निकाल लेता है और कला कार्य में आनन्द लेता है। इस सदर्भ में वर्गक्रम और क्रम-निर्धारण आवश्यक नहीं है क्योंकि यह उसकी स्वयं की रचना है।

चेफर सिमर्न द्वारा विभिन्न समुदायों के अनेक मनुष्यों पर किया गया एक दूसरा प्रयोग कला अभिव्यक्ति में व्यक्तिगत अन्तरों पर प्रकाश डालता है। उन्होंने अपने प्राकृतिक उन्मीलन सिद्धान्त में यह अनुभव किया कि प्रत्येक मनुष्य जैविकीय और वातावरणीय पृष्ठभूमि में असमान होता है। उन्होंने यह भी देखा कि प्रत्येक मनुष्य विभिन्न दृष्टिगत अनुभूतियो के साथ बढता है और अपनी सहज प्रवृत्तियो, आवश्यकताओं और महत्वाकाक्षाओं के कारण अपनी तरह से अपना ढंग विकसित करता है। उनके विचारो से कला-शिक्षकों को यह महसूस करने में मदद मिल सकती है कि चित्र बनाते समय कोई भी कला-जनित अनुभवों को ही प्राप्त नही करता बल्कि उसका व्यक्तित्व भी कला कार्यकलापों के द्वारा विकसित होता है। उन्होंने इस बात पर जोर दिया कि प्रत्येक बच्चे को आत्म-अभिव्यक्ति और अपने व्यक्तित्व को स्वय विकसित करने के लिए अवसर दिया जाना चाहिए।

## क्षमताओं का विकास

एक अन्य लेखक विक्टर डी० एमीको ने अपनी पुस्तक "क्रीएटिव टीचिग इन आर्ट" में इस

आवश्यकता पर जोर दिया कि जब बच्चा स्वयं स्वतन्त्र रूप से अभिव्यक्ति कर रहा है तो उसे कौशलो और तकनीकियों में अपनी क्षमताओं को विकसित करना चाहिए। उनके विचार से कला शिक्षा इस तरह की होनी चाहिए कि बच्चे अपने आप को या तो कला के उपभोक्ता के रूप में या कलाकार के रूप मे विकसित करे।

एक महान शिक्षाविद और दार्शनिक जॉन ड्वी ने अपनी पुस्तक "आर्ट एज एक्सपीरिएन्स" मे यह व्यक्त किया है कि कला कार्यकलापों को करने की क्रिया से बच्चे को स्वय अनुभव हो जाता है और यह सम्बन्ध उसे पूर्ण सतुष्टि देगा। उन्होंने इसके अतिरिक्त यह भी व्यक्त किया कि कला चित्रांकन करने से एक नई मानसिक, भावात्मक और शारीरिक अनुभूति पैदा होती है।

इनमें से कुछ प्रमुख शिक्षाविदों के विचार इस पर प्रकाश डालते है कि सभी में रचनात्मकता के तत्व सामान्य है और अनुभव ही अभिव्यक्ति के आधार हैं। उन्होंने यह भी सुझाया कि प्रत्येक के लिए विषय-सामग्री को चुनने, अभिव्यक्ति करने के ढग में और कौशलों को सीखने में स्वतन्त्रता आवश्यक है। उनके विचार से कला शिक्षा कार्यक्रम को जीवनप्रद बनाया जाना चाहिए तथा उसकी रचनात्मक-क्षमता, कल्पना, जिज्ञासा और खोज को गुरुतर करना चाहिए। ◘



# शिक्षकों ने लिखा है

[illegible]

## प्रस्तावना

विद्यालय ज्ञान का मंदिर है, जहां बालक-बालिकाओं को मन्दिर के समान उल्लासमय व सरस वातावरण मिलना चाहिए। घर से जब वे पहला कदम शाला मे रखते है उस समय उन्हें शाला का परिवेश रुचिकर व आकर्षक लगे तभी वे आत्मप्रेरित होकर वहा आने को उत्सुक होंगे। इसी बात को ध्यान में रखकर वर्णमाला सिखाने के लिए एक गीत का निर्माण किया गया है।

## उद्देश्य

सरस व उल्लासमय वातावरण पैदा कर गीत, चित्र एवं अक्षरों के माध्यम से वर्णमाला का ज्ञान देना।

## लागू करने की योजना

पढ़ाने के उद्देश्य से इस गीत को दस पाठ योजनाओं में विभक्त किया गया है। यह कक्षा एक के लिए प्रथम प्रयास है। इस गीत को पहले दस पाठ योजनाओं द्वारा टुकड़ों मे सिखाना चाहिए। फिर उसे पूरे रूप में प्रस्तुत करना चाहिए। जब पूरा गीत सिखा चुके तो शिक्षक नियमित रूप से प्रतिदिन स्वयं गाकर और चित्र या अक्षर दिखाकर बालकों से वे पंक्तिया दुहरवाए।



## [illegible] एवं विश्लेषण

इस गीत के लिए अनार, आम, इमली, ईख, उल्लू, ऊट, बुढ़िया (नानी) ऐनक लगाए, ओढ़नी ओढे गुडिया, चूड़ियां पहने औरत, अंगूर के गुच्छे, कमल, खरगोश, गणेश जी, घड़ी, चन्द्रमा, छाता, जहाज, झण्डा, तकली, थाली, दवात, धनुष, नल, नाली, टमाटर, ठठेरा, डमरू, ढक्कन, पतंग, फल, बन्दर, भालू, मछली, यज्ञ करता हुआ यति, राजा-रानी, लट्टू घुमाते हुए लड़के, वनवासी, शरीफा, षटकोण, सर्प, हाथी, तलवार लिए क्षत्रिय, त्रिशूल लिए शकरजी व ज्ञानी (स्वामी विवेकानन्द) आदि के चित्र या खिलौने होने चाहिए। हर अक्षर के साथ वाली पक्ति शिक्षक गाकर पढ़े व चित्र दिखाते जाएं, साथ-साथ बालक भी उसे दोहराते जाएं। इस प्रकार कक्षा में बड़ा उल्लासमय वातावरण निर्मित हो जाता है। कक्षा में इसे प्रस्तुत करते समय अत्यधिक तन्मयता, उल्लास और सरसता देखी गई जिसे प्रस्तुत करने पर शिक्षक स्वय भी अनुभव कर सकेंगे।

### वर्णमाला का गीत

(१) हम खाली भई तुम खाली,
आओ बजाए हम ताली।
हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाए हम ताली॥
आओ अक्षर याद करे,
पहले स्वर को ज्ञात क ।

(२) अ अनार का प्यारा-प्यारा,
आ से मीठा आम हमारा।
इ से इमली खट्टी-खट्टी,
ई से ईख बड़ी ही अच्छी।
उ से उल्लू देख रहा है,
ऊ से ऊट मचकता जाए।
ऊट चला है रेगिस्तानी,
हम ताली भई तुम ताली॥

(३) ए से एड़ी मलती रानी,
ऐ से ऐनक लगाए नानी।
ओ से ओढ़नी ओढ़े गुड़िया,
औ से औरत पहने चूड़ियां।
अं से अगूर के गुच्छे न्यारे,
अः आह! ये कितने प्यारे।
स्वर समाप्त अब दो ताली,
हम ताली भई तुम ताली।
अब है व्यजन की बारी,
हम ताली भई तुम ताली॥

(४) क से कमल खिला है सुन्दर,
ख से खरगोश फुदकता जाए।
ग से गणेश का ध्यान लगाएं,
घ से घड़ी समय बताए।
बोलो बच्चो ङ खाली,
ङ खाली भई ङ खाली।
हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाएं हम ताली॥

(५) च से चंदा मामा आओ,
छ से छाता खोल लगाओ।
ज से जहाज कहलाता है,
झ से झण्डा फहराता है।
बोलो बच्चो ञ खाली,
ञ खाली भई ञ खाली।

हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाएं हम ताली ।।

(६) ट से टमाटर लाल-लाल है,
ठ से ठठेरे का कमाल है।
ड से डमरू डम-डम बोले ।
ढ से ढक्कन को हम खोले ।
बोलो बच्चो ण खाली,
ण खाली भई ण खाली ।
हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाएं हम ताली ।।

(७) त से तकली खूब चलाएं,
थ से थाली को बतलाएं ।
द से दवात की शान निराली,
ध से धनुष की आई बारी ।
न से नल से निकलता पानी ।
हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाएं हम ताली ।।

(८) प से पतंग को खूब उड़ाएं,
फ से फल हम सबको भाएं ।
ब से बन्दर कूद रहा है,
भ से भालू नाच दिखाए ।
म से मछली जल की रानी ।
हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाएं हम ताली ।।

(९) य से यज्ञ करे ऋषि ज्ञानी,
र से दोनों राजा-रानी ।
ल से लट्टू, लड़के-लड़की,
व से वन के वनवासी ।
श से शरीफा लटके डाली ।
हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाएं हम ताली ।।

(१०) ष से षटकोण के कोने छै,
स से सर्प रेंगता है ।
ह से हाथी सूड़ उठाए,
क्ष से क्षत्रिय वीर कहलाए ।
त्र त्रिशूल शंकर के हाथ में,
ज्ञ से कहलाता है ज्ञानी ।
हम ताली भई तुम ताली,
आओ बजाए हम ताली ।।

## निष्कर्ष एवं सुझाव

यह गीत शाला की प्रथम कक्षा के लिए उपयुक्त है। इसमें प्रयुक्त सामग्री शाला व आस-पास के परिवेश से एकत्रित की जा सकती है। गीत के पहले एक खण्ड का दो-तीन दिन तक बालक-बालिकाओं से अभ्यास कराना चाहिए। क्रमशः जैसे-जैसे बच्चो को खण्ड याद हो जाए पाठ योजना के आधार पर आगे बढ़ते जाना चाहिए। अनुभवी एव कर्मठ शिक्षकों को ही यह कार्य सोपना चाहिए।

—श्रीमती पुष्पा श्रीवास्तव
सहायक अध्यापिका
शासकीय विद्या विहार, माध्यमिक शाला
भोपाल

□

# बाल शिक्षण की मनोवैज्ञानिक प्रक्रियाएं

बाल शिक्षण का आधार जिज्ञासा एवं अनुकृति है। ये बालकों में स्वाभाविक रूप से विद्यमान रहती हैं। यदि ये दो प्रवृत्तियां बच्चों

में विद्यमान न रहे तो वह कुछ भी नहीं सीख सकेगा। शिक्षक इन दोनों आधारों को बहुत ही सतर्कतापूर्वक उपयोग में लाकर कोमल-मति बालकों के सर्वांगीण विकास में सफल होते हैं।

अनुकरण – शिक्षक के उच्चारण, लिखावट एव पढ़ने की शैली का अनुकरण बालक तत्क्षण करते हैं। यदि इनके उच्चारण अशुद्ध हुए तो बच्चे भी शब्दो का अशुद्ध उच्चारण ही करेंगे। यदि शिक्षक की लिखावट सुललित एव स्पष्ट नहीं है तो बच्चे भी अस्पष्ट लिखावट के शिकार होंगे। उच्चारण में 'श' और 'स', 'य' और 'ज', 'ण' और 'न', 'ऋ' और 'रि' आदि में अन्तर का ध्यान नही रखने के कारण भूले होती है और यदि बच्चे गलत उच्चारण की अनुकृति आरम्भ मे ही कर लेंगे तो पुनः शुद्धता पर उन्हे लाना कठिन हो जाएगा। यही बात वर्णो की लिखावट मे भूल होने पर लागू होती है।

लिखावट सिखलाने में उपयुक्त वर्णो के सही उपयाग के साथ ही साथ सुललित एव सुस्पष्ट अक्षर को लिखकर बच्चों को अनुकरण कराने की परिपाटी महत्वपूर्ण है। शिक्षक आरभ में अक्षर ज्ञान देने के बाद आगे जब कभी अनुकरण हेतु बच्चो के समक्ष अक्षर या शब्द लिखे तो उसे शीघ्रता में न लिखकर स्थिरता से लिखें। इस स्थिति में बरती गई शीघ्रता या लापरवाही बालकों के सुलेख की अनुकृति के लिए बहुत ही हानिकारक सिद्ध होगी। अतः बालक जब शब्दों या वर्णो की प्रतिलिपि करने में लगे हों तो शिक्षक उन्हे स्थिरता से तथा चित्त शान्त कर लिखने के लिए प्रोत्साहित करें। इस क्रिया मे शिक्षक के धैर्य की भी परीक्षा हो जाती है। आरम्भ में बालक टेढे-मेढ़े अस्पष्ट अक्षर देर से लिखेंगे। शिक्षकों के लिए यह आवश्यक है कि वे उकताएं नहीं और धैर्य पूर्वक स्थिति को सहते हुए बालकों के मनोबल को ऊंचा बनाए रखे और उन्हे प्रोत्साहित करें। इस स्थिति में डांटना, धमकाना या क्रोधित होना शिक्षण दृष्टि से दोषपूर्ण एव बालकों के लिए हानिकारक है।

इसी धैर्य की आवश्यकता बच्चों को उच्चारण की शुद्धता सिखाने में भी अपेक्षित है। यदि बच्चे र के बदले ल, ड़ के बदले र, श के बदले स, य के बदले ज, व के बदले ब, ण के बदले न आदि का उच्चारण आदतवश या भूलवश करते है तो शिक्षक को बार-बार उसे शुद्ध उच्चारण कराने में समय, श्रम एवं धैर्य का अर्पण करना वाछनीय है।

पुस्तक पढ़ते समय कविता हो या गद्य का पाठ हो उसे यदि शिक्षक उचित शैली में पढ़ेंगे तो बच्चे भी उस शैली का उपयोग कर सही ढ़ंग से पढ सकेंगे तथा विपरीत स्थिति में गलत तथा त्रुटिपूर्ण पाठ की आधारशिला स्थापित करेंगे। इसलिए शिक्षक को पूर्ण सावधान रहना चाहिए। बार-बार बच्चों के द्वारा गलती करने पर भी शिक्षक को धैर्य नहीं छोड़ना चाहिए। उन्हें भला-बुरा न कहकर प्रोत्साहित करना एवं उनके प्रति सहानुभूतिशील रहना परम बांछनीय है। इसमें दो मत नहीं हैं कि लिखावट, उच्चारण या इसी प्रकार की अन्य त्रुटिया करने पर शिक्षकों के द्वारा झिड़के जाने, भला-बुरा कहे जाने या पीटे जाने के कारण बहुत से बालक विद्यालय से भागकर आजीवन निरक्षर ही रह गए हैं।

सच पूछा जाए तो बाल-शिक्षण का मूलाधार जिज्ञासा ही है। जिस बालक में जिज्ञासा की प्रबलता जिस सीमा तक होगी उसी मात्रा मे अधिक या कम सीख सकेगा। दूसरे शिक्षक उसकी जिज्ञासा का धैर्यपूर्वक उचित ढग से उत्तर देकर ज्ञानार्जन कराने में सहयोग दें।

प्राय: यह देखा जाता है कि बालकों की प्रबल जिज्ञासा से ऊबकर अभिभावक या शिक्षक उसे झिड़कने, डांटने या पीटने लगते हैं। यह स्थिति दुर्भाग्यपूर्ण तथा शिक्षकों या अभिभावकों की असफलता की परिचायक है। शिक्षकों या अभिभावकों का काम न केवल उनकी जिज्ञासा का संतोषजनक उत्तर देकर उनका ज्ञानवर्धन करना है अपितु उनकी जिज्ञासा को उभारना भी है इसके लिए परिस्थिति का निर्माण करना होगा जिससे बच्चे प्रश्न पूछे—जिज्ञासा करें और स्वयं ज्ञान प्राप्त करने के लिए सचेष्ट हों।

शिक्षण विधि के अन्तर्गत बालकों के ज्ञानार्जन के लिए प्रश्नोत्तर विधि श्रेष्ठ विधि मानी गई है। प्रश्नोत्तर विधि का आधार ही जिज्ञासा है। भोजन में अधिक रुचि तब ही आती है, अन्न शीघ्रता से तभी पचता है तथा भोजन भी लाभ-प्रद तभी होता है जब भूख लगने पर खाया जाए। जिज्ञासा ज्ञान की भूख है जिसे जगाकर तथा मान-सिक भोजन देकर बालकों के मस्तिष्क का विकास किया जा सकता है। भूख लगने पर भी यदि उचित ढ़ग से भोजन नहीं परोसा जाए या भोजन में गंदगी हो तो वह प्रसन्नता पूर्वक नही खाया जा सकता है। भोजन करते समय परोसने वाले यदि झगड़ा करने लगे तो भोजन करने वाला भोजन में न स्वाद पा सकेगा और न उसका भोजन किया जाना स्वास्थ्यप्रद हो सकेगा। यही स्थिति ज्ञानार्जन में भी है। अतः शिक्षक-रूपी चतुर रसोइए को बालकों का मानसिक भोजन पूछ-पूछ कर तथा प्रसन्नतापूर्वक कराना चाहिए।

—गया प्रसाद शर्मा,
वयस्क शिक्षा परियोजना पदाधिकारी, पातेपुर
बैशाली (बिहार) □

**प्रेषक :** प्रधानाध्यापक
**सेवा में :** सहायक शिक्षक
**विषय :** शिक्षण के सदर्भ में एक सम्मति

उस दिन मैंने देखा कि आप अपनी कक्षा में बहुत गर्म थे। आप एक छोटी कक्षा के कक्षाध्यापक तथा पुराने अनुभवी शिक्षक हैं। फिर भी आपमें ऐसी उकताहट क्यों ? एक छात्र का आप बार-बार कान उमेठकर तथा डांटकर उसे शब्द विवरण समझा रहे थे और इस तरह समझा-समझा कर पढ़ा रहे थे मानो उस पर खीझ रहे हों।

आप तो एक प्रशिक्षत शिक्षक हैं। आपको स्मरण होगा कि शिक्षा-सिद्धान्त और शिक्षण-विधि की पुस्तकों में ऐसी बात कही नहीं बताई

गई है। मुझे या आपको "कपड़ा" शब्द "पकड़ा" शब्द से पूर्णतः भिन्न दिखाई देगा, पर छोटी कक्षा के बच्चे-बच्चियों को पढना सीखते समय इनमें कोई विभेद नही मालूम होता है। दोनों का विवरण उसे बहुधा एक समान दिखाई देता है।

कुछ बच्चे बार-बार "चपेट" को "पचेट" और "लड़की" को 'लकड़ी" बोलते हैं। आपको तब अधिक गुस्सा आता है जब ऐसा छात्र बार-बार बताने पर भी "कलम" को "कलम" न कहकर "कमल" और "शरबत" को "शबरत" पढ़ता और "आदमी" को "आमदी" लिखता है। समस्या तो यह है कि ऐसा बच्चा सिर्फ बोलने में गलत उच्चारण नहीं करता है, बल्कि लिखते समय भी वह उल्टा-सुल्टा लिख लेता है। हालाँकि बाद में उसको अपनी भूल का ज्ञान होता है। तब वह अपनी स्मरण शक्ति पर पश्चाताप भी करता है।

आपने देखा होगा कि खास तौर से वे "ग" की जगह "ज" और "प" की जगह "ष" बोलते है अथवा "व" के बदले "ब" और "घ" को "ध" लिखते हैं।

लेकिन कुछ महीनों में जब उसे अभ्यास हो जाता है तो वह ठीक से पढ़ने-लिखने लगता है। इसके लिए उसे आपके सहयोग की आवश्यकता है। आपके प्रेम-पूर्ण शिक्षण से उसका विवरण-दोष दूर हो जाएगा।

शायद आपकी कक्षा में अधिकांश बच्चे ऐसे ही है। उनको औसत तौर पर शब्दों की बनावट पहचानने और स्मरण रखने में कठिनाई होती है। वे दो-चार सप्ताह ही नहीं, प्रत्युत कई महीनों तक शब्दों और अक्षरों को उल्टा-सुल्टा लिखते-पढ़ते रहते हैं। ऐसे बच्चों को ठीक ढंग से पढ़ने और पढ़कर सही-सही लिखने में अत्यधिक समय लगता है। इनमें से कुछ तो ऐसे भी बच्चे होते है कि आप उन्हें चाहे कितना भी मार-पीटकर क्यों न अभ्यास कराए, वे बराबर गलत हिज्जे लिखते-पढते रहेंगे। अतः धैर्य खोने *की आवश्यकता नहीं है। ऐसे बच्चे को आपकी* कृपा की जरूरत है। ऐसे बच्चे सचमुच ही आपकी कृपा के पात्र हैं।

इस बात को अगर आप भूल जाएंगे तो ऐसे बच्चे कहीं के न रहेंगे। ऐसे बच्चों के मन में यह बात घर कर जाती है कि वे मन्दबुद्धि हैं और उन्हें स्कूल आने से अरुचि और घृणा होने लगती है। पढ़ाई-लिखाई में वे दूसरे बच्चों की बराबरी नहीं कर पाते हैं यह बात उनके दिल को बैठा देती है, फिर ऊपर से आपके द्वारा उनकी कान-उमेठी और डांट-डपट तो उनके कोमल दिल को तोड़ ही देती है। तब वह जीवन भर कहीं का नहीं रह पाता है, न घर का न घाट का।

ऐसी विषम परिस्थिति में हम अध्यापक-अध्यापिकाओं की ओर से कुछ मार-पीट या डांट फटकार के बदले इन बच्चों को आश्वासन दिया जाना चाहिए कि यह एक विशेष स्मरण-शक्ति सम्बन्धी समस्या है। ऐसी स्मरण शक्ति

वाले बच्चों को धैर्यपूर्वक विश्वास दिलाया जाए कि वे न तो मूर्ख हैं और न ही सुस्त बल्कि जैसे ही वे योग्यता प्राप्त करेंगे उन्हें पढना-लिखना और शब्द-विवरण या हिज्जे बताना स्वतः आ जाएगा।

इनमें से कई बच्चों को उच्चारण सबधी विशेष प्रशिक्षण देकर—जिसमे शब्दों व अक्षरों के उच्चारण के साथ-साथ उन्हें अगुली से इन पर सकेत करना सिखाया जाता है—सहायता की जा सकती है। इस प्रकार वे शब्दों को पहचानने की कमजोरी को थोड़ी-बहुत मात्रा मे दूर कर सकते हैं। यदि स्कूल इस विषय मे किसी तरह की अतिरिक्त सहायता न कर सके तो छात्रो के माता-पिता या अविभावक को इस समस्या से अवगत कराना आवश्यक है।

जब स्कूल में प्राचीन विधि से पढ़ाई होती हो या जब विषय के अध्यापकों का रुख घोंट-घोंट कर पिलाने व कड़ाई बरतने वाला हो और कोई कक्षा इतनी बड़ी हो कि हर छात्र की ओर शिक्षक पूर्ण-रूपेण ध्यान न दे पाएं तो व्यक्तिगत रूप से ऐसी समस्याएं अधिक उठ खडी होती हैं।

कभी-कभी बच्चों में भी ऐसी कई बातें होती हैं जिनकी वजह से वे अच्छी तरह से व्यवस्थित नहीं हो पाते। शारीरिक तौर पर आंखों की खराबी, बहरापन, थकावट, अनिद्रा या लम्बी बीमारी का उन्हे घेरे रहना या मानसिक रूप से भी ऐसी कई बातें होना जिसके कारण कुछ छात्र इस तरह से पढने-लिखने मे पिछड़ जाते है।

आपको इस बात का भी ध्यान रखना चाहिए कि कभी-कभी बच्चा इसलिए भी पढने-लिखने में भूल करता है कि उसे प्रारम्भिक वर्णो की पूरी-पूरी जानकारी ही नही होती है। इसलिए जब ऐसी समस्या कक्षा में उठे तो बच्चे को पूर्वाभ्यास अवश्य कराया जाए।

कुछेक बच्चे अन्य दूसरी बातो से भी हताश या परेशान रहते हैं जिससे वे पढने-लिखने और हिज्जे करने में पिछड जाते है। आप जानते होंगे कि ऐसे बच्चे जिनकी कक्षा के अन्य विद्यार्थियो से पटरी नही बैठती है और जिनमें इतनी योग्यता न हो कि वह इस स्तर पर वर्ग-कार्य कर सके, व्यवस्थित नही हो पाते।

इसलिए मेरी सम्मति है कि बच्चो को पढने-लिखने या स्कूल के टास्क (सबक) मे कुछ कठिनाई हो तो उसे डांटिये या फटकारिए नही और न ही उसे इसके लिए किसी तरह का दण्ड ही दीजिए। कृपया धैर्यपूर्वक इस बात का पता लगाने की कोशिश करें कि उस छात्र को अडचन कहां है। आप इसके विषय में उसके माता-पिता या अभिभावक से भी सम्पर्क स्थापित करके ज्ञात कीजिए कि बच्चे की समस्या का मूल कारण क्या है। उसकी शारीरिक और मानसिक जांच भी अपेक्षित है।

—गोस्वामी रामबालक
उप-प्रधानाध्यापक
ज्ञानकुंज, दूधपुरा
पो॰ समस्तीपुर (बिहार)

# ग्रामीण पुस्तकालय और प्राइमरी शिक्षक



स्वतंत्रता के प्रश्चात ग्राम-ग्राम में स्कूल खुल जाने से शिक्षा का उज्ज्वल प्रकाश चारों ओर फैल रहा है। शिक्षित व्यक्तियों की तरह ग्रामीणो की भी यह प्रवल इच्छा होती है कि वे भी पुस्तकों द्वारा अपना ज्ञान बढ़ाए, मनोरंजन करें और फुरसत के समय का सदुपयोग कर कृषि में हो रहे नये-नये आविष्कारों, खोजों तथा अनुसन्धानो का लाभ उठाएं। नये ढंग से खेती कर, उत्पादन को बढाकर राष्ट्रीय समृद्धि में अपना योगदान दें।

## पुस्तकालयों की आवश्यकता

प्रौढ शिक्षा कार्यक्रम पर सरकार करोड़ों रूपऐ व्यय कर ग्रामों में साक्षरता लाने के लिए प्रयत्नशील है। इन नवसाक्षरों के लिये तो ग्रामों में पुस्तकालयों की और भी अधिक आवश्यकता है नही तो ये कुछ ही समय पश्चात फिर अनपढ़ों की पक्ति में खड़े हो जायेगे। पुस्तकालयों में इनके लिए सरल, सचित्र, और सुरुचिकर पुस्तकें होनी चाहिए। इनके लिए कृषि तथा कृषि से संम्बधित सहायक व्यवसायों की पुस्तके तथा पत्रिकायें विशेप रूप से उपयोगी सिद्ध हो सकती है।

शिक्षकों द्वारा ग्रामों में पुस्तकालय आरम्भ करना अत्यन्त सरल और साधारण कार्य है क्योकि उनकी जान-पहचान शिक्षित वर्ग के साथ तो होती ही है। आवश्यकता तो केवल यह है कि वे अपनी-अपनी जान पहचान वाले शिक्षित लोगों, नवसाक्षर मित्रो तथा सहयोगियों के आगे सुझाव रखे कि क्यों न हम पहली बार पाच-पाच या दस-दस रूपए एकत्रित कर ग्राम-पुस्तकालय का श्री गणेश करें। यदि दस-बीस

या पचास व्यक्ति भी तैयार हो जाय तो निश्चय ही पुस्तकालय खुल जाएगा। इस पुस्तकालय के लिए किसी वेतनभोगी पुस्तकालयाध्यक्ष या किसी विशाल भवन की आवश्यकता नहीं है यह तो ग्राम की धर्मशाला, पचायतघर या किसी अन्य व्यक्ति की बैठक में खोला जा सकता है। आप में से कोई भी व्यक्ति पुस्तकालयाध्यक्ष बनकर अपनी तथा अन्य लोगो की सुविधा के अनुसार निश्चित समय पर पुस्तकें बांटता रहेगा।

इस तरह के पुस्तकालय आपके उन मित्रों के लिए उपयोगी रहेंगे जिन्हे आपकी भान्ति



पुस्तकें पढने का शौक हैं, ज्ञान बढाने की लगन है लेकिन महगाई के कारण नई पुस्तको को क्रय करने की स्थिति में नही हैं। इसी कारण नई-नई पुस्तके पढने की इच्छा होने पर भी पढ़ सकने में असमर्थ है। आप तो उनकी एक समस्या हल करने जा रहे है। इसमे आपको वे सहयोग नही देंगे ?

इसके लिए कुछ नियम भी बनाए जा सकते है और जब कभी भी आवश्यक हो विचार-विमर्श करके आवश्यकतानुसार उनमें संशोधन भी किया जा सकता है। यह तो आप सभी का कार्य है आप अपनी आवश्यकता और सुविधा के अनुसार किसी प्रकार के भी नियम बनाकर पुस्तकालय चला सकते हैं।

## कर्त्तव्यपरायणता

इसकी सफलता का एक ही रहस्य है कि यह कार्य पूर्णरूप में स्वैच्छिक है कभी भी व्यक्ति पर किसी प्रकार का दबाव तथा प्रभाव नही डाला जाता। केवल उन्हे ही सदस्य बनाया जाता है जिन्हे पुस्तकें, पत्रिकाएं और समाचार पत्र पढ़ने का शौक या रुचि है तथा जो अपनी जेब से सहर्ष शुल्क देने को तैयार हैं। मेरे विचार से अपने ही जैसे शौक वाले सदस्यों को क्यों न एकत्रित किया जाए। अपने शौक के लिए दूसरो पर क्यों बोझ डाले ? जिन्हे पुस्तके तथा पत्रि-काएं पढ़ना ही नही वे शुल्क क्यो दे ? क्यों न हम अपने ही शौक वाले "अपनी सहायता आप करो" के महान आदर्श को लेकर आगे बढे।

आवश्यकता तो केवल इतनी है कि आप एक बार कार्य आरम्भ करने का सकल्प कर ले, विचार-विमर्श बाद मे करें, सभी समस्याए स्वय ही दूर हो जाएगी। जब एक ही जैसे विचार तथा शौक वाले उत्साह, लगन, ईमानदारी से कार्य आरम्भ कर दें तो उनके आगे कभी भी किसी प्रकार की कोई समस्या ठहरती ही नही है। दस आदमी मिलकर क्या नही कर सकते ?

—सत्यपाल भारतभूषण
रा० प्रा० स्कूल मुहाली
वागड़िया, संगरूर (पजाब)

# समाचार और विचार



## संख्याओं के खेल में जीतने और हारने वाले

प्रथम प्राथमिक अंकगणित सर्वेक्षण में स्कूलों के लिए अनेक आश्वासन दिए गए हैं। इसके अनुसार अधिकांश छात्र साधारण जोड़ आदि कर सकते हैं लेकिन उस ओर अपना दिमाग लगाने मे वे कठिनाई महसूस करते है। 'दिनाक १-२-८० के टाइम्स एजुकेशन एप्लीमेंट मे बाब डी० की रिपोर्ट'।

११ वर्ष की आयु के अधिकांश बच्चे साधारण जोड कर सकते हैं लेकिन गुणा, भाग, दशमलव और वर्गमूल आदि को हल करने में वे कमजोर हैं। इस तथ्य को मेथामेटिकल डवलपमेंट प्राइमरी सर्वे पर निष्पादन एकक की सरकारी निर्धारण की पहली रिपोर्ट मे कहा गया है, रिपोर्ट सख्या दो के एच० एम० एस० ओ० मे इग्लैड और वेल्स को रखा गया है। रिपोर्ट में कहा गया है कि नमूने के तौर पर १३००० छात्रों में से अनेक छात्र भी उस समय अशुद्धिया करते है जबकि साधारण कर सकने योग्य जोड़ को सरल रूप में प्रस्तुत न कर असामान्य या प्रश्न के रूप में प्रस्तुत किया जाए।

११ वर्ष की उम्र के अधिकाश बच्चे अत्यधिक मौलिक प्रत्ययो और कौशलो से पूर्ण अकगणित को भी हल कर सकते है लेकिन यदि पहले उन्हे वह बताया गया हो और उनके लिए सरल हो।

यद्यपि यहा कार्य निष्पादन में काफी ह्रास दिखाई पड़ रहा है जबकि बच्चो की प्रत्ययो के प्रति समझ काफी गहरी सिद्ध हुई है लेकिन उनका मौलिक ज्ञान अत्यधिक जटिल प्रत्ययों या अप्रसिद्ध वस्तुओ पर लगाया जाता है।

जबकि छात्र सामान्यतः चिह्नो, ग्राफो और चित्रो के मौलिक विचार को समझते है। वे अनेक अनुवादित और कलायुक्त चिन्ह्लों को जो कि ग्राफो और चित्रों में प्रत्यक्ष दिखाई पड़ते हैं उन्हें हल करने के अनुभव को पाते हैं।

## अमेरिका अंकगणित सर्वेक्षण उसी निष्कर्ष पर आता है

दो वर्ष पूर्व अमेरिका के स्कूली बच्चों को दिए गए अकगणित टेस्ट मे भी इसी प्रकार के

फल प्राप्त हुए है। यूनाइटेड स्टेट् नेशनल एसेसमेन्ट आफ एजुकेशनल प्रोग्रेस की रिपोर्ट मे कहा गया है––यद्यपि वे सामान्यत: अकगणित की मैकेनिक को हल कर सकते है लेकिन अनेक अमरीकी छात्र उस समय उखड जाते है जब प्रतिदिन की समस्याओं मे बुद्धि को लगाना पड़ता है। अमेरिका एजेन्सी के अनुसार बच्चे, जोड, बाकी, गुणा या भाग तर्कपूर्ण ढंग से अच्छा कर सकते है लेकिन उन्हें परेशानी तब होती है जब प्रश्नो को शब्दों में प्रस्तुत किया जाए। अनेक बच्चों में घर्षण, दशमलब प्रतिशत आदि प्रत्ययो को समझने की कमी पाई जाती है।

अमेरिका में १९६९ से एन०ए०ई०पी० स्तरो की जाच की जा रही है और ब्रिटिश के ए० पी० यू० ने उनके अनेक अकगणित जांच फीचरो की नकल की है। लेकिन प्रत्येक देश मे निष्पादन प्रत्यक्षत. एक सा नही है जैसे अमेरिका के ९.१३ और १७ पर जबकि ए० पी० यू० के ११ और १५ पर है।

अमेरिका मे बच्चो द्वारा अंकगणित के प्रश्नो को हल करने की प्रत्यक्ष अक्षमता की व्याख्या की जाती है जिसका ही फल है––बुनियादी चीजो की ओर लाटो" आन्दोलन, ड्रिल और अपर्याप्त प्रश्न हलकरने के अभ्यास पर अत्यधिक ध्यान।



## सांख्यिकीय शिक्षण का एक उदाहरण

प्राथमिक और माध्यमिक स्कूलो मे सांख्यकीय क्यो पढाई जानी चाहिए ? उस समय तक का इन्तजार क्यों नही किया जा सकता जब तक कि बच्चे परिपक्व न हो जाए––तब तक वे औपचारिक तर्को को समझने योग्य न हो जाएं या जब तक वे स्वय कमाने न लगे––हम इसके पहले ही उन्हे सांख्यकीय विचारो और तकनीकियों को क्यों बताने लगते है ? इस प्रकार के विचार अर्थमैटिक टीचर XXVI मे श्री अलवर्ट पी स्कूलटे, डाइरेक्टर मैथामेटिक्स एजूकेशन फार आकलेन्ड स्कूलस पानटेक, मिचीगन ने व्यक्त किये है।

बच्चे स्कूल में और उसके बाहर किस ढंग से सीखते है इसका एक जवाब यह है। यदि बच्चे सीखने की प्रक्रिया मे पूरी तरह से लगे हुए है तो वे कुछ बता रहे होंगे और कुछ पूछ रहे होंगे तथा सूचनाओ को एकत्रित और संगठित कर रहे होगे। बच्चे यह जानना चाहते है कि सूचनाओ को कैसे एक-दूसरे से मिलान करे, कैसे उन्हे सारणी मे रखें, कैसे एक ग्राफ के द्वारा उन्हें प्रस्तुत करे। बच्चे यह जानना चाहते है कि 'परीक्षा मे औसत अक' का क्या अर्थ है ? वे सांख्यकीय को विज्ञान, अकगणित, प्रयोगशाला कार्यकलापो, मैट्रिक मापन कार्यकलापो, सारणी और ग्राफो को पढने और व्याख्या करने, सामाजिक शिक्षण और अपने स्वय के खेलों में प्रयोग करते है।

इसके अतिरिक्त युवा छात्रों को भी वही साख्यकीय के प्रयोग कराए जाते है जिन्हे कि बडे लोग करते है। उन्हें अपने स्तर पर वैसा ही योग्य और तार्किक उपभोक्ता बनने की आवश्यकता है।

संख्या और उसकी व्याख्या करने की जानकारी या सांख्यकीय प्रयोग शीघ्र ही समझ में नहीं आते और एकाएक सभी विकसित भी नहीं हो जाते बल्कि इन्हें जानने की क्षमता धीरे-धीरे अनेक वर्षों मे विकसित होती है और जैसे कि तर्क करने की प्रक्रिया धीरे-धीरे बढ़ती है, उसी प्रकार सांख्यकीय सूचना के साथ कार्य करने की क्षमता भी धीरे-धीरे विकसित होती है। यदि यह प्रक्रिया प्राथमिक स्कूल स्तर से ही शुरू नही की गई तो हाई स्कूल मे सांख्यकीय की व्याख्या को लागू करना उपयुक्त नही हो सकता।

प्राथमिक विद्यालय पाठ्यक्रम में साख्यकीय को सम्मिलित करना नयी बात नहीं है। अनेक अकगणित टेस्ट एक अनुक्रमता देते हैं जिनमे छात्रों को ग्राफ को प्रारम्भिक उम्र से ही प्रयोग करना पड़ता है और छात्र सारणियों को प्राथमिक स्कूल से ही प्रयोग करना शुरू कर देते हैं। आजकल के विज्ञान कार्यक्रम अपनी खोजों मे मिलान करना, ग्राफ करना, नमूना तैयार करना और एक नाप तौल की अनुक्रमणिका का औसत ज्ञात करने आदि के द्वारा सांख्यकीय को एक नियमित भाग के रूप मे प्रयोग करते हैं।

पाठ्यक्रम शिक्षा समूह द्वारा सांख्यकीय के प्रशिक्षण, संख्या को एकत्र करना, संगठित करना और उनकी विवेचना करने की आवश्यकता पर पूर्णरूप से जोर दिया गया है। मूल अंकगणितीय प्रवीणता और पाठन पर बाल सम्मेलन में संख्यीकीय के बारे में एक सफल चर्चा हुई।

रिपोर्ट मे कहा गया "आजकल सूचना प्रायः अंकों के रूपो को लेती है—कभी शीघ्रतः अनेक अकों को। छात्रों को केवल सारिणि, चार्ट और ग्राफों को बनाने की जानकारी ही नही होनी चाहिए बल्कि कैसे उन्हें पढें और क्या निष्कर्ष निकाले इसकी भी उन्हें जानकारी होनी चाहिए। सुसगठित चार्ट, ग्राफ विशेष रूप से अंको को एकत्र करने के तरीकों और पद्धतियो को पंजीकृत करने में सहायक होते हैं। छात्रों को व्यापक रूप से अंकीय गणनाओं से विश्वस्त होना चाहिए।

प्राथमिक विद्यालयों मे सांख्यकीय क्यो पढ़ाई जानी चाहिए : प्रथम यह प्राथमिक छात्रों के लिए उनके स्कूली विषय के रूप मे स्कूल के बाहर उनके प्रतिदिन के जीवन में लाभकारी है दूसरे प्रगतिशील सांख्यकीय संसार में इसकी अनेक लोगो द्वारा आवश्यकता महसूस की जाती है। तीसरे, इसे अनेक पाठ्यक्रम समूहों द्वारा आवश्यक बतायी गयी है। चौथे, साख्यकीय विषय पहले से ही पाठ्यक्रम में सम्मिलित कर लिए गए हैं।

अत मे एक और महत्वपूर्ण कारण यह है कि प्राइमरी स्कूल में पढ़ाए जाने वाले अनेक अंकगणित के सिद्धान्तों को बताने के लिए यह एक उत्तम अवसर प्रदान करती है।



# विद्यालयों में दिवास्वप्न देखना

(जान चाडबोर्न असिस्टेंट प्रोफेसर, स्कूल ऑफ एजुकेशन यूनिवर्सिटी आफ कोनेक्टीकट एट स्टोर्स और वेथ. एम फाक, ए फोर्थ ग्रेड टीचर पावनी एलीमेन्टरी स्कूल पावनी, इली नोइस द्वारा टीचर नवम्बर, १९७८ में प्रकाशित एक रिपोर्ट के आधार पर)

हेनरी क्या तुम दिवास्वप्न देख रहे हो। प्राय: किसी न किसी प्रकार छात्रो से यह प्रश्न पूछा जाता है। दिवास्वप्न देखते समय वास्तव मे बच्चे क्या करते है---पलायन या रचनात्मक रूप से सोचते हैं। दिवास्वप्न एक पलायन हो सकता है। यह एक अद्भुत कल्पना भी हो सकती है जो कि बच्चों को सच्चा ज्ञान प्राप्त करने की ओर अग्रसर करती है । विभ्रान्त दिवास्वप्न प्राय: बिना प्रयोग के ही चले जाते हैं। यद्यपि जब इन्हें बच्चे या शिक्षक द्वारा निर्देशित किया जाता है तो ये रचनात्मक हो जाते है।

हम प्राथमिक से लेकर स्नातक तक प्रत्येक स्तर पर अद्भुत कल्पना को एक बहुमूल्य पठन-पाठन औजार के रूप में पाते है। अद्भुत कल्पना द्वारा निर्देशित दिवास्वप्न छात्रों को पाठ्यक्रम पर एकाग्रचित्त करने तथा आत्मज्ञान बढ़ाने के लिए तैयार करने का एक रास्ता है।

यदि हम चाहते है कि वच्चे अपनी पढ़ाई में भली प्रकार से भाग लें तो हमारे लिए यह आवश्यक है कि हम उन्हें इस प्रकार के अनुभव उपलब्ध कराए जो कि उन्हें एकाग्रचित होने के लिए तैयार करे।

एक खोज के अनुसार परेशान छात्रो की तुलना में शान्त छात्र अच्छी तरह से सीखते हैं। एक सुहावने और सुरक्षित स्थान में जाने की महत्वकाक्षा रखना और उसी स्थान मे परेशानी को दूर करने और कुछ खोजने के लिए जाना ये दो अद्भुत कार्यकलाप है जो कि अद्भुत कल्पनाएं आने पर सुस्ताने में छात्रों की मदद करते है, उस समय सामान्यत: शरीर और मस्तिष्क काफी शान्त और काफी सचेत हो जाते हैं और जब छात्र कक्षा में उत्तेजित और ऊधम मचाता आता है तो ये अद्भुत कल्पनाएं विशेष रूप से सहायक होती हैं।

ग्लोरिआ केस्टिलो, एक प्रथम श्रेणी टीचर ने जार्ज ब्राउन के 'ह्यूमन टीचिंग फार ह्यूमन लर्निंग' मे कहा है कि अपनी कक्षाओं में अद्भुत कल्पनाओं के प्रयोग से आठ महीने के दौरान बच्चों ने अपना ध्यान विकसित किया और काफी सतर्क हो गए।

'ग्रेस्टाल्ट थेराफी इन्टीग्रेटिड' में आई पोलस्टर और एम० पोलस्टर ने लिखा है कि फुटबाल खिलाड़ी जिम ब्राउन कैसे खेल में आने वाली परिस्थितियो पर दृष्टिगत चित्रण द्वारा खेलने के पूर्व विचार करता और उन परिस्थितियों का मूल्यांकन करता और उनका सामना और निवारण करने के लिए नीति निर्धारण करता। अद्भुत कल्पनाओ के द्वारा पूर्व अनुभव करना मनुष्य की सभी प्रकार के कार्यकलापो को करने में मदद करता है, विशेष रूप से जो कुछ भय से जुड़े होते हैं।

किसी समय जार्ज ब्राउन अपने आप बच्चो

को किसी अद्भुत कल्पना में लगाए रखता जिससे कि बच्चे कक्षा में मन लगाकर सुने । वह उन्हें बच्चों की पसन्द के कल्पनाओं के सागर की यात्रा पर ले जाता और फिर वापिस कमरे में ही लोटा आता । इस प्रकार की तीन यात्राओं के बाद उसने बच्चों से पूछा कि क्या वह इसी प्रकार बाहर रखना चाहते है या शिक्षण अनुभवों में भाग लेना चाहते हैं ब्राउन का अनुभव बच्चों को यह महसूस करने मे मदद करता है कि उन्हें इसकी छूट दें कि वे दिवा स्वप्न देखे या न देखे । यह शिक्षको को भी यह महसूस करने मे मदद करता है कि दिवास्वप्न को चुने । उनकी अद्भुत कल्पना याक्षाएं यदि वे नही भी चाहें तो भी घटित होती हैं ।

बाएं और दाएं गोलार्द्ध मस्तिष्क के कार्य पर रोबर्ट अनिस्टीन्स के विचार इस पर प्रकाश डालते हैं कि अत्यधिक प्रभावी शिक्षण हमेशा पढ़ाई मे दोनों गोलार्द्धों को समाहित करने की कोशिश करता है । आर्नस्टोन्स ने महसूस किया कि बांएं मस्तिष्क के कार्य विवेकी रेखाबद्ध और मौखिक तथा दाएं मस्तिष्क के प्रयोगीय और अमौखिक होते है । अद्भुत कल्पना एक अन्त-प्रेरणीय और रचनात्मक दायां गोलार्द्ध कार्य है ।

अद्भुत कल्पना आत्मज्ञान में भी वृद्धि करती है । वास्तविक जीवन में सच्चे विचारों की अभि-व्यक्ति और परिस्थितियां डरावनी जैसी दिखाई पड़ती हैं । अद्भुत कल्पना इसे सरलतम बना सकती हैं । अद्भुत कल्पना का समिप्राय प्रयोग कल्पना और वास्तविकता के बीच तथा विचारो और कार्यों के बीच अन्तर को स्पष्ट कर सकता है । अद्भुत कल्पना हमें अपनी शक्ति को बढ़ाने तथा प्रभावशीलता को सुधारने के अच्छे अवसर प्रदान करती है ।

मनुष्य प्रायः अपने गम्भीर रोष, डर और हानि को छिपाते है । यद्यपि कुछ भावनात्मक दीवार का निर्माण करते है जो कि वर्षों के अन्त-राल मे बढ़ती है । संयोगवश इन मनुष्यों की भावनाएं शिथिल हो जाती है । अद्भुत कल्पना एक शिष्ट मुक्ति प्रदान करती है जिसका फल भावनात्मक विचारों को सम्पन्न करना हो सकता है ।

अद्भुत कल्पनाओं और वास्तविकता में अन्तर को जानने के लिए इस प्रकार के कार्य-कलाप बच्चों की मदद कर सकते है ।

## निर्देशिकाएं और कार्यकलाप

जब तक बच्चे अद्भुत कल्पनाओ से पूर्णतः परिचित न हो जाएं तब तक निम्नलिखित कार्य-कलापों को दोहराना उपयोगी सिद्ध हो सकता है :

१. बच्चे की आंखें खुली या बन्द हो सकती है। बन्द होते समय आंखें अच्छा कार्य करती है, कुछ बच्चे आंखें बन्द करते समय असुविधा महसूस करते हैं । क्या इन बच्चों ने किसी अगतिशील वस्तु पर ध्यान केन्द्रित किया ?

२. अद्भुत कल्पना करते समय कोई बातचीत नहीं करनी चाहिए जब तक कि सीधे प्रश्न का कोई उत्तर न देना हो ।

३. एक दूसरे को छूना नहीं चाहिए। बच्चों से कहा जाए कि अद्भुत कल्पना करते समय कोई किसी को आघात न पहुंचाए।

यह निर्देशिकाएं अद्भुत कल्पना की निवृत्ति के लिए वातावरण प्रदान करने के कुछ उपाय प्रस्तावित करती हैं :

१. बच्चों से पूछे, क्या तुम्हारे कंधे सुविधापूर्ण है। यदि नही तो उन्हें हिलाओं जिससे कि वे सुविधापूर्ण हो जाए। तुम्हारी बाहें कैसी हैं, इसी प्रकार शरीर के विभिन्न अगो गर्दन, कमर, पैर हाथ आदि के साथ अभ्यास करो।

२. तुम कैसे सांस ले रहे हो। क्या तुम एक छोटे बच्चे की तरह सांस ले रहे हो। यह कल्पना करने की कोशिश करो कि तुम समुद्र की लहर की तरह सास ले रहे हो जो कि शांत रूप से धीरे-धीरे जाती और आती रहती है।

कुछ कार्यकलाप दाए से बाए मस्तिष्क कार्य की अद्भुत कल्पना को विकसित करने के लिए सहायक होते हैं।

१ हमेशा बच्चो को उनकी अद्भुत कल्पनाओं को व्यक्त करने के लिए उत्साहित करें। वे इन्हे जानकर आश्चर्यचकित होंगे कि वे कैसी वास्तविक और सरल विलक्षण है।

२. बिना शर्त उनकी अद्भुत कल्पनाओ को स्वीकार करें। कल्पना में कोई सही या गलत नही होता। क्या हुआ। इस बारे में बच्चे ही पूर्णत. जानते है। कल्पना प्रक्रिया प्रतिभा पर आश्रित नहीं है। जिन बच्चों को शैक्षिक परेशानियां होती हैं वे भी होशियार बच्चो की तरह कल्पनाशील हो जाते है।

३ उनकी अद्भुत कल्पनाओं पर बातचीत करने के बाद उन्हें सुझाए कि जो कुछ हुआ उस पर बच्चे एक छोटी सी कहानी लिखें और वे उसमें चित्र भी बना सकते हैं।

शिक्षकों को स्वयं में खोजने के लिए अद्भुत कल्पना के अनेक रचनात्मक प्रयोग है। यद्यपि असाध्य दिवास्वप्न दृष्टी के साथ अशांति सभी शिक्षको के लिए एक सामान्य समस्या है, दिवा-स्वप्न छात्र और शिक्षक दोनों के लिए शैक्षिक औजार के रूप में काम कर सकना है। □



# स्कूल साइंस

स्कूल साइंस, विज्ञान-शिक्षा की एक अंग्रेजी त्रैमासिक पत्रिका है जिसे राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् प्रकाशित करती है।

हमारे विद्यालयों में विज्ञान-शिक्षा, इसकी समस्याएं, सम्भावनाएं और शिक्षक तथा छात्र के व्यक्तिगत अनुभवों पर परिचर्चा आदि के लिए विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) एक मुक्त मंच है।

शैक्षिक पक्ष के अतिरिक्त इस पत्रिका में प्रेरणा देने वाले रूपक और विज्ञान समाचार होते हैं जो कि शिक्षकों और जिज्ञासु छात्रों को विज्ञान की सीमाओं से परिचित कराते हैं। विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) अन्य नियमित रूपकों (फीचर्स) में प्रसिद्ध वैज्ञानिकों की जीवनी प्रस्तुत करती है। अब तक इस क्रम में जुलियन हाक्सले, टी० आर० शेशाद्री, अमीडोओ एवोग्रेड्रो, जक मोनोड, लेव लेन्डो और वार्नर-हेसनवर्ग को लिया जा चुका है।

हम अनुभवी शिक्षकों और उनके छात्रों को विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) में उनकी समस्याएं तथा उपलब्धियां आदि के विषय में लेख भेजने के लिए आमन्त्रित करते हैं। इसमें छात्रों के लिए एक भाग सुरक्षित है जिसके माध्यम से वे देश के अन्य भागों के शिक्षकों और छात्रों को सम्बोधित कर सकते हैं।

आप यह देखेंगे कि विद्यालय विज्ञान (स्कूल साइंस) शिक्षक और छात्र, संरक्षक और आश्रित दोनों के लिए है। यह रुचिकर ढंग से सीखने और सोचने के लिए प्रकाशित की जाती है। इसमें आपका सक्रिय सहयोग अत्यन्त महत्वपूर्ण है।

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली-११००१६ के लिए श्री वी० के० पण्डित, सचिव द्वारा प्रकाशित तथा कैक्स्टन प्रेस, नई दिल्ली में मुद्रित।
प्रधान सम्पादक : प्रो० राजेन्द्र पाल सिंह

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और प्रशिक्षण परिषद्, नई दिल्ली द्वारा प्रकाशित प्राइमरी शिक्षक एक त्रैमासिक पत्रिका है।

इस पत्रिका का अभीष्ट केन्द्रीय सरकार की शिक्षा नीतियो से संबन्धित प्राधिकारिक जानकारी को शिक्षको और सम्बद्ध प्रशासकों तक पहुंचाना है। इसका उद्देश्य कक्षा मे इस्तेमाल की जा सकने वाली सार्थक और सम्बद्ध सामग्री प्रदान करना भी है। भारत के विभिन्न केन्द्रों मे चल रहे पाठ्यक्रमों और कार्यक्रमो आदि के बारे मे समय-समय पर इसमे सूचनाए प्रकाशित होती रहेगी। शिक्षा-जगत मे होने वाली हलचलो पर विचार-विमर्श करने के लिए यह एक मंच का भी काम करेगी।

इस पत्रिका के प्रमुख स्तम्भ होंगे :

(1) प्राथमिक शिक्षा से सम्बन्धित शैक्षिक नीतिया

(2) प्रश्न और उत्तर

(3) राज्यों से शैक्षिक समाचार

(4) कक्षा मे इस्तेमाल की जा सकने वाली सचित्र सामग्री

एक प्रति का मूल्य एक रुपया और वार्षिक चन्दा मय डाक खर्च चार रुपये है।

स्कूल शिक्षकों की रचनाए प्रकाशनार्थ आमन्त्रित है। हर प्रकाशित रचना पर पारिश्रमिक देने की व्यवस्था है। लेख हिन्दी या अंग्रेजी मे कागज के एक ओर लिखा होना चाहिए। सुविधा के लिए कृपया टाइप की गई या साफ-सुन्दर अक्षरो मे लिखी रचना की दो प्रतिया भेजें।

इस पत्रिका के मुखपृष्ठ और पाठ्य-सामग्री के लिए प्रयोग किया गया कागज यूनीसेफ से भेंट मे प्राप्त हुआ है।


| | |
|---|---|
| प्रधान सम्पादक | : प्रो० राजेन्द्र पाल सिंह |
| सहायक सम्पादक | : आशीष सिन्हा |
| | : प्रमोद कुमार यादव |
| मुख्य उत्पादन अधिकारी | : सी० एन० राव |
| सहायक उत्पादन अधिकारी | : सुरेन्द्र कान्त शर्मा |
| उत्पादन सहायक | : कल्याण बनर्जी |
| चित्रकार | : बाघ |





कृपया अपना चन्दा बिजनैस मैनेजर, प्रकाशन विभाग, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली 110016 को भेजें।

वर्ष ५ अंक ४ अक्टूबर १९८०

# आगामी अंक के आकर्षण

- समसामयिक शैक्षिक समस्याएं
- गणित और मानव-चेतना
- प्राथमिक स्कूलों में कलात्मक उत्कर्ष
- कला शिक्षक के कर्त्तव्य
- प्राथमिक स्कूलों में विज्ञान

सम्पादकीय

# गांधी जी और प्रेमचन्द

हर वर्ष हम २ अक्टूबर को महात्मा गान्धी का स्मरण करते है, समयानुकूल कुछ औपचारिक वाक्य लिखते हैं और यह सोचकर भूल जाते है कि हमारा काम तो हो चुका। हम प्राय: यह भूल जाते है कि गान्धी जी हरिजनो के प्रति कितने सहृदय थे। वह निर्बल, दुखियारो, निरक्षरों और असहायो के सहायक थे। जब तक भारत आर्थिक दृष्टि से पिछडा हुआ है, तब तक हमारे सभी नागरिक सुख का जीवन व्यतीत नही कर सकते। अधिकांश भारतीय आज भी निर्धन, पिछडे हुए तथा निरक्षर है। यदि और किसी अन्य कारण से नही तो कम से कम इन अधिकांश शान्त, दुखी, अनपढ़ लोगो के वास्ते ही गान्धी जी की प्रासगिकता से इन्कार नहीं किया जा सकता। काश ! केवल अध्यापकगण ही आगे बढ़कर साक्षरता के काम में हाथ बटाते तो कम से कम गान्धी जी के अनेक सपनों मे से एक तो सपना अवश्य ही पूरा हो जाता।

यद्यपि एक अन्य भारतीय का दूसरे प्रकार का स्मरण भी उचित होगा। यह अन्य भारतीय एक पुराना सरकारी प्राइमरी अध्यापक था जिसे बच्चो को पढ़ाने से प्रेम था। काफी समय अध्यापन करने के बाद उसने कदाचित् अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति का लेखक बनने के लिए अवकाश ग्रहण कर लिया। इस अध्यापक का नाम था प्रेमचन्द (३१ जुलाई १८८०—अक्टूबर १९३६)। उन्होने अपना जीवन एक मार्क्सवादी के रूप में प्रारम्भ किया परन्तु शीघ्र ही वह महात्मा गान्धी के प्रभाव में आ गए। उनकी अनेक कहानियां निर्धन, पीड़ित लोगों की कहानिया है क्योंकि वे शक्तिशाली लोगों का ध्यान इनकी ओर आकर्षित करना चाहते थे। उनकी कहानियो के पात्र घुमन्तू मजदूर, निर्धन खेतिहर, संस्कारों से बंधे अनपढ़ स्त्री-पुरुष है, जो आज भी अपनी सख्या के कारण भारतीय जनता का अधिकाश भाग है। प्रेमचन्द न केवल विदेशी राज्य के विरोधी थे, बल्कि वह दमघोंटू सरकारी तन्त्र के भी विरुद्ध थे। आज हम आजाद है पर यातनापूर्ण वातावरण यथावत् कायम है। इसलिए आज भी प्रेमचन्द हमारे लिए बडे ही सार्थक है।

हम सोचते है कि हमारे बीस लाख अध्यापकों में से कुछ तो प्राइमरी अध्यापक ऐसे निकलते जो प्रेमचन्द की भांति गान्धी जी के सच्चे शिष्य की तरह उनके दर्शन को जीवित रखते।

# पाठ्य पुस्तकें

—मोहनदास करमचन्द गांधी

पाठ्य पुस्तकों की जरूरत विद्यार्थियों से शिक्षकों को ज्यादा है और अगर हर शिक्षक अपने विद्यार्थियों को सच्चे दिल से पढ़ाना चाहता हो, तो उसे अपने पास पड़ी हुई सामग्री में से रोज पाठ तैयार करने होंगे।

आजकल शालाओं में, खासकर बच्चों के लिए जो पाठ्य-पुस्तकें काम में ली जाती है, वे ज्यादातर हानिकारक नहीं तो निकम्मी जरूर होती है। इससे इन्कार नहीं किया जा सकता कि इनमें से बहुतेरी लच्छेदार भाषा में लिखी होती है। जो अंग्रेजी पाठ्य-पुस्तकें स्कूलों में चलती हैं, उनकी बात की जाए तो जिन लोगों और जिन परिस्थितियों के लिये वे लिखी जाती हैं, उनके लिये वे बहुत अच्छी भी हो सकती है। किन्तु ये पुस्तकें भारत के लड़के-लड़कियों के लिए या भारत के वातावरण के लिए नहीं लिखी जाती। जो पुस्तकें भारत के बच्चों के लिए लिखी जाती है, वे भी ज्यादातर अंग्रेजी की अधकचरी नकल होती है, और उनसे विद्यार्थियों को जो चीज मिलनी चाहिये वह नहीं मिलती। इस देश में जैसा प्रान्त हो और जैसी बच्चों की सामाजिक हालत हो, वैसी उनकी शिक्षा होनी चाहिये। जैसे हरिजन बालकों को शुरू में तो दूसरे बच्चों से कुछ अलग ही तरह की शिक्षा मिलनी चाहिये।

इसलिए मैं इस फैसले पर पहुंचा हूं कि पाठ्य-पुस्तकों की जरूरत विद्यार्थियों से शिक्षकों को ज्यादा है और हर शिक्षक अपने विद्यार्थियों को सच्चे दिल से पढ़ाना चाहता हो, तो उसे अपने पास पड़ी हुई सामग्री में से रोज पाठ तैयार करने होंगे। ये पाठ भी ऐसे तैयार करने पड़ेंगे, जिनके द्वारा उसके वर्ग के बच्चों की विशेषताओं के साथ उनकी खास जरूरतों का मेल बैठे।

सच्ची शिक्षा लड़कों और लड़कियों के भीतरी जौहर को प्रकट करने में है। यह चीज विद्यार्थियों के दिमाग में निकम्मी बातों की खिचड़ी भर देने से भी कभी पार नहीं पड़ेगी। ऐसी बातें विद्यार्थियों के लिये बोझ बन जाती है, उनकी स्वतंत्र विचार शक्ति को मार देती है और विद्यार्थियों को मशीन बना देती है। यदि हम स्वयं इस पद्धति के शिकार न बने होते, तो आज लोक-शिक्षण देने का जो ढंग खास तौर पर भारत में जारी है, उससे होने वाले नुकसान का ख्याल हमें कभी का हो गया होता।

ये उद्धरण "सच्ची शिक्षा", नवजीवन प्रकाशन मन्दिर, अहमदाबाद से उद्धृत है।

इसमें शक नही कि बहुत सी संस्थाओं ने अपनी-अपनी पाठ्य-पुस्तके तैयार करने का प्रयत्न किया है। इसमे उन्हे थोडी-वहुत सफलता भी मिली है। किन्तु मैं मानता हू कि ये पाठ्य-पुस्तके ऐसी नहीं जो देश की सच्ची जरूरतों को पूरा कर सके।

मै यह दावा नहीं करता कि मैने जो विचार यहां प्रकट किये हैं, वे पहले-पहल मुझको सूझे है। मैंने ये विचार हरिजन पाठशालाओ के सचालकों के लाभ के लिए यहा जाहिर किये हैं, जिनके सामने भगीरथ काम पड़ा है, हरिजन पाठशालाओं के संचालक और शिक्षक इतने से सन्तोष नहीं मान सकते कि वे अपने विद्यार्थियों से मशीन की तरह काम करा ले और विद्यार्थी नियत की हुई पुस्तकों से जैसे-तैसे ऊपरी और तोते का सा ज्ञान पा ले। उन्होने जिम्मेदारी सिर पर ली है और उसे हिम्मत, होशियारी और ईमानदारी से निभाना चाहिये।

यह काम कठिन तो है ही, किन्तु यदि शिक्षक या सचालक अपना सारा दिल उसी में उडेल दे, तो यह काम जितना हम सोचते है, उतना कठिन नही है। ये लोग अपने विद्यार्थियों के पिता बन जाए, तो इन्हे अपने आप मालूम हो जाए कि विद्यार्थियों को किस चीज की जरूरत है, और वे फौरन वह चीज उन्हें देने लग जाए। इसे देने लायक ज्ञान का धन उनके पास न होगा, तो वे उसे जुटाने में लगेंगे और प्रयत्न करके उतनी योग्यता प्राप्त करेंगे। और क्योंकि हमने इस विचार से शुरूआत की है इसलिए हरिजनो के या दूसरों के बच्चों के शिक्षको को भी असाधारण चतुरायी या बाहरी ज्ञान की जरूरत नही पड़ेगी।



और शिक्षा मात्रा का उद्देश्य चरित्र-निर्माण करना है या होना चाहिए यह बात याद रखकर चरित्रवान शिक्षक को निराश होने जी जरूरत नहीं।

## स्वाभिमान और शिक्षा

("जूनागढ़ का पागलपन" शीर्षक लेख में से)

जूनागढ बहाऊदीन के सिंधी कालेज के विद्यार्थियो को वहां के नवाब साहव द्वारा निकलवा देने की खबर पुरानी हो गयी है।...किन्तु यह बड़ा सवाल खड़ा होता है कि काठियावाड़ी विद्यार्थियों का अपने साथियो के प्रति क्या कर्त्तव्य है। काठियावाड़ के लोग शरीर से मजबूत हैं, वहादुर भी कहलाते है। उनकी सहनशक्ति की सराहना की जाती है। ऐसी हालत में क्या

ाठियावाडी विद्यार्थी अपने सिंधी भाइयों का ापमान सहकर बैठ सकते है। मुझे लगता है कि ादि सिंधी विद्यार्थियों को वापस न बुला लिया जाय, तो काठियावाड़ी विद्यार्थियों का यह स्पष्ट कर्त्तव्य है कि वे कालेज छोड़ दे।

वे ऐसा करें तो शायद यह कहा जायेगा कि बेचारे विद्यार्थियो की पढाई खराब होगी। किन्तु मै कहूंगा कि ऐसे समय वे कालिज छोडें इसी में उनकी सच्ची पढ़ाई है। जो पढाई स्वाभिमान न सिखाये, वह पढ़ाई कैसी। मौका पड़ने पर दुःख उठाकर भी अपने साथियो का मान बचाना चाहिए। उन्हें अन्याय से बचाना पुरुषार्थ है।

हम मनुष्य बने, यह पहली पढ़ाई है। मनुष्य ही अक्षर-ज्ञान के लायक है। जो मनुष्यत्व खो बैठा है, वह पढ़ कर क्या करेगा। अक्षर-ज्ञान से मनुष्यत्व नही आता। इसके सिवाय, कालेज के विद्यार्थी बच्चे नही कहे जा सकते। यह नहीं माना जा सकता कि वे स्वतन्त्र विचार करने के लायक नही। इसलिए मैं आशा करता हू कि यदि सिंधी विद्यार्थियो के साथ न्याय न हो तो हर एक काठियावाड़ी विद्यार्थी कालेज छोड देगा।

यह प्रश्न होगा कि फिर क्या किया जाए। सम्भव है कि इन विद्यार्थियों को दूसरे कालेजों मे न लिया जाय। ले लिया जाय, तो सम्भव है उनके पास फीस देने के लिए रुपया न हो। यह मुसीबत सहने में ही कालेज छोड़ने की कीमत है। यदि कालेज घास की तरह उग जाते, तो उनकी कोई कीमत न होती और न सिंधी विद्यार्थी निकाले ही जाते।

त्यागी विद्यार्थी मेहनत करके अपनी पढ़ाई घर पर कर सकते है। उनके लिए मुफ्त शिक्षा का प्रबन्ध हो सकता है। आजकल ऐसे परोप-कारी शिक्षक मिलना मुश्किल नही जो ऐसे विद्यार्थियों को मदद देना अपना फर्ज समझे। यदि विद्यार्थी अपना पहला फर्ज अदा करेंगे तो उसी में से इस अन्याय से निपटने का रास्ता निकल आयेगा। अपने सामने आए हुए फर्ज को पूरा करते समय आगे का विचार न करने का नाम ही निष्काम कर्म है और वही धर्म है। □

× × ×

प्रेमचन्द को यथार्थवादी लेखक कहा गया है—यदि उनके कथाकार पक्ष के विषय मे ऐसा कोई कहता है तो यह निश्चित सही ही होगा। यह सब शिक्षक प्रेमचन्द के लिए भी कहा जा सकता। "गोदान" मे वह राय साहब और मालती का शिक्षा सस्थाओ को ढकोसले के रूप में चलाने का समर्थन नही करते। वह मालती से कहलाते है, "ससार मे अन्याय की, आंतक की, भय की दुहाई मची हुई है। अन्धविश्वास का, कपट-धर्म का, स्वार्थ का प्रकोप छाया हुआ है। तुमने वह आर्त्त-पुकार सुनी है। तुम भी न सुनोगे तो सुनने वाले कहां से आएगे। और असत्य प्राणियो की तरह तुम भी उसकी ओर से अपने कान बन्द नही कर सकते।"

यह प्रेमचन्द की अपनी शब्दावली है। वह चाहते थे कि पढ़े-लिखे लोग अन्याय और अत्या-चार से पीडित जनता का साथ दें।

प्रेमचन्द की सही नजर उस अध्यापक पर थी "जिस शख्स को फिक्रेमुआश से आजादी ही

*सम्पादक

नसीब न होगी वह तालीम की तरफ क्या खाक रजू होगा।" फिर वह बडी खास बात कहते है जो किन्ही मायनो में आज भी गलत नहीं है। "नारमल स्कूलो से जो लोग दर्जे तालीम सीखकर आते हैं वे भी मदरसों मे आकर अपना सब तरीका भूल जाते हैं। बेचारे क्या करें। वहा उन्हें एक वक्त एक दर्जे की तालीम का सवक दिया गया, यहां उन्हें एक वक्त मे चार दर्जे पढ़ाने को मिले। उन उसूलो पर क्यो कर अमल करें। एक दर्जे के पढ़ाने में मशगूल हुए तो दूसरे दर्जे को हिसाब दे दिया, किसी दर्जा को लिखना, किसी दर्जा को जुगराफिया। आंख तो एक ही है। कैसे लिखने की इस्लाह करे। कैसे हिसाब समझाये। कैसे वाकायदा तौर पर जुगराफिया की तालीम दे। गर्ज एक हरवोंग-सा मचने लगता है। लडको ने शैतान मुदर्रिस को मशगूल देखा तो धौल-धप्पा शुरू किया।"

प्रेमचन्द अपने युग के अनेक प्रबुद्ध नेताओं और समाज-सेवियों, जैसे लाला लाजपत राय या सर सैयद अहमदखान की भाति ही शिक्षा पर किए जा रहे व्यय की वात भी करते है। प्राथमिक शिक्षा पर उत्तर प्रदेश के खर्च की बात वह यों कहते है, "गुजिश्ता सूवा मुताहिदा मे १६ लाख इब्तदाई तालीम में सरफ हुआ और वहिसाब औसत फी तालिबे इल्म (छात्र) साढे तीन आना। यह औसत दूसरे मुहज्जिव मुल्को के मुकावले मे वहुत ही कम है। क्या सरकार ऐसे पाक काम के लिए पचास लाख सालाना भी खर्च नही कर सकती ?" वह अंग्रेजी शासकों की चालकी का पर्दाफाश करते हुए लिखते हैं "यह भी गवर्नमेंट की एक चालाकी है कि उसने डिस्ट्रिक्ट वोर्डो पर तालीम का



भार डालकर अपने तई अलैहदा कर लिया। और अब खसकक जहान पाक के मसले पर अमल कर रही है। वोर्ड कहा से रुपया लगाये ?"

कदाचित इसलिए कि वह स्वय प्राइमरी में पढ़ा चुके थे, वह इस शिक्षा के उद्देश्य वताते हैं—हमारा ख्याल है अपर प्राइमरी दर्जे की तालीम अगर जरा और ज्यादा वसीह कर दी जाए तो काश्तकारों की जरूरीयात के लिए काफी है। रोडरे जो इस वक्त मुरव्विज है, जुबान के लिहाज से सब नाकारा है और उनके पढने से लडके वजुज मामूली वोलचाल की न तो हिन्दी जुवान जानते है और न उर्दू। उनको जुवान की इसलाह होनी चाहिए ताकि लड़के रामायण को समझ ले। कवायद की कोई जरूरत नहीं। खारिज कर देना चाहिए। जुगराफिया की तालीम काफी है। हिसाव मे भी कुछ कसर नहीं है। अमली सवालात की मश्क ज्यादा होनी चाहिए। ड्राइंग फिज़ूल है। इसके बजाय

तन्दरुस्ती के मुतअल्लिक एक छोटी सी प्राइमर होनी चाहिए। और कवायद जबान की जगह पर जरायत के कुछ उसूल सिखाए जाने चाहिए। इस वक्त खतोकिताबत का तरीका नहीं सिखाया जाता। यह एक जरूरी शै है और इसका भी इतजाम होना चाहिए। तब इब्तिदाई तालीम का मसला गोया हल हो जाएगा।''

वह इन स्कूलो के भवनों की दशा पर लिखते हैं, "मदरसों की इमारतों की हालत निहायत अफशोसनाक है। तहसीली मदरसों में तो कहीं-कहीं पुख्ता मकानात बन गए हैं, मगर लोअर प्राइमरी और अपर प्राइमरी मदरसों की हालत बहुत रद्दी है। उन्हें देखकर मवेशी-खाना या मोहताज-खाना का ख्याल आता है।'' फिर वह अपने समय के मार्ग-दर्शकों को सम्बोधित करते हैं, "हमारी तालीम का तो यह हाल है और हमारे पब्लिक में काम करने वाले इन मसलों की तरफ से बिल्कुल गाफिल बैठे हुए हैं। कितने ऐसे अखबारनवीस है, या रिजोल्यूशन पास करने वाले वकुला हैं जिन्होंने किसी जिला में दौरा करके यह तहकीक किया कि कितने मदरसो में इमारत है और कितनो में नही।''

प्रेमचन्द के शिक्षा सम्बन्धी विचारों पर अनेक प्रकार से लिखा जा सकता है, उनमें एक तरीका काफी सीधा सा है—टिप्पणी-रहित प्रस्तुतीकरण। उनके विचारों में अनेक त्रुटिया हैं, अपूर्णताएं है परन्तु यह कहना गलत होगा कि उनमें किसी प्रकार की "इनसिसेरिटी" है। प्रेमचन्द यथार्थवादी उपन्यासकार ही नही समाज-दृष्टा भी थे। इसलिए उनसे शिक्षा का ससार किसी प्रकार अछूता नहीं रह सकता था। प्रेमचन्द एक जानदार शैक्षिक विचारक के रूप में आते है परन्तु गाधी जी या टैगोर जैसे नहीं। उनकी कूची समाज के आदर्श रूप में शिक्षा को उचित स्थान दिलाती है, उनकी शिक्षा का स्वरूप धुधला हो सकता है परन्तु शिक्षा के सबध में जो खाका उन्होंने पेश किया है वह स्पष्ट दिखाई देता है। □



यह जानते हुए भी कि बच्चे राष्ट्र के भविष्य हैं उनकी हमारे यहां ही नही बल्कि सभी जगह उपेक्षा की जाती रहती है। इस बात से हमारा सिर शर्म से झुक जाता है।

किसी प्रदेश या किसी विशेष देश में ही नही बल्कि पूरे विश्व मे इस शताब्दी का एक पूरा वर्ष "बाल वर्ष" के रूप मे मनाने का प्रयास हमारे सामने यह प्रश्न रखता है कि क्या अन्य और वर्षो में हमारे बच्चों की उपेक्षा की जाती रही है ? इन उपेक्षाओं पर पूर्ण रूप से ध्यान आकृष्ट करने और पाई गई कमियो को दूर करने के लिए १९७९ का वर्ष विश्व बाल वर्ष के रूप मे घोषित किया गया। यह जानते हुए भी कि बच्चे राष्ट्र के भविष्य है, उनकी हमारे यहा ही नही बल्कि सभी जगह उपेक्षा की जाती रहती है। इस बात से हमारा सिर शर्म से झुक जाता है। केवल भारत ही ऐसा देश नही है बल्कि अन्य देशो में भी ऐसा ही होता है। आकड़ों के अनुसार भारत में ६ से ११ वर्ष की उम्र समूह के लगभग ३० प्रतिशत बच्चे जो कि प्राथमिक स्तर के है तथा ११ से १४ वर्ष की उम्र समूह के लगभग ७० प्रतिशत बच्चे जो कि निम्न-माध्यमिक स्तर के हैं, उन्हें अपनी शिक्षा को आगे जारी रखने के लिए कोई अच्छे अवसर प्राप्त नहीं है। अन्य आंकड़ों के अनुसार ४ से १४ वर्ष की उम्र समूह के लगभग ८० प्रतिशत बच्चे अपने परिवारो की आर्थिक मदद करने के लिए अपने आपको आमदनी वाले कार्यो मे व्यस्त रखते हैं। इस प्रकार धनोपार्जन के लिए प्रारम्भ से ही वे अत्यधिक श्रम की नौकरियो मे फंस जाते हैं। इस प्रकार की बच्चे के प्रति लापरवाही एक भयंकर भूल है, हमें इस लापरवाही की ओर ध्यान देना चाहिए। बच्चे और किशोरों के साहित्य के लेखकों, शिक्षकों और अभिभावकों द्वारा इन बुराइयों को दूर करने और बच्चों को राष्ट्रीय गौरव के रूप में निर्मित करने के लिए आयोजित की जाने वाली भूमिका की रूपरेखा निर्धारित करनी चाहिए।

बच्चों के प्रति हमारे द्वारा की जा रही लापरवाही के रूपो पर विचार करते समय हम निम्नलिखित तथ्यों पर विचार कर सकते हैं, पहला किसी संस्था से पढ़ने के लिए बच्चों का अपने-आप विमुख हो जाना, दूसरा सिर्फ अपने लिए ही नही बल्कि पूरे परिवार के जीविकोपार्जन के लिए अपने अन्दर उन अवसरों को विकसित करना, तीसरा रूप कुपोषण है। आंकड़ों के अनुसार हमारे देश के लगभग ९० प्रतिशत बच्चे

किसी न किसी प्रकार के कुपोषण के शिकार हैं। कुपोषण के विभिन्न रूपों के अन्तर्गत प्रोटीन केलोरी कुपोषण को चिकित्सा शब्दावली मे 'क्वेसीयरकर सिन्डरोम' कहा जाना है, जो कि एक भयंकर दुर्घटना है और यदि एक बार बच्चा इससे ग्रसित हो जाता है तो वह मानसिक, शारीरिक और बौद्धिक रूप से जीवन भर कमजोर रहता है। इसके अतिरिक्त हमारी उपेक्षा का चौथा रूप सामान्य स्वास्थ्य और स्वास्थ्यप्रद दशाओं के प्रति लापरवाही है, जिसका फल बढ़ती हुई बाल-मृत्यु की दर है। अन्त में पांचवा रूप हमारी औपचारिक और अनौपचारिक शिक्षा तथा मनोरंजनीय साहित्य को सम्मिलित करते हुए शैक्षिक सामग्री की विषय वस्तु है, जिसके द्वारा हमारे बच्चों की मानसिक वृद्धि और मनोवैज्ञानिक संतुष्टि की जानी चाहिए।

अब हम इन उपेक्षाओ के प्रभावो पर प्रकाश डालते हैं, उपेक्षा के पहले दो रूप जो कि बच्चों को शिक्षा से विमुख करते है, जिसके फलस्वरूप हमारे अधिकांश मनुष्यों का जीवन स्तर अमानवीय हो जाता है। प्रथम दो रूप, बाद के दो रूपो से जुड़े हुए है जिसके अन्तर्गत विस्तृत कुपोषण तथा जीवन की सामान्य अस्वास्थकर और अस्वच्छ कर दशाए सम्मिलित हैं जो कि अत्यधिक बढ़ी हुई बाल मृत्यु दर के लिए जिम्मेवार है। हमारे देश में बाल-मृत्यु की संख्या को एक-दूसरे से अलग नही रख सकते। यद्यपि हमारी जनसंख्या का ४४ प्रतिशत भाग बच्चे हैं, लगभग ५० प्रतिशत बच्चो की जनसंख्या अपने जन्म होने के ५ वर्ष के अन्दर ही अकाल मृत्यु का शिकार हो जाती है। यह तथ्य और भी चौंकाने वाला है कि कुछ बाल-मृत्यु में से लगभग ६० प्रतिशत बाल-मृत्यु अनेक संक्रमण और छोटी बीमारियो के कारण होती है जिन्हे बच्चो की थोडी देखभाल करके पूर्णरूप से रोका जा सकता है। अन्त में उपेक्षा का पांचवा रूप हमारे देश के मनुष्यों के शैक्षिक, वैज्ञानिक और तकनीकी पिछड़ेपन के लिए जिम्मेवार है। जिसका यह फल हुआ है कि हमारे विकासशील देश का अन्य विकसित देशों के हाथों शोषण किया जाता है और यही हमारे समाज को अनेक वर्गो मे विभाजित करने के लिए भी जिम्मेवार है। इन सभी कारणों पर विचार करने के लिए भी सम्भवत: हममें से किसी को 'पेन्डोरा के बक्स' को खोलना होगा। यह सभी

वर्तमान परिस्थितियों में शिक्षा की कमी, गरीबी और माता-पिता अभिभावक मे जागरुकता की कमी होने से बाल-साहित्य के लेखकों की भूमिका और भी महत्वपूर्ण हो गई है।

लापरवाही, कुसंस्कार, गरीबी के घेरे है और यह सभी अपने प्रभावो के कारण एक दूसरे से काफी अन्तर्जटित है, इन्हे एक-दूसरे से अलग करना किसी के लिए भी काफी कठिन कार्य है।

प्रश्न है कि बाल साहित्य लेखकों, शिक्षको और अभिभावकों के द्वारा इन सभी बुराइयों को दूर करने और अपने बच्चों को वास्तव मे राष्ट्र का गौरव बनाने के लिए क्या कदम उठाए जा सकते है। बच्चों के प्रति बुजुर्गो के कर्त्तव्यो पर जब हम बात करते है तो उसे बाल और किशोर साहित्य के लेखकों द्वारा प्रकट किया जा सकता है। यद्यपि माता-पिता, अभिभावक और शिक्षक जो कि वास्तव में बच्चो के जीवन को एक रूप देते हैं, उनके कुछ प्रारम्भिक कर्त्तव्य है। वर्तमान परिस्थितियो में शिक्षा की कमी, गरीबी और माता-पिता, अभिभावक में जागरूकता की कमी होने से बाल साहित्य के लेखकों की भूमिका और भी महत्त्वपूर्ण हो गई है। बच्चो को अपने लेखो के द्वारा शिक्षा देते समय वे अभिभावको, शिक्षको और समाज के अन्य बुजुर्गो को भी बच्चो के प्रति उनके कर्त्तव्यो और जिम्मेवारियों से परिचित करा सकते हैं। वे अपने लेखो द्वारा समस्याओ के प्रति इन बुजुर्गो को जागरूक कर इन्हे भी शिक्षित कर सकते है। इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए केवल मनोरजक साहित्य की ही रचना नहीं करनी चाहिए। उनका उद्देश्य रचनात्मक और जन-साहित्य की रचना भी होना चाहिए। बाल-साहित्य को केवल किसी विशेष उम्र समूह के मनुष्यों के लिए ही निर्दिष्ट नही किया जा सकता। वास्तव मे बच्चे की परिभाषा में पुन परिवर्तन करना पड़ेगा जिससे कि उसमें उन



युवाओ को भी सम्मिलित किया जा सके जिन्हे मानव रुचि से सम्बन्धित किन्ही विशेष विषयों का ज्ञान देने के लिए विभिन्न उम्र समूह के बच्चो के साथ शिक्षित किया जा सके। मानव मस्तिष्क पर साहित्यिक रचनाए जैसे अत्यन्त प्रभावी कहानियां, नाटक, कविता और कार्टून आदि हमेशा अच्छी और अत्यन्त प्रभावी छाप छोडती है। अत यह लेखक वे कार्य भी कर सकते है जिसे अनेक सामाजिक और राष्ट्रीय सस्थाए भी अभी तक नहीं कर सकी है। यह चीज इन लेखको पर नैतिक जिम्मेवारियां भी सोपती है। अत हमे आशा करनी चाहिए कि इस प्रकार का साहित्य लिखने वाले योग्य पुरुष इन जिम्मेवारी को निभाने का पूरा प्रयत्न करेगे और

राष्ट्रीय चरित्र को सुदृढ़ करने के लिए इस प्रकार के साहित्य का निर्माण करेंगे जिससे बच्चों में नया जोश पैदा होगा जिस पर राष्ट्र को गर्व होगा। इसके उपरान्त प्रत्येक बच्चे के चरित्र निर्माण का कार्य है। बच्चो पर गर्व तभी किया जा सकता है जब कि उनका चरित्र उज्ज्वल हो। इस प्रकार के चरित्र निर्माण के लिए बच्चो को पहले भय की कल्पना, ईर्ष्या और लडाई-झगड़े से मुक्त रखना चाहिए और उनके अन्दर आदर्श मानव जीवन के मूल्यो और विचारो को प्रतिष्ठित करना चाहिए। अन्त में यह कहा जा सकता है कि हम बडो और प्रबुद्ध बुजुर्गो को पूरी समस्या को अच्छी तरह से सुलझाने के लिए प्रयास करना चाहिए और उन्हे बाल साहित्य मे लाने का भी प्रयत्न करना चाहिए तभी इस ओर कुछ सफलता मिल सकेगी। □

# बच्चों के लिए नैतिक शिक्षा : एक

कालीपद बन्दोपाध्याय,
सहायक निदेशक
लघु उद्योग सेवा संस्थान
औद्योगिक क्षेत्र, पटना

**यह निबन्ध लेखक की पुस्तिका "बच्चों के लिए धार्मिक शिक्षा" से उद्धृत है। पुस्तिका अन्तर्राष्ट्रीय बाल वर्ष (1979) के समय लिखी गयी थी। लेखक ने इस निबन्ध में बच्चों के आध्यात्मिक और धार्मिक विकास के लिए कुछ सुझाव दिए है।**

भारत सदियों से न केवल अपनी प्राकृतिक संपदाओं के लिए प्रख्यात है, वल्कि आध्यात्मिक ज्ञान और विश्वबन्धुत्व के लिए अपने त्याग के लिए भी प्रख्यात है। हम अगर अपने इन गुणो की ओर लौटकर देखे तो आज भी इस विश्व को बहुत कुछ दे सकते हैं। हमारे स्कूलो मे वच्चो को आध्यात्मिक अथवा धार्मिक शिक्षा नही दी जाती है। मानव समाज के उत्थान के लिए हमारे पाठ्यक्रम में धार्मिक शिक्षा का समावेश आवश्यक है। इस कार्यक्रम को वच्चों के लिए कैसे हितकर वनाया जाए, इस निबन्ध मे इसकी व्याख्या की गयी है।

हमारे स्कूलों मे बच्चो को आध्यात्मिक अथवा धार्मिक शिक्षा नहीं दी जाती है। मानव समाज के उत्थान के लिए हमारे पाठ्यक्रम मे धार्मिक शिक्षा का समावेश आवश्यक है।

आध्यात्मिक शिक्षा के लिए कार्यवाही सतत् और निरन्तर होती रहनी चाहिए। आज के शिशु कल के युवा वर्ग का प्रतिनिधित्व करेगे और यही युवा आने वाले समय मे परिपक्वता ग्रहण कर कुशल नागरिक वनेगे। अतः यह आवश्यक है कि शुरू से ही वच्चे इन प्रयासों का लाभ उठाएं। यद्यपि यह प्रयास केवल बच्चो के लिए ही है, फिर भी यदि दूसरे भी इसमें रुचि लें तो कोई हानि नहीं है।

साधारणतः शिशुओ की पारम्परिक शिक्षा के लिए कई माध्यम है। जैसे——नर्सरी, किंडरगार्डन प्राथमिक तथा माध्यमिक शालाएं। पठन-पाठन पद्धति स्थान विशेष के अनुसार वदलती रहती है। मैं वर्तमान पारम्परिक शिक्षा पद्धति पर कुछ कहना नही चाहता। इस विषय पर वातचीत करने के लिए अनेक विशेषज्ञ है जिनके पास अनेक योजनाएं हैं। शिशुओं की आध्यात्मिक शिक्षा के लिए मैं निम्न वाते प्रस्तावित करना चाहूंगा :

१. आध्यात्मिक शिक्षा प्रदान करने के लिए शिक्षको को पहले प्रशिक्षण दिया जाना चाहिए। ऐसे प्रशिक्षण के अन्तर्गत
   (क) समस्त धर्मो का ज्ञान,
   (ख) पढाते समय शिशुओ द्वारा उठाए जाने वाले सम्भावित प्रश्नों के उत्तर से सम्वन्धित विषय होंगे।

२. शुरू-शुरू में ऐसे शिक्षण के लिए किसी पाठ्य-पुस्तक की आवश्यकता नही है। शिक्षक कहानी वाचक के रूप में अपनी बात कहेंगे। कहानी के रूप में शिक्षा देते समय शिक्षक अत्यन्त सहज और सुवोध भाषा में कहानी से प्राप्त शिक्षा की बात कहेंगे। इससे शिशुओं के मस्तिष्क पर वोझ नहीं पड़ेगा और वे साग्रह सुनेंगे।

३. शिक्षक छात्रों से प्रश्न पूछने का आग्रह करेंगे और उनकी जिज्ञासा शांत करने का भरपूर प्रयत्न करेंगे।

४. शिक्षक यथासम्भव छात्रों के नित्य-प्रति जीवन का अवलोकन करेंगे और जब भी आवश्यक हो, मार्गनिर्देशन करेंगे।

५. शिशुओं का परीक्षाफल शिक्षकों की कार्य-पद्धति पर निर्भर करेगा।

६. शरीर और मस्तिष्क-दोनो के सन्तुलित विकास के लिए अच्छे और पौष्टिक आहार की व्यवस्था करनी पड़ेगी इससे शिशुओं के मन में अच्छे विचार आएंगे, उन्हें मस्तिष्क नियन्त्रण की शिक्षा भी देनी होगी। ताकि वे अपनी इच्छा शक्ति का विकास कर सकें।

७. ऐसी शिक्षा पद्धति में छात्रो और शिक्षको के बीच मधुर सम्बन्ध अत्यन्त आवश्यक है। अधिकारियो को यह देखना चाहिए कि शिक्षकगण आंशिक कठिनाइयो के बीच से न गुजरे। ऐसे शिक्षक जो आत्मोत्सर्ग कर सकें और जिनका झुकाव आध्यात्मिता की ओर हो, उन्हे चुना जाना चाहिए।

८ आध्यात्मिक शिक्षा तीन भागों में दी जानी चाहिए

(क) आदर्श कथा

(ख) लघु कथाओं के माध्यम से, जिनके परिणाम आदर्श सूचक हों

(ग) कुछ ऐसी कथाए जो छात्र याद कर सके

### आदर्श कथा

छात्रो और शिक्षको की बातचीत छात्रों द्वारा पूछे गए प्रश्नों पर केन्द्रित होनी चाहिए। शिक्षक छात्रो द्वारा पूछे गए प्रश्नो के उत्तर देंगे। बच्चों के लिए कुछ भी "होम टास्क" नही रहेगा। शिक्षक धार्मिक शिक्षा विषयक कोई भी पुस्तक छात्रो को पढने के लिए दे सकते है और छात्र उस पर कोई भी प्रश्न शिक्षक से पूछ सकते है। परीक्षा मे इस विषय पर कोई पास-मार्क आदि नही रहेगा। इस विषय को पाठ्यक्रम मे शामिल करने का उद्देश्य छात्रो को अच्छा नागरिक बनाना है।

### [illegible]

शिक्षक ऐसी लघु कथाए चुन-चुन कर छात्रो को सुनाएं जिससे नैतिक उत्थान हो। हमारा राष्ट्र एक धर्मनिरपेक्ष राष्ट्र है अतः शिक्षकों का यह कर्त्तव्य है कि वे सभी ग्रन्थों से कथाओ का चयन करे।

### [illegible]

शिक्षक कुछ पाठ छात्रों को याद करने के लिए दगे यथा .

(१) विश्वसेवा —प्रभु, अल्लाह या ईश्वर की सेवा है। हम किसी की सहायता नही करते बल्कि सेवा करते है। ईश्वर और अल्लाह एक है अत हम सब भाई-भाई है।

(२) प्रेम हमें सगठित करता है। घृणा हममे फूट डालती है। अत हमे सबसे प्यार करना चाहिए चाहे वह किसी भी वर्ग, सस्कृति या जाति का हो।

(३) अच्छा चरित्र और अच्छा आचरण मनुष्य की सबसे बडी सम्पत्ति है। अत हमारे चरित्र मे ये सद्गुण आने चाहिए ताकि हम सब भाई और सगे सम्बन्धियो की तरह जीवन यापन करे।

(४) मीठे शब्द और अच्छे आचरण मे कुछ भी व्यय नही होता। ये हमारी सबसे बड़ी सम्पदा है। हमे इसे कभी भी नही खोना चाहिए।

(५) सफाई और पवित्रता सबसे बड़े सद्गुण हैं। हमें हमारा शरीर ही नही बल्कि मस्तिष्क और विचार भी स्वच्छ रखने चाहिए। विश्व में कुछ भी खराब नही

है। अच्छा-बुरा हमारा ही आविष्कार है। अतः हमे अपने विचार स्वच्छ रखने चाहिए तो जग अपने आप अच्छा लगने लगेगा।

(६) दूसरों की आलोचना से सघर्ष की उत्पत्ति होती है। आत्म-समालोचन से मनुष्य शुद्ध होता है, उसमे निखार आता है।

(७) कार्य पूजा है, हमें अपने सारे कार्य इसी उद्देश्य को ध्यान मे रखकर करने चाहिए। किए गए कार्य के बदले किसी पुरस्कार की आशा नही करनी चाहिए।

(८) नैतिक साहस ही सबसे बडी शक्ति है। इससे लडने की क्षमता प्राप्त होती है। जिसका नैतिक मनोबल ऊचा होगा दुनिया की कोई भी शक्ति उसे पराजित नही कर सकती।

उपर्युक्त कुछ ऐसे उदाहरण है जिनके पठन-पाठन मे छात्र देश के अच्छे नागरिक बन सकते हैं। □



# ब्रिटेन के प्राथमिक स्कूलों में प्रौढ़ शिक्षा

हमारे देश मे शिक्षा प्रशासन अधिकारी क्यों नही क्राफ्ट शिक्षक, खेल शिक्षक, सगीत शिक्षक आदि को अपने खाली समय मे नजदीक के प्राइमरी या मिडिल स्कूलों में शिक्षा देने के लिए कहते जो कि अपने स्कूलों में अनेक घन्टों खाली बैठे रहते है ?

सुनील बिहारी मोहन्ती
प्राध्यापक
राधानाथ ट्रेनिंग कालिज
कटक

हमारे देश में एक-अध्यापकीय प्राथमिक विद्यालयों को निर्धनता की निशानी समझा जाता है। लेकिन इस प्रकार के विद्यालय ब्रिटेन जैसे देशों में काफी सख्या में विद्यमान है। ब्रिटेन में भ्रमण पर जाने के पूर्व मैने जे० के० इन्स्टीट्यूट आफ रूरल एजुकेशन के डा० चिकरमाने द्वारा सुझाए गए एक कार्यक्रम माडल के अनेक कोर्सों के शिक्षण में भाग लिया था। यह कोर्स उड़ीसा प्रदेश के माध्यमिक प्रशिक्षण विद्यालयों के शिक्षको के लिए राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान और प्रशिक्षण परिषद और स्टेट इन्स्टीट्यूट आफ एजुकेशन उडीसा द्वारा सामूहिक रूप से आयोजित किया गया था। इसके द्वारा मुझे ब्रिटेन के कुछ एक-अध्यापकीय स्कूलों में प्रौढ शिक्षा कार्यक्रम को समझने में मदद मिली।

मैंने इसके लिए श्री निसवेत, इन्स्पेक्टर आफ स्कूल्स आफ द स्काटिश एजुकेशन से सम्पर्क किया। क्योंकि वह मुझे स्कूल का भ्रमण करने का निर्देश देने के सक्षम अधिकारी नहीं थे अतः उन्होने मुझे श्री स्टील, असिस्टेन्ट डाइरेक्टर आफ एजुकेशन, ईस्ट लोथिअन रीजन, एडिनवर्ग से सम्पर्क स्थापित करने की सलाह दी। श्री स्टील ने मुझे मेरी पसन्द के किसी भी स्कूल में भ्रमण करने की आज्ञा प्रदान की। सबसे नजदीक का एक-अध्यापकीय स्कूल कैरिंघटन गांव का था जो कि डलकीथ बस स्टाप से १० किलोमीटर दूर पर स्थित था। वह गांव पब्लिक यातायात से जुड़ा हुआ था। मेरी यातायात की समस्या उस क्षेत्र के कम्यूनिटी एजुकेशन आफीसर के द्वारा सुलझाई गई।

१३ फरवरी को अत्यधिक वर्षा हो रही थी और ठण्डी हवा चल रही थी। उसी समय मैंने डलकीथ जाने के लिए एडिनवर्ग से प्रस्थान किया। पूर्व निर्धारित व्यवस्था के अनुसार कम्यूनिटी एजुकेशन आफिसर के सहायक श्री हण्टर मुझे अपनी कार में कैरिंघटन तक ले गए। यद्यपि वर्फ गिरने के कारण कार की गति काफी धीमी रही फिर भी हम स्कूल समय पर पहुच गए।

कैरिंघटन योजनाबद्ध रूप से बसाया गया एक सुरक्षित गाव हैं। हाल ही में देश के सर्वोत्तम गांव के लिए इसे स्काट्समैन शील्ड मिली है।

गांव में थोड़ी ग्रावादी के ५० घर है। एक मात्र शिक्षिका श्रीमती मुनरो स्कूल के साथ लगे मकान में अपने पति के साथ रहती है। उनके पति पास में ही कार्य करते है। उनके दो बच्चे है, लड़का एबेरडीन विश्वविद्यालय के अंकगणित विभाग में पढ रहा है और लड़की स्नातक होने के बाद नर्सिंग में पढ़ रही है। श्रीमती मुनरो गत १२ वर्षों से शिक्षिका के रूप में कार्य कर रही है, जिसमें से तीन वर्ष उन्होंने प्राइमरी स्कूल की निरीक्षिका के रूप में कार्य किया।

उन्हें पूर्ण रूप से स्कूल की एकमात्र शिक्षिका नही कहा जा सकता। वह सप्ताह में दो दिन शिक्षण कार्य से मुक्त रहती है जिसमें वह स्कूल के दोपहर के भोजन, परिवहन, पत्रोत्तर आदि कार्यालयीन कार्य करती है। एक अतिरिक्त शिक्षक इन दो दिनों शिक्षण कार्य करता है। इसके अतिरिक्त सप्ताह में एक बार कुछ घण्टों के लिए एक संगीत शिक्षक भी आता है। ऐसा ही शारीरिक शिक्षा के शिक्षक के साथ भी है। ये अतिरिक्त शिक्षक सप्ताह में तीन दिन दोपहर के बाद आते है। जो इनकी कार्यालयीन कार्यों में भी सहायता करते है। श्रीमती मुनरो भाग्यशाली है क्योकि उन्हें श्रीमती वाटसन जैसी एक महिला की सेवाएं प्राप्त हैं जो कि बच्चो को पढ़ाने में प्रसन्नता महसूस करती है। इसके अतिरिक्त दो अन्य महिलाए और हैं जो स्कूल मे अतिरिक्त समय में कार्य करती है, एक स्कूल को साफ करती है और दूसरी स्कूल के भोजन कार्यक्रम में सावधानी पूर्वक भाग लेती है। स्कूल का दोपहर का भोजन नजदीक के बड़े प्राइमरी स्कूल से आता है। स्कूल सप्ताह में पाच दिन प्रातः ९-०० वजे से ३-०० वजे साय तक चलता है।





ब्रिटेन के प्राइमरी स्कूलो में सात कक्षाए होती हैं। जब मैं स्कूल पहुंचा तो शारीरिक शिक्षा के शिक्षक बच्चों को शिक्षा दे रहे थे। वह शिक्षिका नजदीक के एक हाई स्कूल मे लगी हुई है। अपने हाई स्कूल में आबटित घन्टो को लेने के बाद शिक्षक कुछ अन्य स्कूलों में अपनी इच्छा से कार्य करने जाते हैं। वह अपनी कार से सफर करती है और अधिकारियो से इस कार्य के लिए पैट्रोल लेती है। हमारी समझ में नहीं आता है कि हमारे देश में भी क्यों नही शिक्षा प्रशासन से सम्बन्धित उच्च अधिकारी क्राफ्ट-शिक्षक, खेल-शिक्षक, सगीत-शिक्षक आदि को नजदीक के प्राइमरी या मिडिल स्कूलो मे शिक्षण देने के लिए कहते जो कि अपने स्कूलों मे अनेक घण्टे खाली बैठे रहते है।

स्कूल में १५ छात्र थे। जिनमें से दो कैरिघटन के थे और अन्य नजदीक के गावों जैसे केथाल, कोल्टाल और टैम्पाल आदि के थे। यद्यपि एक-अध्यापकीय स्कूल मे केवल कुछ ही बच्चे होते है फिर भी दो बच्चे अन्य गांवो के थे क्योंकि वहा के गांव के शिक्षक ने इन बच्चों को अपने स्कूल में दाखिल नही किया था।

वहा एक स्कूल बस है जो कि क्षेत्र के बच्चों की आवश्यकताओ को पूरा करती है। स्कूल में

एक क्लास का कमरा, एक ग्राफिस का कमरा, एक खेल के सामान रखने का कमरा और दो शौचालय, एक लडकों के लिए और दूसरा लड-कियों के लिए था। वहा ३६ अलमारियाँ, ३ किताबों के रैक जिनमें २५०० किताबे रखी हुई थी, एक टी० वी० सैट, एक फिल्म स्ट्रिप कम स्लाइड प्रोजैक्टर, दो टाइपराइटर आदि चीजें भी थी। स्कूल को विविध खर्च के लिए प्रति वर्ष ८००० रुपए मिलते हैं। केन्द्रीय पुस्तकालय से एक निश्चित समय के लिए स्कूल को कुछ पुस्तके भी दी जाती हैं।

कक्षा में जाने पर मेरा क्षात्रों द्वारा अभि-वादन किया गया। उनको श्रीमती मुनरो द्वारा पहले ही मेरे आगमन की सूचना दे दी गई थी। मैंने उन्हें अपने देश, राज्य और भाषा के बारे में बताया। इसके बाद छात्रों ने अपनी कापियो पर मेरी भाषा की लिपि उडिया मे अपने नामों को लिखाना चाहा। उन्होंने मुझे कुछ ड्राइ ग और पेंटिग भेंट में दिए।

भोजनावकाश के समय श्रीमती मुनरो अपने घर गई। मैंने एडिनवर्ग से लाए हुए बिस्कुट और फल आदि खाए। उस दिन बच्चों को सूप, चावल, मछली या मांस और मछली न खाने वालो को कस्टर्ड और फल आदि दिए गए। तीन बच्चो ने स्कूल से दोपहर का भोजन नही लिया वे गाव में स्थित अपने घरो को गए। चार बच्चों पर देने के लिए कुछ नही था। आठ बच्चो ने लग-भग नौ रुपए प्रति भोजन के हिसाब से पैसे अदा किए। यद्यपि यह महंगा दिखाई पड़ा लेकिन ब्रिटेन के स्तर को देखते हुए यह काफी सस्ता था। इस प्रकार का दोपहर का भोजन ब्रिटिश के किसी भी होटल में चौगुनी से अधिक कीमत का होगा। जिन बच्चों को मुफ्त भोजन मिलता है वे समाज के निर्धन वर्ग के होते है। भोजना-वकाश के पहले सभी बच्चों को दूध बाटा जाता है जो कि सभी के लिए मुफ्त है।

मै स्कूल खुलने के समय वहां नही था लेकिन बन्द होने के समय था। स्कूल बन्द होने के पन्द्रह मिनट पहले बच्चों से अपनी किताबों आदि को ठीक प्रकार से रखने के लिए कहा गया जिसे उन्होंने १० मिनट में कर लिया। इसके बाद उन्होंने बाहर जाने के लिए पंक्ति बनाई। विदाई के समय मैंने उन्हें मू गफलिया और टाफिया दी। स्कूल मे मेरा भ्रमण मेरे लिए याद की एक निशानी रहेगा। एक-अध्यापकीय स्कूल में मेरा यह प्रथम भ्रमण था। प्रथम बार मैंने भी एक प्राइमरी स्कूल मे स्कूल-कार्यक्रम का अध्ययन करने के लिए पूरा एक दिन व्यतीत किया। बच्चों के जाने के बाद श्रीमती मुनरो अपनी कार में मुझे डलकीथ तक लाई। बर्फ ने पिघलना प्रारम्भ कर दिया था अतः हमें कोई परेशानी नहीं हुई। उन्हें बिदाई देने के बाद मैं ईस्टर्न स्काटिश बस द्वारा एडिनवर्ग आया। □



हमारे शिक्षाविदो ने पुन: नए विचारों को सकलित करके चहारदीवारी की शिक्षा का बोझ कम करके समाजोपयोगी उत्पादन कार्य की बात की है। इसमे पर्यावरण एक नए विचार के रूप मे हमारे सम्मुख आ रहा है।


एन. ए. मोठ
बीट निरीक्षक
धानेरा, बनासकांठा
(गुजरात)


अब शिक्षा में नए विचार एव प्रयोग किए जा रहे है। बच्चों को केन्द्र मे रखकर शिक्षा देना अध्यापकों का कर्त्तव्य समझा जाता है। बच्चा, शिक्षक और समाज एक दूसरे से अलग नहीं किए जा सकते। बच्चे कल के नागरिक और भावी राष्ट्र निर्माता होगे। बच्चों से ही समाज बनता है। बच्चो की शिक्षा के लिए शिक्षक और अभिभावकों को अच्छी तरह से ध्यान देना चाहिए।

अधिकांश भारत की जनसंख्या देहातो में रहती है। देहातो के लोग स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद भी कोरे निरक्षर रहे है। काश्तकारी और मजदूरी करने वाले देहाती किसान एव मजदूर अपने-अपने व्यवसायो में लगे रहते हैं, उन्हें अपने बच्चों की पढाई के बारे में कोई चिन्ता या फिक्र नही सताती। वे महसूस करते है कि जिस तरह हम "काला अक्षर भैस बराबर" है और खेती या मजदूरी करके आसानी से गुजारा करते हैं, हमारे बच्चे भी वही करेगे। उन्हे खेतों मे मजदूरी देकर आदमी रखने पड़ते है। बच्चों के सहयोग से वे मजदूरी बचाते है और खुश हो जाते हैं।

मैंने कई किसानों को उनके बच्चों की पढाई के बारे मे परामर्श दिए है। उन्हे समझाने की कोशिश की है, कई ऐसे है जो इस बारे में टस से मस नहीं होते है। मेरे क्षेत्र के अन्तर्गत कई किसान ऐसे है जो गांवों में अपना निवास स्थान होने पर भी खेतो पर रहते है। स्कूल गाव में होता है पहले तो वे बच्चों को भेजना ही नहीं चाहते। यदि भेजते भी है तो बच्चे ठीक तरह से पढ़ ही नही पाते।

मेरे क्षेत्र की तरह भारत के कई भू-भागो में इस तरह की स्थिति बनी हुई है जिसके कारण अनेक बच्चों ने अब तक स्कूल ही नहीं देखा। कई लोग मजदूरी के कारण और अपनी भौगोलिक परिस्थिति के कारण अन्य बाहरी स्थानो में भटकते रहते है, शायद अपने बच्चों की पढाई के लिए उन्होंने कभी सोचा ही नहीं होगा।

स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद शिक्षा में परिवर्तन होता रहा है। पचवर्षीय योजनाग्रो द्वारा हमारी सरकार ने जनता के उत्थान के लिए बहुत कुछ किया है। ग्रावास, भोजन ग्रौर ग्रार्थिक सहायता के ग्रलावा ग्रन्य कई साधन-प्रसाधन बनाए गए है। मुदलियार ग्रायोग के बाद कोठारी ग्रायोग बना, कई खोजें हुई फिर भी ग्रभी तक शिक्षा में कई परिवर्तनों की ग्रावश्यकता मालूम पड़ती है। गांधी जी ने बुनियादी शिक्षा के नए विचार दिए थे जो कामयाब नही हुए, कोठारी ग्रायोग ने बुनियादी विचारो को नया ढंग देकर कार्यानुभव का पाठ्क्रम निर्धारित किया। मेरे ख्याल से उक्त पाठ्क्रम में किसी ने दिलचस्पी नही ली। ग्रब हमारे शिक्षाविदों ने पुन: नए विचारो को सकलित करके चहारदीवारी की विषय शिक्षा का बोझ कम करके "समाजोपयोगी उत्पादनकार्य" की बात की है। जिसमें "पर्यावरण" एक नए विचार के रूप मे हमारे सम्मुख ग्रा रहा है।

प्राथमिक स्कूलों के ग्रध्यापकों को शिक्षा विभाग की ग्रोर से प्राप्त किताबों का ग्रच्छी तरह से ग्रध्ययन करना चाहिए ग्रौर साधन सामग्री के साथ विषयों की शिक्षा देनी चाहिए।

मैं ग्रपने विचार इस तरह प्रकट करूगा, जो कि मेरे प्रत्यक्ष ग्रनुभवों की देन है। सबसे पहले मै चाहूंगा कि हमारे प्राथमिक शिक्षक मन लगाकर ग्राने वाले नए पाठ्क्रम से पूर्णरूप से परिचित हो जाएं। पाठ्क्रम की गतिविधियों को समझकर

दिलचस्पी से पढ़ ले। निरीक्षक मित्र शिक्षकों को प्रारम्भ से ही प्रोत्साहन देते रहे और आयोजन जुटाते रहे। समय सारिणी के घन्टे किस तरह से निश्चित किए जाए, माहवार प्रवृत्तियां किस तरह और कैसे सिखाई जाए, पाठ्यक्रम के विषयों का चयन करके किस तरह बच्चों को तालीम दी जाए, स्वनिर्मित साधन किस तरह बनाए जाएं, प्रवृत्तियो, प्राविधियों और तकनीकियो की अन्य साधन सामग्री किस तरह निश्चित की जाए, इन सब प्रधान बातो पर प्रारम्भ से ही विचार करके तैयारी की जानी चाहिए।

शिक्षा देना शिक्षकों का कार्य है। वह देहातों में समाज के लोगो के आदरणीय व्यक्ति हैं। गांव के लोग अपने बच्चों को शिक्षक के विश्वास पर छोड़ देते हैं। अध्यापक बच्चो से सेवा लेते हैं, प्रेम भी रखते हैं पर वे लगन से काम नही करते। देहातो मे प्राय देखा गया है कि शिक्षक गावों मे आर्थिक उपार्जन कार्य करते है। पुस्तको का दिलचस्पी से अध्ययन नही करते। स्कूल के समय पर पहुच कर किताबो के द्वारा व्याख्यान देकर वे अपना कार्य आसान समझ लेते है। अब युग पलट चुका है। प्राथमिक स्कूलो के अध्यापको को शिक्षा विभाग की ओर से प्राप्त किताबो का अच्छी तरह से अध्ययन करना चाहिए और साधन सामग्री के साथ विषयो की शिक्षा देनी चाहिए। □

आचार्य दीना नाथ
डी-490 मदिर मार्ग
नई दिल्ली

प्रधानमत्री श्रीमती इन्दिरा गाधी ने १९७७ मे शिक्षक दिवस समारोह पर जो शब्द कहे थे, वे आज भी उतने ही यथार्थ हैं जितने आज से लगभग ३ वर्ष पूर्व थे । प्रधानमत्री ने कहा था "मेरे पिताजी ने सबसे बडी चीज जो मुझे सिखाई, वह थी कि हर चीज से हर समय कुछ सीखना है । ......आदमी का दिमाग हर वक्त खुला रहता है और हर वक्त क्रियाशील रहता है । जहा उसने सीखना बन्द कर दिया, वहां दिमाग भी बन्द हो जाता है । .........तो यही भावना शिक्षको मे लानी है .........सच्चा शिक्षक वही है जो बच्चे के व्यक्तित्व को बढाने में उसे सहायता दे । चाहे स्कूल का समय हो और चाहे स्कूल से बाहर का......... हर समय सिखाने की भावना और स्वय सीखने की भावना रहनी चाहिए ।"

आज देश की अनेक समस्याओ में एक बडी पेचीदा समस्या निरक्षरता का लगातार बढ़ना है। साक्षरता प्रचार और निरक्षरता निवारण के

आदमी का दिमाग हर वक्त खुला रहता है और हर वक्त क्रियाशील रहता है । जहा उसने सीखना बन्द कर दिया, वहां दिमाग भी बन्द हो जाता है ।

लिए जहा सरकार प्रभूत धनराशि खर्च कर रही है, वहां उसके समानान्तर निरक्षरता भी लगातार बढ रही है और साक्षरता कम हो रही है । क्या यह देश के लिए एक प्रबल चुनौती नहीं है ?

भारत के सविधान के मूलभूत निर्देशक सिद्धान्तों के अनुसार १४ वर्ष तक की आयु के सभी बच्चो को १९६० तक मुफ्त और आवश्य प्रारभिक शिक्षा देने का प्रावधान है । पर अभी तक इस लक्ष्य की पूर्ति बहुत दूर है । ३० सितम्बर १९७८ तक इस आयु समूह के स्कूलों में भर्ती हुए बच्चों की कुल संख्या ८६५ लाख थी, जबकि इस आयु के ४८५ लाख बच्चे अभी तक स्कूल से बाहर ही थे ।

इस सम्बन्ध में किए गए एक सर्वेक्षण से पता चलता है कि स्कूल मे भर्ती न हुए इन बच्चो में से अधिकाश समाज के पिछडे, कमजोर, हरिजन और जनजाति वर्ग के भूमिहीन खेतिहर मजदूरों के थे । एक विचित्र स्थिति यह है कि जहा साक्षरता की दर प्रतिवर्ष बढ़ रही है वहां सर्वथा निरक्षरों की सख्या में भी कमी नही आ रही है । १९५२ में १४ वर्ष से अधिक आयु समूह में साक्षरता का प्रतिशत १९.२६ था जो १९७१ में बढकर ३४.०८ प्रतिशत हो गया । इसके विपरीत

१९५१–१९७१ तक दो दशको की अवधि में निरक्षरो की संख्या १७३८ लाख से बढकर २०८५ लाख हो गई । १४ वर्ष से कम आयु के बच्चो में निरक्षरों की संख्या छोडते हुए भी जहां निरक्षरता निवारण के लिए भरसक प्रयत्न किए जा रहे हैं, वहाँ विडम्वना यह है कि निरक्षरो की सख्या प्रति वर्ष १८ लाख वढ रही है। हरिजन, पिछड़े वर्ग, जनजाति के बच्चो को शिक्षा के लिए प्रोत्साहन देने की दृष्टि से सरकार की एक योजना है कि उन्हे मुफ्त स्कूल का यूनीफार्म दिया जाए ।



चतुर्थ शैक्षिक सर्वेक्षण के अनुसार देश के कुल ४,७४,६३६ प्राइमरी स्कूलो में से ५८,६६० स्कूलों के बच्चों को मुफ्त यूनीफार्म दिए गए। यह पता नही चला कि प्रोत्साहन के इस प्रोग्राम से कितने बच्चों ने लाभ उठाया। यह आम शिकायत सुनी गई कि निम्न वर्ग, हरिजन और जनजाति के बच्चों को दी गयी यूनीफार्म सुविधा का दुरुपयोग किया गया। साथ ही दोपहर को मुफ्त दिए जाने वाले भोजन को खा कर ये बच्चे स्कूल में फिर पढ़ने नही बैठते ।

प्रश्न यह है कि इन सब प्रकार की सुविधाओ के दिए जाने के बावजूद प्राइमरी शिक्षा, बाध्य और मुफ्त होकर भी जहा एक ओर असफल हो रही है, वहां दूसरी ओर निरक्षरता का क्यों लगातार विस्तार हो रहा है? इसका प्रमुख कारण यह है कि गाव के किसान का यह विश्वास है कि उसका बच्चा स्कूल में जाने की अपेक्षा अगर खेती के काम में हाथ बटाएगा तो वह परिवार के लिए अधिक उपयोगी सिद्ध होगा। बाध्य प्राइमरी शिक्षा का कानून द्वारा अभी तक कोई उल्लेखनीय लाभ नही हुआ। इसलिए अन्य उपाय खोजने के अन्तर्गत यदि औपचारिक शिक्षा के अतिरिक्त अनौपचारिक शिक्षा पर अधिक वल दिया जाए तो इस दिशा मे प्राइमरी शिक्षा की भूमिका अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हो सकती है।

इसका एक रूप इस प्रकार है। दोपहर व सायं को जब गांव के लोग अपने घरो में होते हैं, तब प्राइमरी शिक्षक उनके घर जाए । वह सहानुभूति और अपनत्व का परिचय देते हुए उनके विश्वास को प्राप्त करे। कहानी सुनना सब को प्रिय होता है, ऐतिहासिक कहानियां सुनाकर जहा उनका मनोरंजन करें, वही प्रसग से बच्चों का

भौगोलिक और सामान्य ज्ञान भी क्रमश: बढाते रहें। इस कार्य मे पुस्तक व लेखनी का प्रयोग सर्वथा न हो। शाम को गाव के लोग रेडियो और टी० वी० बड़े चाव मे सुनते, देखते है। ऐसी व्यवस्था की जाए कि रेडियो द्वारा सरल भाषा में ज्ञानवर्द्धक कहानियां और टी० वी० के पर्दे पर सहज तरीके से अक्षर और अंक ज्ञान नियमित रूप से कराया जाए। इस प्रकार अनौपचारिक शिक्षा पद्धति से यह समस्या बहुत हद तक हल हो सकती है। प्रशासन को भी चाहिए कि प्राइमरी शिक्षकों को इस प्रकार की सुविधाए देने के लिए उन्हे अन्य आर्थिक दृष्टि से भी सन्तुष्ट रखे। हमारा दृढ विश्वास है किमुफ्त यूनीफार्म, पुस्तक, स्टेशनरी, मध्यान्ह भोजन इत्यादि पर किए जाने वाले व्यय की अपेक्षा प्राइमरी शिक्षक को अनौपचारिक शिक्षा पद्धति के अपनाने के लिए दिया गया प्रोत्साहन कम व्यय साध्य होगा। ❑



श्रीमती स्वदेश शर्मा
अवर विशेषज्ञ
राज्य शैक्षिक अनुसन्धान और प्रशिक्षण परिषद्
गुड़गांव

कला जीवन की साधना है, यह जीवन को समृद्ध बनाती है तथा लावण्य पैदा करती है। जब हम कहते है कि जीवन एक कला है तो इसका तात्पर्य यह है कि हमारे प्रतिदिन के व्यवहार में, काम में, उठने-बैठने मे और चाल-ढाल में कलात्मकता हो और व्यक्ति सुरुचिपूर्ण ढंग से रहना सीखे।

कला को हम किसी एक वर्ग की धरोहर नहीं मान सकते बल्कि यह समस्त मानव के लिए है। इसलिए इसके स्वरूप को इतना विकसित करने की आवश्यकता है कि आम आदमी भी कला-बोधों को समझकर अपने व्यक्तित्व का विकास कर सके। कला केवल दर्शनीय वस्तु नही, अनुभव करने की वस्तु है। कला का अनुभव कला सृजन करने से होता है। इस अनुभव को प्राप्त करने का अवसर मनुष्य की आरम्भिक अवस्था से ही शुरू हो जाता है क्योंकि बाल्यावस्था पार करते-करते बच्चे की सारी सृजनात्मकता लुप्त हो जाती है। यह एक दुख की बात है कि हमारी शैक्षिक संस्थाओं में इस प्रकार का वातावरण ही नहीं बनाया गया है। अत: बड़े होने तक बच्चे की सृजनात्मकता को जीवित रखना असम्भव हो जाता है। इस तरह की परिस्थितियो से छुटकारा पाने के लिए पाठशालाओ में कला शिक्षा की योजना इस ढंग से बनाई जाए जिससे बालक के अन्दर कला गुणो का सही विकास हो सके।


कोरम-कांटे

बच्चे की कला उसके स्वतन्त्र व्यक्तित्व के विकास का मार्ग, तथा उसके सम्पूर्ण गुणों को उभारने का उत्तम साधन है। कला बच्चे को अपने से बाहर निकालती है, चाहे वह अकेली व्यक्तिगत प्रवृत्ति के रूप में शुरू हो या बच्चे

तिरछा



तिकोन

ारा लकीरे खींचने से । बच्चा लकीरें इसलिए ीचता है ताकि वह अपनी आन्तरिक दुनिया केसी सहानुभूतिपूर्ण दर्शक को दिखा सके और पपने मनोभावों को प्रकट कर सके ।

बच्चे द्वारा लकीरे खीचने से ही कला-शिक्षा का सारा कार्यक्रम आरम्भ होता है। ये लीक-लिकोरिये कला शिक्षा की शैक्षिक इकाइयां हैं। आरम्भ में जब भी हम किसी छोटे बच्चे के हाथ में कोई रगीन चाक, पैन्सिल, ब्रुश और रंग, कागज या स्लेट या कोई अन्य साधन पकड़ाते है तो उसकी पहली प्रतिक्रिया यह होती है कि वह उस सतह पर निम्न प्रकार की लकीरें खीचता है ।

यह कीरम-कांटे लगाने से बच्चे के स्नायुओं में जो हलचल सी पैदा होती है उससे वह आनन्द प्राप्त करता है । बच्चे के इस प्रथम कला अनुभव के और भी कई तरह से शैक्षिक महत्व है जैसे :—

(१) बच्चे के हाथ मे जो कुछ भी आए उससे परिचय प्राप्त करना ।

(२) वस्तु को अपने ढग से पकडना, सीखना आदि ।

बालक अपने इस प्रथम कलानुभव को कई बार दोहराता है। इस दरम्यान उसकी ऊंग-लियों की पकड़ भी मजबूत हो जाती है। अब वह हाथ को सधा कर तरह-तरह से घुमाता है और कन्ट्रोल स्क्रिब्लिग करने लग जाता है '

ये बच्चे की कला शिक्षा की शैक्षिक इकाइयां हैं। उपरोक्त शैक्षिक इकाइयो की सहायता से प्राथमिक स्तर तक के बच्चों को विभिन्न प्रकार की सब्जियो, फलो, फूलो, पशुओं, पक्षियों तथा मनुष्यो की आकृतिया बनाने का अभ्यास करवाया जा सकता है। कला शिक्षा की इस विधि की

पहला कक्षा

विशेषता यह है कि बालक को आरम्भ से ही कला के व्याकरण और गणित के पचड़े में नहीं पड़ना पड़ता। आकृतियों में आने वाली गलतियों की परवाह किए बिना वह आगे बढ़ता चला जाता है। विशेष बात तो यह है कि उसे

दूसरी कक्षा



तीसरी कक्षा



तीसरा पग



इस बात की चिन्ता नहीं कि उसने क्या बनाया है या क्या बनाना है ? बल्कि किसी भी आकृति के निर्माण तक की सारी प्रक्रिया में वह स्वयं खूब आनन्द उठाता है। लीक-लिकोरियों की इन शैक्षिक इकाइयों से बनाई गई विभिन्न आकृतियां निम्न हैं :

इस आम को इस प्रकार चौथी और पांचवी कक्षा के लिए अन्य रंगों में भी सजाया जा सकता है।

पांचवा पग

←चौथा भाग

प्राथमिक पाठशाला का अध्यापक उपरोक्त आकृतियो की रचना सिखाते समय जिन विभिन्न पगो से गुजरेगा उसके नमूने दिए गए है—



छटा पग

लीक-लिकोरियों से आकृतिया बनाने की विधि की दूसरी विशेषता यह है कि इसके लिए प्राथमिक कक्षाओ मे आर्ट शिक्षकों के बिना भी प्राथमिक अध्यापक को ही इस विधि (मेथड) का कुछ दिनो का प्रशिक्षण देकर कला शिक्षा के कार्यक्रम को पाठशालाओं मे सुचारू रूप से चलाया जा सकता है। ☐



सातवाँ पग



आर० पी० कथूरिया
क्षेत्रीय शिक्षण महाविद्यालय
भोपाल (म० प्र०)

आधुनिक चीन मे प्राथमिक शिक्षा सर्वव्यापी एव नि:शुल्क है। इनका पाठ्यक्रम सरल एवं जीवन से समन्वित है। पाठ्य-विषय कम है और व्यावहारिक अभ्यास अधिक। प्रारम्भिक प्राथमिक कक्षाओं में छै विषय होते है और उच्च प्राथमिक कक्षाओं में सात। चीनी भाषा (यूवेन) के पाठन हेतु सर्व अधिक समय ११ से १२ कालचक्र का होता है। गणित के लिए ६, राजनीति, हस्तकला की शिक्षा हेतु दो-दो एवं चित्र कला व गायन हेतु एक-एक कालचक्र निर्धारित किया जाता है। इस प्रकार २४-२५ कालचक्र का साप्ताहिक कार्यक्रम होता है। तीसरी कक्षा से शारीरिक शिक्षा एव सामान्य ज्ञान जिसमें इतिहास, भूगोल आदि विषयो का समावेश होता है, प्रारम्भ किए जाते हैं। इन शालाओं के अन्तिम दो वर्षो के छात्र-छात्राए शाला सत्र के प्रत्येक काल खण्ड में एक सप्ताह तक कार्यानुभव हेतु खेतों एव कारखानो में कार्य करते हैं।

जैसा कि उपरोक्त विवरण से विदित होता है इन शालाओं में छात्रो को लगभग आधा समय चीनी भाषा के सीखने में लगाना होता है। इस भाषा में वर्णमाला न होने से छात्रों को शब्द चित्रों को सीखना पड़ता है अत. इसमें अधिक समय व अभ्यास की आवश्यकता होती

है। इन शालाओ के अध्यापक भाषा शिक्षण की नवीन पद्धतियो को अपनाते हैं।

साम्यवाद एव राजनैतिक प्रणाली सभी पाठ्य-विषयो का मूल आधार है। साम्यवादी आचरण को प्रोत्साहित किया जाता है। माओत्से तुंग के विचार एव उनकी 'लाल पुस्तक' इनका आधार होते है।

प्रत्येक प्राथमिक शाला की एक सलाहकार समिति होती है जिसमें अध्यापकों के अतिरिक्त अभिभावक, कारखानो के कामगर एव कृषक वर्ग के प्रतिनिधि सदस्य होते है। बालको को सही प्रकार की जीवनोपयोगी शिक्षा देना उनका लक्ष्य होता है। आस-पास रहने वाले सभी वर्गो के लोग शाला के दैनिक कार्यो मे सहयोग देते है। बालकों की माताए भी शाला के विभिन्न कार्यक्रमों में अपना सहयोग देती हैं। इस प्रकार प्राथमिक शिक्षा परिवार, शाला एव समाज की सम्मिलित जिम्मेवारी है न कि केवल शासन या सरकार की। चीन में बालक अभिभावकों की निजी सम्पत्ति नहीं माना जाता अपितु वह राष्ट्र की सम्पदा है।

अध्यापकों एव अभिभावकों में पर्याप्त सम्पर्क रहता है। अभिभावक कभी भी शाला में आ सकते है व अपने बालको की शिक्षा सम्बन्धी चर्चा कर सकते हैं। सभी छात्र शाला के आस-पास के क्षेत्र के होते है। उन्हें कक्षाओं में विभाजित करते समय उनके मुहल्लो व गलियो का ध्यान रखा जाना है। शाला के बाद इन मुहल्लो व गलियो के बच्चे इकट्ठे होकर पढते व अभ्यास करते हैं। अभिभावक एवं उस क्षेत्र मे रहने वाले





ग्रध्यापक इनकी देखभाल करते हैं। मुहल्ला स्तर पर छात्रो के ग्रनेक कार्यक्रम रखे जाते है। छात्रों में एक दूसरे की सहायता करने की सहज प्रवृत्ति उत्पन्न की जाती है।

प्रत्येक प्राथमिक शाला के साथ खेत एवं वर्कशाप भी है जिनमें छात्र समय-समय पर कार्य करते है। यहां प्रशिक्षण व ग्रनुभव प्राप्त करने के उपरान्त उन्हे स्थानीय फार्मो एव कार-खानों मे भी कार्य करने हेतु भेजा जाता है। इस प्रकार छात्र प्रारम्भ मे ही समूह में रहना व कार्य करना भी सीखते है ग्रोर श्रम के प्रति उनमें ग्रादर एव ग्रास्था उत्पन्न की जाती है।

### प्राथमिक शिक्षा के अंग

हस्तकला, संगीत एव नृत्य प्राथमिक शिक्षा के ग्रभिन्न ग्रग है। इनके सामूहिक ग्रायोजन

बहुत ही रगीन एव मार्मिक होते हैं। परम्परागत चीनी वाद्य वृन्दो की स्वर लहरी बहुत ही कर्ण-प्रिय लगती है। इनके गीत राजनैतिक एवं साम्यवादी सिद्धान्तो का प्रतिपादन करते है। बालकों के सास्कृतिक कार्यक्रम केवल शालाओं में ही नहीं होते अपितु 'नन्हे लाल सिपाही दलों' एव 'बाल महलो' (शालो नियन कुंग) में इनके पर्याप्त अवसर जुटाए जाते है।

यहा बालक/बालिकाएं शालोपरान्त समय में जिमनास्टिक, नट-विद्या, बेले, आधुनिक नृत्य, वाद्य-संगीत, गायन, ओपेरा, सगीत, चित्रकला, कागज काटना, बिजली का कार्य, हवाई जहाजों के माडल बनाना, बाल काटना और इसी तरह के अन्य अनेक उपयोगी कार्य सीखते है। यह महल बच्चो को क्राति स्थल, कारखाने, बन्दरगाह आदि का भ्रमण कराने भी ले जाते है।

छात्रो के अधिगम एव अध्यापको के अध्यापन के मूल्यांकन हेतु खुली पुस्तक प्रणाली एवं अन्य प्रकार की परीक्षाए समय-समय पर होती रहती हैं। इस मूल्यांकन का महत्वपूर्ण पक्ष है, छात्रो की अपनी स्वय की आलोचना एवं उसके सम्बन्ध में उनके सहपाठियों का अभिमत। प्रावीणय सूची विषयो के प्राप्त अको के आधार पर नहीं बनाई जाती। मूल्याकन में बच्चो, अध्यापको एव लोगों के सम्मिलित प्रयत्नों को महत्त्व दिया जाता है क्योंकि चीनी क्राति कुछ लोगों की क्रान्ति नहीं है बल्कि यह जन साधारण की क्रांति है। समूह एव सामूहिक कृत्यों को यहा महत्व दिया जाता है।

चीन में हुई राजनीतिक क्रांति के कारण भी वहां शिक्षा मे क्रांति आई और आज प्राथमिक शिक्षा सर्वव्यापी है। ४० वर्ष से कम आयु का कोई भी व्यक्ति महिला हो या पुरुष—आज चीन मे अशिक्षित नही है। ३० वर्षों मे चीनी गणतन्त्र की यह बहुत बड़ी उपलब्धि है।

## कक्षा ४ का पाठ्य काल विभाजन

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| राजनीति | — | 2 | पीरियेड | प्रति | सप्ताह |
| चीनी भाषा | — | 12 | ,, | ,, | ,, |
| गणित | — | 6 | ,, | ,, | ,, |
| शारीरिक शिक्षा | — | 2 | ,, | ,, | ,, |
| संगीत | — | 1 | ,, | ,, | ,, |
| चित्रकला | — | 1 | ,, | ,, | ,, |
| सामान्यज्ञान | — | 2 | ,, | ,, | ,, |
| कृषि कार्य | —सत्र के प्रत्येक काल खण्ड मे 1 सप्ताह | | | | |
| कारखाने मे कार्य | — ,, | ,, | ,, | ,, | |

## ग्रीष्म ऋतु का टाइम टेबल

| | |
|---|---|
| 7-45 | हाजरी एव सैद्धान्तिक कार्य |
| 8-05 | प्रातः कालीन व्यायाम |
| 8-40 | पाठ |
| 9-25 | लघु अवकाश |
| 9-35 | पाठ |
| 10-20 | लघु अवकाश |
| 10-30 | पाठ |
| 11-15 | भोजन एव विश्राम हेतु घर पर जाना |
| 14-40 | पाठ |
| 14-45 | लघु अवकाश |
| 14-55 | पाठ |
| 15-40 | पाठ समाप्त |

## तीसरी कक्षा में चीनी भाषा शिक्षण का एक उदाहरण

कक्षा में प्रदर्शित एक चित्र में दिखाया गया था कि वर्षा में एक छात्र छाता

लेकर जा रहा है और दूसरा छात्र जो बिना छाता के है उसके पीछे भाग रहा है।

अध्यापक ने कक्षा से पूछा—"इस चित्र मे आप क्या देख रहे है ?"

एक छात्र ने उठकर कहा, "अध्यक्ष माओ का कहना है कि हमें एक दूसरे से निकट के सम्बन्ध रखने चाहिए और हमे आपस में प्रेम-भाव रखना चाहिए व एक दूसरे की मदद व रक्षा करनी चाहिए।"

अध्यापक सिद्धान्ततः तुम ठीक कहते हो परन्तु यदि जिस छात्र के पास छाता है वह स्कूल के समीप रहता है और जिसके पास छाता नहीं है वह दूर रहता है तो वह क्या करे ?

अनेक छात्रो ने उत्तर दिया कि जिसके पास छाता है वह पहले बिना छाते वाले छात्र के घर तक जाकर उसे छोड़े और फिर लौटकर अपने घर आए।

□



**प्रा**थमिक कक्षाओं के बच्चों को विज्ञान की कक्षा में इतना शान्त और तन्मय होकर पढते देख मुझे आश्चर्य हुआ। मै अपनी जिज्ञासा को रोक न सका। जब कक्षा मे जाकर देखा तो शिक्षक की टेबिल पर रखी सामग्री और श्यामपट पर बनी आकृति से प्रभावित हुए बिना न रह सका। शिक्षक उसी तन्मयता से अपनी बात बच्चों को बता रहे थे—'अपने घर, आगन, गली, पड़ोस में जिस वस्तु को आप अपने पाठ से सम्वन्धित समझें उसका प्रयोग अपने विवेक से करें'।

शिक्षक मेरी ओर ध्यान देते हुए बोले, 'साहब मैं तो अपनी कक्षा के वच्चो को इसी तरीके से विज्ञान पढाता हूं और बच्चे बड़ी रुचि से विज्ञान विषय को पढते है। देखिये ये पत्तिया गुड़हल की पत्तिया है। ये इसका तना, ये जड़े और यह देखिए यह रेशेदार जड़ और यह है मूसला जड़' आज ही मैंने अपनी कक्षा के वच्चों को 'पौधे के अंग' विषय को पढाया है और बच्चों ने इसमे बडी रुचि ली है।



यह कौन सी कक्षा है ?

जी, चौथी ।

और किन कक्षाओं को आप पढाते है ?

तीसरी और पांचवी को ।

क्या सभी कक्षाओं को आप ऐसे ही पढ़ाते है ?

जी हां, दरअसल मुझे स्वयं विज्ञान में रुचि है और मैं इन बच्चो को विज्ञान पढ़ाते-पढाते स्वय बहुत कुछ सीखता हूं । जब मैं इन भौतिक वस्तुओ, पदार्थों का सूक्ष्म निरीक्षण करता हूं तो प्रत्येक वार मुझे इनमे कुछ नया अवश्य दिखाई देता है और यह नया जब मै अपनी कक्षा के बच्चों को बताता हूं तो बच्चों में विज्ञान विषय के प्रति नया उत्साह देखता हूं । बच्चों का यही उत्साह मुझे और भी प्रेरित करता है कि ·

विज्ञान शिक्षण

आप विज्ञान के सभी अध्याय मेरा मतलब है सभी कक्षाओ में विज्ञान इसी पद्धति से पढ़ाते हैं ?

जी-हां, मैं विज्ञान को प्रत्यक्ष उदाहरणो से पढ़ाता हूं और लगभग सभी अध्यायों के शिक्षण मे स्थानीय परिवेश और स्थानीय उपलब्ध साधनो का ही प्रयोग करता हूं । वनस्पति जगत एव भौतिक घटनाओं, प्राकृतिक घटनाओ और जिज्ञासाओं को सरल उदाहरणों द्वारा वच्चों को वताता हूं । बादल, वादलों की गर्जना तड़ित, विजली की चमक, इन्द्रधनुष, पानी बरसना, पानी के रूप, हल्का और भारी पानी सूर्य, चन्द्र, सौरमडल, सूर्यग्रहण आदि के जितने अच्छे और प्रत्यक्ष उदाहरण स्थानीय परिवेश में मिलते हैं वे न केवल बालक के मस्तिष्क पर स्थायी प्रभाव डालते हैं बल्कि उन्हे प्रकृति के नए-नए रहस्यों को जानने के लिए भी उत्साहित करते है । वास्तव में विज्ञान के द्वारा ही वच्चों में अन्ध-विश्वास के सस्कारों को दूर किया जाएगा और वे आधुनिक सामाजिक जीवन के योग्य बन सकेंगे ।

रसायन और जीव विज्ञान के पाठो मे आप कुछ कठिनाई अनुभव करते होंगे ? क्या इन्हे भी स्थानीय परिवेश में उपलब्ध साधनो द्वारा ·

जी-नही, ऐसी कोई वात नही । बल्कि मैने कभी यह सोचा भी नहीं कि वनस्पति अथवा रसायन विज्ञान में कोई कठिनाई आएगी । इस सम्बन्ध मे मेरा व्यावहारिक दृष्टिकोण यह है कि मैं कक्षा में आने से पूर्व उस पाठ की सहायक सामग्री को मन ही मन में जुटाता हू, मस्तिष्क में सैट करता हूं । हमारे विद्यालय में विभाग की ओर से दी हुई विज्ञान किट है । इसके उपकरण प्रयोग करने में सरल है । वस इसी किट की सहायता से मैं स्थानीय परिवेश मे उपलब्ध सामग्री को जुटाता हूं । जब मै बच्चों के समक्ष उनकी किताव के पाठों को प्रत्यक्ष करके दिखाता हूं तो वच्चे प्रसन्न होते हैं । उस समय वे मुझे जिस प्यार और सम्मान की दृष्टि से देखते है उसमें मै अपने आपको किसी जादूगर से कम नहीं समझता । तव मुझे और भी प्रसन्नता होती है जब वच्चे मेरे द्वारा बताई स्थानीय उपलब्ध सामग्री को घरों मे जुटा कर प्रयोग के नाम पर खेल खेलते है ।

सौर मंडल का ज्ञान मैने खेल के मैदान में दिया। खेल के मैदान मे एक खूंटी गाड़कर उसमें रस्सी बांधकर उससे समानान्तर दूरी पर कुछ वृत्त खीचे। इन वृत्तों को कक्ष मानकर प्रत्येक छात्र को ग्रहों का नाम देकर उन्हे इन कक्षों में दौड़ाया। बच्चे आपस में कही नही टकराते। तब 'सौर मण्डल' का परिचय दिया कि वे अपने-अपने कक्ष मे इसी प्रकार से चक्कर लगाते है इसलिए आपस मे कभी नही टकराते है। उसी प्रकार से स्कूल के पुराने मटके को उल्टा रखकर पृथ्वी के गोल होने और उसके अन्य प्रभावों का परिचय दिया। एक टेबिल पर मोमबत्ती जला कर रखा। मटके के जिस भाग पर प्रकाश पड़ता है वहा दिन और इसके विपरीत दिशा में रात होगी। सूर्य की ऊष्मा को प्रभावित करने के लिए तत्त्वों में दूरी का महत्व सर्वाधिक है। चूल्हे के उदाहरण से हम उसे और स्पष्ट कर सकते है। सर्दी के दिनों मे वच्चे चूल्हे अथवा बरोसी के पास बैठ कर आग तापते है। यदि हम ऊष्मा के इस स्रोत से दूर होते जाएंगे तो ठण्ड के पास पहुचते जाएंगे। तारों में ऊष्मा का अभाव केवल इसीलिए होता है कि वे पृथ्वी से दूर हैं। जल के शीघ्र वाष्पित हो जाने में हम हवा को अधिक महत्वपूर्ण तत्त्व मानते हैं। इससे संबंधित प्रयोग को कक्षा में ही हाथ के पंखे से कर सकते हैं। गीले कपड़े को एक खूंटी पर फैलाकर पंखे से हवा करें तो वह उस कपड़े के अपेक्षाकृत शीघ्र सूखेगा जिसे हवा नहीं दी गई।

गाव के वच्चों का सबंध खेत-खलिहान, मैदानों, नदी-नालो और बनस्पतियों से अधिक होता है। वर्षा का वहता जल भूमि को काट देता है। इस प्रकार का कटाव धरती की उपजाऊ शक्ति को प्रभावित करता है और उपजाऊ शक्ति जिसे 'ह्यूमस' कहते है उसे बहा ले जाता है। इसलिए भूमि के कटाव को रोकने के लिए किसान सीढीदार अथवा क्यारियो वाले खेत बनाते है। किसान खेत के चारो तरफ मैड़ बनाते है। सरकार भूमि के कटाव को रोकने के लिए वनस्पति तथा पेड-पौधे लगाने पर अधिक जोर देती है। इस ज्ञान और वैज्ञानिक तथ्य को वच्चो के मस्तिष्क में प्रभावित तरीके से प्रस्तुत करने के लिए आवश्यक है कि विद्यालय में रखे हुए 'झारे' से हम उस जमीन पर पानी डालकर देखे जो सपाट अथवा समतल है। बच्चे देखेंगे कि पानी का प्रभाव यह हुआ कि ऊपर की उपजाऊ मिट्टी वह गई। इसी प्रकार अव पानी उस स्थान पर डाला जाए जहां घास उगी हुई है अथवा सीढिया बना दी गई है। घास वाली जमीन पर इस पानी का कोई प्रभाव न पड़ेगा।

हवा का दवाव, बल, कार्य, ऊर्जा, प्रकाश, ध्वनि, चुम्बक आदि सामान्य विषयो को भी स्थानीय पर्यावरण एवं उपलब्ध सामग्री से समझाया जा सकता है। हवा में भार होता है, उसे एक गुब्बारे को फुलाकर वताया जा सकता है। हवा स्थान घेरती है, इसके लिए साइकिल की एक ट्यूब सरल उदाहरण है। जलने मे आक्सीजन सहायक होती है, इस तथ्य को बताने के लिए एक जलती हुई मोमबत्ती को गिलास के नीचे ढक देने से वह बुझ जाएगी, इसके द्वारा दिखाए। खूंटे को आसानी से जमीन में गाड़ा जा सकता है,

इससे नत समतल सिद्धान्त को समझाया जा सकता है। ऊष्मा पाकर वस्तुए फैलती है इस उदाहरण को किसान की बैलगाडी के पहिये पर लगी लोहे की हाल के द्वारा सरलता से समझाया जा सकता है। ये स्थानीय पर्यावरण के ऐसे उदाहरण है जिन्हे बच्चे अपने दैनिक जीवन मे रोज देखते है। शिक्षक का समर्थन पाकर वे इस वैज्ञानिक सत्य को स्वीकार करेगे।

शिक्षक के स्वर मे आत्मविश्वास और दृढता का भाव होना चाहिए। वास्तव मे स्थानीय परिस्थितियों और पर्यावरण में उपलब्ध सामग्री का समुचित एव सही प्रयोग ही विज्ञान है। ज्ञान का यह प्रस्तुतीकरण बच्चो को नवीन लगेगा और वे इसे खेल ही खेल मे सीख जाएंगे, समझ जाएंगे।

शिक्षक का सूक्ष्म निरीक्षण उन्हें साधनयुक्त बनाता है और यह साधनयुक्तता पर्यावरण से ही ग्रहण की जा सकती है जो विज्ञान का मौलिक आधार है। इसे प्रत्येक शिक्षक को समझकर स्वीकार करना चाहिए ताकि वह अपने स्कूली बच्चो के साथ अधिक से अधिक न्याय कर सके और उनकी जिज्ञासाओं को शान्त कर सके।

—चुन्नीलाल सलूजा
प्राइमरी शिक्षक
माध्यमिक विद्यालय मा० चौक क्र० १
शिवपुरी (मध्य प्रदेश) □

# गणित की नई शिक्षण विधि

बालक के मस्तिष्क को समझना शिक्षक का कर्त्तव्य है। समय-समय पर शिक्षा शास्त्र के विद्वानों ने नई-नई पद्धतियो का सृजन किया है। उनसे शिक्षा जगत को काफी राहत मिली है। कभी-कभी बालको के मुख से अनायास ही कुछ पद्धतिया प्रस्फुटित हो जाती है। इनका ध्यान भी हमारे शिक्षको को रखना है। यह बात छोटी हो सकती है पर इसका सार शिक्षा क्षेत्र मे हलचल पैदा करने वाला सिद्ध हो सकता है।

बालक के मस्तिष्क को समझना शिक्षक का कर्त्तव्य है। समय-समय पर शिक्षा शास्त्र के विद्वानो ने नई-नई पद्धतियों को सृजन किया है। उनसे शिक्षा जगत को काफी राहत मिली है।

## अक्षर ज्ञान

हरेक प्राइमरी अध्यापक के सामने अक्षर ज्ञान कराते समय एक बात सामने आयी होगी। अध्यापक जब एक-एक अक्षर रटाता है तो बालक के मुख से दो अक्षर निकल जाते हैं जैसे—अध्यापक ने कहा 'क' बच्चा 'क, ख' कह देता है। 'अ' कहा गया तो "अ, अ' कह देगा। यदि अध्यापक इस पर गौर करे तो वह बच्चों को आधे समय मे ही अक्षर ज्ञान करा सकता है। बच्चा दूसरा शब्द अनजान में ही सीख जाएगा। इसी तरह दो की जगह तीन अक्षरो को मिला कर बोला जाए तो बच्चे और कम समय मे पाठ याद कर लेंगे। जैसे क, ख, ग, य, र, ल; श प स आदि, पर सुगमता दो अक्षर एक साथ बोलने मे होगी। ड़, ण, न अक्षर अलग-अलग ही बोले जाए क्योंकि इनका उच्चारण अलग से करने मे ही सुगमता रहेगी।

इसी भाति गिनती याद कराने मे भी यह सूत्र लाभप्रद रहेगा। एक बार की घटना है कि मैं अपने एक बच्चे को जोड लगवा रहा था जो कक्षा एक में पढता है, अत मैंने उसकी पाटी पर १, २, ३ लिख दिया और कहा, 'जोडो'। उसने एक पर ध्यान नही दिया और दो का पहाडा तीन बार पढ़ दिया और बोला 'छैः'। मैने पूछा कैसे ? उसका जवाब था दो का पहाड़ा तीन वार पढा। गुस्सा तो मुझे बहुत आया, कहा था जोड़ने को और कर दिया गुणा पर उससे कुछ न कह सका क्योकि उत्तर छैः सही था, अतः चुप रह गया। तभी यह विचार मस्तिष्क मे कौधा कि लगातार एक क्रम से लिखी संख्याओ का जोड उनमें लिखी हुई सख्या के गुणनफल से भी आ सकता है। अतः मैं और संख्याओ को लिख कर हल करने लगा। मेरे आश्चर्य का ठिकाना न रहा जब बड़ी-बड़ी सख्याओं का उत्तर सही आ गया।

(१) यदि क्रमश. तीन संख्याए हो तो उनका जोड़=मध्य की संख्या का तिगुना

१, २, ३=२×३=६
२, ३, ४=३×३=९
११, १२, १३=१२×३=३६

(२) यदि क्रमशः चार सख्याए हों तो उनका जोड=तीसरी संख्या का तिगुना+प्रथम सख्या

२, ३, ४, ५=४×३+२=१४
२०,२१,२२,२३=२२×३+२०=८६

(३) यदि क्रमश. पाच संख्याए हों तो उनका जोड=तीसरी सख्या का चौगुना+तीसरी सख्या

४, ५, ६, ७, ८=६×४+६=३०
१०, ११, १२, १३, १४=१२×४+१२=६०

(४) यदि क्रमशः छै संख्याए हो तो उनका जोड़=चौथी सख्या का छैः गुणा—तीन

२, ३, ४, ५, ६, ७=५×६—३=२७
९, १०, ११, १२, १३, १४=१२×६—३=६९

(५) यदि क्रमशः सात सख्याए हों तो उनका जोड़=चौथी सख्या का छै गुणा+चौथी सख्या

२, ३, ४, ५, ६, ७, ८=५×६+५=३५
७, ८, ९, १०, ११, १२, १३=१०×६+१०=७०

क्रमश किन्ही अरूढ सख्याओ का योग=मध्य की संख्या×कुल सख्याए

२, ३, ४, ५, ६=४×५=२०
२, ३, ४, ५, ६, ७, ८=५×७=३५
१, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९=५×९ ४५

(सम्पादक)

उदाहरणों को देखकर आश्चर्य होता है पर बालकों के मुख से बालकों के लिए सूत्रों का निर्माण करना अत्यावश्यक है। मुझे आशा है कि बालकों की वस्तु बालकों को सौंपने में अध्यापक सकुचाएंगे नहीं बल्कि और नए-नए सूत्र निकालकर उन्हें अर्पण करेंगे।

—घनश्याम शरण श्रीवास्तव
ग्राम व पोस्ट—पिरौना
जालौन (उ० प्र०) □

[illegible]

**प्र**त्येक बच्चा जिज्ञासु होता है। अधिकांशत: बच्चे भोले-भाले होते हैं लेकिन उनमें किसी नई वस्तु को जानने की इच्छा प्रबल होती है।



